बनकर देश–देशान्तर भ्रमण करता हुआ किसी धनी वैश्य के घर पर अतिथि बना। उस वैश्य ने इसका अच्छा खानदान समझ कर इससे अपनी पुत्री का विवाह करा दिया। कुछ दिनों तक सुख से ससुराल में रहकर यह धनदत्त एक दासी सहित पत्नी के साथ अपने नगर को चला। रास्ते में पत्नी के सब जेवर लेकर दासी सहित उसको किसी भयङ्कर खन्धक में ढकेल कर वह चला गया। इधर दासी तो मर गयी किन्तु उसकी पत्नी वृक्ष के सहारे जीवित रह गयी। इसके बाद किसी प्रकार निकल कर अपने पिता के घर पहुँची। वहाँ उस पतिव्रता लड़की ने पति का दोष छिपाते हुए कहा कि रास्ते में लुटेरों ने जेवर लूट लिया, दासी को मार डाला तथा वे लोग मेरे पति को बाँधकर ले गये। मैं किसी प्रकार बचकर चली आयी हूँ। उधर उस धनदत्त ने फिर जूए से सब जेवर भी हारकर सोचा कि झूठ ही उसकी लड़की का कुशल समाचार कहकर श्वशुर के घर से कुछ धन ले आऊँ। यह सोचकर वह ससुराल चला। अपने महल के छत पर से दूर में उसे आते देखकर वह पतिव्रता लड़की शीघ्र जाकर रास्ते में ही उससे मिली तथा उसने अपने मिथ्या भाषण का भेद बता दिया। फिर इसने भी आकर श्वशुर से कहा कि मैं भी लुटेरों के हाथ से किसी प्रकार बचकर आ गया हूँ। यह कहकर वह पत्नी के साथ श्वशुर के घर में सुखपूर्वक रहने लगा। एक दिन यह हत्यारा सोयी हुई अपनी पत्नी का सिर काट कर उसका सब आभूषण लेकर भाग गया। हे राजकुमार! इस प्रकार दुष्ट स्वभाव वाला पुरुष होता है।

सुग्गे ने कहा—हर्षवती नगरी में धर्मदत्त नाम का एक महाधनी वैश्य था। उसने अपनी पुत्री वसुदत्ता का विवाह सर्वगुणसम्पन्न समुद्रदत्त नामक वैश्य युवक से करा दिया तथा पुत्री और दामाद को अपने ही घर में रख लिया। कुछ दिनों के लिये समुद्रदत्त अपने पिता के घर गया। इधर यह वसुदत्ता एक युवक से प्रेम करके उसके साथ प्रतिदिन रमण करने लगी। जिस समय समुद्रदत्त आया और उसने रात में वसुदत्ता के साथ एक पलङ्ग पर शयन किया उस समय वसुदत्ता ने निद्रा का बहाना करके उसके साथ सम्भोग नहीं किया। रास्ते का थका हुआ समुद्रदत्त भी सो गया। इसके बाद वसुदत्ता अपने जार के संकेत स्थान पर गयी। उस रात उसका कामुक युवक चोर के भ्रम में राजपुरुषों द्वारा पकड़ा गया तथा शूली के द्वारा मारकर उसी बगीचे में फेंक दिया गया था। वसुदत्ता वहाँ उसको मरा हुआ देखकर बहुत चिन्तित हुई। उसी समय एक प्रेत उस शव पर सवार हो गया और उसने उठकर दाँतों से वसुदत्ता की नाक काट ली।

यह जब उसे क्रोधित जानकर समझाने की चेष्टा करने लगी तब इसने देखा कि वह तो मृतक है। फिर यह अपने शयनगृह में आकर चिल्लाने लगी कि पति ने मेरी नाक काट ली है। इसके बाद वह समुद्रदत्त न्यायालय में पहुँचाया गया और वहाँ उसको इस अपराध से प्राणदण्ड का आदेश हो गया। उसी रात में एक चोर वसुदत्ता के घर में चोरी करने के लिये गया था। उसने कुतूहलवश सम्पूर्ण घटना देखी थी। एक निरपराध को प्राणदण्ड से बचाने के लिये उसने सब वृत्तान्त कह दिया तथा शव के मुख में इसकी कटी हुई नाक भी दिखला दी। फिर न्यायाधीश ने समुद्रदत्त को मुक्त करके वसुदत्ता को कान भी काट कर देश से निकाल दिया। देखें राजकुमार कि स्त्रियाँ कैसी दुष्ट होती हैं।

वेताल ने विक्रम से कहा कि महाराज! वह राजकुमार इसका निर्णय करने में असमर्थ हो गया। अब तुम बताओ कि स्त्रियाँ अधिक दुष्ट स्वभाव की होती हैं कि पुरुष अधिक दुष्ट स्वभाव के होते हैं? विक्रम ने उत्तर दिया कि हे वेताल! पुरुष कहीं कोई दुष्टस्वभाव का पाया जाता है, स्त्रियाँ तो अधिकतर दुष्टस्वभाव की होती ही हैं।

(४) शूद्रक नाम का एक राजा था। उसके यहाँ पाँच सौ अशर्फियाँ प्रतिदिन का वेतन लेता हुआ वीरवर नामक एक क्षत्रिय नौकरी करता था। एक समय कृष्णपक्ष की चतुर्दशी की दोपहर रात में जबकि भयङ्कर वर्षा हो रही थी, राजा ने दूर में किसी के रोने का शब्द सुना। नौकर का अन्वेषण करने पर वीरवर सामने आया। राजा ने रोदन का पता लगाने का आदेश दिया। वीरवर स्वामी की आज्ञा के अनुसार एक तलवार के साथ चल पड़ा। फिर राजा ने सोचा कि इस भयङ्कर रात के घने अन्धकार में इस अकेले राजपूत को मैंने भेजा है, यह उचित नहीं हुआ। मैं भी इसके पीछे चलूं। यह सोचकर राजा भी तलवार लेकर छिपकर उसका अनुसरण करता हुआ गया। वीरवर ने वन में एक तालाब के पास उस रोनेवाली सुन्दरी स्त्री को देखा और पूछा कि तुम कौन हो तथा क्यों रोती हो? उस सुन्दरी ने कहा कि मैं इस शूद्रक राजा की राजलक्ष्मी हूँ। आज से तीसरे दिन राजा मर जायगा, इस दुःख से रो रही हूँ। वीरवर ने कहा कि राजा के जीवित रहने का कोई उपाय हो तो कहो। लक्ष्मी ने कहा कि केवल एक उपाय है, यदि तुम अपने पुत्र शक्तिधर को आज ही इस मन्दिर की देवी को बलिदान करके चढ़ा दो तो राजा फिर सौ वर्षों तक जीवित रहेगा। यह कहकर लक्ष्मी अन्तर्धान हो गयी। वीरवर ने अपने घर जाकर पुत्र, पुत्री तथा पत्नी को भी जगाया और सब समाचार कह सुनाया। सभी इस पवित्र

॥ श्रीः ॥

विद्याभवन संस्कृत ग्रन्थमाला

१४४



॥ श्रीः ॥

# वेतालपञ्चविंशतिः

'प्रकाश' हिन्दीव्याख्योपेता

व्याख्याकारः

पं० दामोदर झा साहित्याचार्यः

अध्यापक : प्रभुनारायण इण्टर कालेज, रामनगर, वाराणसी



चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी १

१९६८

कार्य के लिये तैयार हो गये। सभी के साथ वीरवर मन्दिर में गया तथा पुत्र का शिर काट कर देवी को चढ़ा दिया। भाई की दशा देखकर बहिन का भी हृदय फट गया तथा वह मर गयी। निःसन्तान होकर जीना व्यर्थ है, यह सोचकर उसकी पत्नी भी वहीं आग में जलकर मर गयी। अब वीरवर ने भी परिवार के वियोग से जीवन को भार समझ कर अपना शिर काट कर देवी को अर्पण किया। छिप कर सब वृत्तान्त देखने वाले उस राजा ने भी ऐसे कृतज्ञ नौकर के न रहने पर जीना व्यर्थ है यह सोच कर देवी के सामने अपना शिर काटने के लिये तलवार उठायी। तब प्रत्यक्ष होकर देवी ने उसका हाथ पकड़ लिया और कहा कि पुत्र! तुम तो आज से सौ वर्ष जीओगे, क्यों शिर काटते हो? राजा ने कहा कि माता जी! ऐसे कृतज्ञ नौकर के मर जाने पर मेरा जीवन व्यर्थ है। यदि आप मेरे ऊपर प्रसन्न हैं तो इस सपरिवार क्षत्रिय युवक को जिला दीजिये, नहीं तो मैं अपना शिर अवश्य काट लूँगा। देवी ने कहा कि मेरे प्रभाव से यह सपरिवार राजपूत जी जायगा, तुम घर जाओ। यह कहकर देवी अन्तर्धान हो गयी। देवी के प्रभाव से सपरिवार वीरवर भी जीकर अपने घर को गया। राजा भी उन लोगों से अलक्षित रहकर अपने महल में गया।

प्रातःकाल राजा ने वीरवर से रात का समाचार पूछा। वीरवर ने कहा कि—महाराज! वह रोनेवाली स्त्री मुझे देखकर अलक्षित हो गयी, और कोई समाचार नहीं है। राजा ने उसके चरित्र से आश्चर्यित होकर अपने सरदारों की सभा की, जिसमें सम्पूर्ण वृत्तान्त सुनाकर उस वीरवर को अपने राज्य में से कर्णाटक देश दे दिया।

यह कथा कहकर वेताल ने राजा विक्रम से पूछा कि—महाराज! कहिये कि वीरवर के परिवार के चारों व्यक्ति तथा राजा शूद्रक इनमें सबसे अधिक साहसी तथा उदार कौन है? राजा ने कहा कि—हे वेताल! वीरवर ऊँचे वंश का था तथा स्वामी के लिये नौकर का सब कुछ कर्तव्य ही होता है इसलिये वीरवर के परिवार ने तो केवल अपना कर्तव्य पूर्ण किया था। साहसी और उदार तो राजा शूद्रक था, जिसने वीरवर के पुत्रबलिदान से सौ वर्षों की नवीन आयु प्राप्त करके भी एक कृतज्ञ नौकर के लिये आत्म-बलिदान करने के लिये तैयार होकर उस विषय में प्रयत्न किया।

( ५ ) उज्जयिनी नगरी में पुण्यसेन राजा का हरिस्वामी ब्राह्मण मन्त्री था। उसकी सोमप्रभा नाम की पुत्री अनुपम सुन्दरी थी। उसने माता के द्वारा पिता और भाई को सूचित किया कि ज्ञानी, विज्ञानी या किसी वीर को ही मैं दी जाऊँ, अन्य को नहीं। इसी बीच में वह हरिस्वामी राजा के द्वारा

प्रकाशक : चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी

मुद्रक : विद्याविलास प्रेस, वाराणसी

संस्करण : प्रथम, संवत् २०२४

मूल्य : १०-००



Post Box No. 69

Chowk, Varanasi-1 ( India )

1968

Phone : 3076

प्रधान कार्यालय—

चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस

गोपाल मन्दिर लेन,

पो० आ० चौखम्बा, पोस्ट बाक्स ८, वाराणसी-१

किसी कार्य से दक्षिण देश में भेजा गया। वहाँ किसी विज्ञानी युवक ने आकाशचारी रथ बनाकर उसे तीनों भुवनों का भ्रमण कराया जिससे सन्तुष्ट होकर हरिस्वामी ने उस विज्ञानी को सातवें दिन अपनी पुत्री को देना स्वीकार कर लिया। इधर उज्जयिनी में उसकी माता के पास कोई ज्ञानी युवक आया। उसने भूत, भविष्य, वर्तमान सब कुछ ठीक ठीक बताया जिससे सोमप्रभा की माता ने प्रसन्न होकर उसको सातवें दिन अपनी पुत्री देना स्वीकार कर लिया। दूसरी जगह उसके भाई को किसी वीर ने शस्त्रकला दिखला कर प्रसन्न किया जिससे उसने भी उसे सातवें दिन अपनी बहिन देना स्वीकार कर लिया। सातवें दिन तीनों वर विवाह करने के लिये उसके घर पहुँचे। किससे विवाह हो, जब तक यह निर्णय नहीं हो सका था तब तक सोमप्रभा अकस्मात् अदृश्य हो गयी। हरिस्वामी ने ज्ञानी को उसका पता पूछा। ज्ञानी ने कहा कि धूम्रशिख नाम का एक राक्षस माया के द्वारा हरण करके उसे विन्ध्याचल के वन में अपने निवासस्थान पर ले गया है। फिर विज्ञानी के उसी समय बनाये हुए आकाशचारी रथ से सभी विन्ध्याचल के वन में उस राक्षस के निवासस्थान पर पहुँचे। वहाँ उस वीर ने अत्यन्त भयङ्कर युद्ध में उस राक्षस को मार डाला। फिर सोमप्रभा को लेकर सभी उज्जयिनी पहुँचे। वहाँ अपने-अपने कार्य का महत्त्व कहते हुए तीनों विवाह के लिये उद्यत थे। किससे विवाह होवे यह निर्णय नहीं हो सका।

वेताल ने विक्रम से पूछा कि इन तीनों में कौन विवाह का अधिकारी है। राजा ने कहा कि उस वीर से इसका विवाह होना चाहिये जिसने भयङ्कर युद्ध के द्वारा उसे प्राप्त किया है। ज्ञानी और विज्ञानी तो उसके सहायक मात्र हैं। अनेक कार्यों में ज्योतिषी और बढ़ई तो सहायता करते ही रहते हैं, किन्तु फल का भागी तो कार्यकर्ता ही होता है, ज्योतिषी और बढ़ई नहीं।

( ६ ) यशःकेतु राजा की राजधानी शोभावती नगरी थी। उसमें एक सरोवर के तीर में दुर्गा का सुन्दर मन्दिर था। प्रतिवर्ष आषाढ़ शुक्लपक्ष में वहाँ बहुत बड़ा मेला लगता था। एक बार उस मेला में निकट के किसी गाँव का धवल नाम का एक युवक धोबी आया। वहाँ उसने किसी दूसरे गाँव से आई हुई मदनसुन्दरी नाम की लड़की को देखा जो कि एक धोबी की लड़की थी तथा कुमारी थी। इसको देखकर वह धवल मोहित हो गया तथा इसके पिता के नाम गाँव आदि का पता लगाकर अपने घर गया। वहाँ इसके वियोग में वह दुखी रहने लगा। छानबीन करने पर जब धवल के पिता को यह पता लगा तो उसने मदनसुन्दरी के पिता के घर

THE
VIDYABHAWAN SANSKRIT GRANTHAMALA
144

# VETĀLAPAÑCHAVIṀS'ATI

EDITED WITH
THE 'PRAKĀSH' HINDĪ COMMENTARY

BY

**Pt. DĀMODAR JHĀ, SĀHITYĀCHĀRYA**
Teacher, Prabhunārāyaṇa Inter College, Ramnagar, Varanasi

THE
CHOWKHAMBA VIDYABHAWAN
VARANASI-1 ( India )
1968

जाकर अपने पुत्र के लिये मदनसुन्दरी की याचना की। मदनसुन्दरी के पिता ने प्रसन्नता के साथ अपनी पुत्री का विवाह धवल के साथ कर दिया। अब वह धवल मदनसुन्दरी के साथ अपने घर में आनन्द से समय बिताने लगा। कुछ दिनों के बाद मदनसुन्दरी का भाई वहाँ आया तथा अपने घर के एक उत्सव में सम्मिलित होने के लिये बहन तथा बहनोई को साथ लेकर अपने गाँव को चला। रास्ते में उस दुर्गा मन्दिर के पास एक वृक्ष के नीचे अपनी पत्नी और शाले को रखकर धवल दर्शन करने के लिये मन्दिर में गया। वहाँ दुर्गा जी के भक्ति-भाव से प्रेरित होकर उसने दुर्गाजी के सामने तलवार से अपना बलिदान कर दिया। अन्वेषण करते हुए वहाँ आकर बहनोई की स्थिति देखकर शाले ने भी अपना शिर काट लिया। फिर मदनसुन्दरी भी वहाँ आई। पति और भाई की हालत देखकर व्याकुल हो गयी। पहले तो उसने दुर्गाजी की स्तुति की, फिर वह फाँसी लगाकर आत्महत्या करने की चेष्टा करने लगी। इसी समय आकाशवाणी हुई कि—हे पुत्रि ! मैं तुम्हारी भक्ति तथा साहस से प्रसन्न हूँ। तुम दोनों के सिर दोनों धड़ से जोड़ दो, दोनों जी जाँयगे। मदनसुन्दरी ने शीघ्रता से जाकर दोनों सिरों को दोनों धड़ों में लगा दिया। देवी की कृपा से दोनों जी गये। फिर तीनों बातचीत करते हुए रास्ते में जा रहे थे। पीछे पीछे जाती हुई मदनसुन्दरी ने देखा कि उसने भूल से पति का शिर तो भाई के शरीर से तथा भाई का शिर पति के शरीर से जोड़ दिया है। यह देखकर वह घबड़ा गई कि भाई और पति के दोनों मिश्रित शरीरों में से वह अब किसकी पत्नी होगी।

वेताल ने राजा विक्रम से कहा कि इसका निर्णय आप करिये कि वह मदनसुन्दरी अब किस कलेवर की पत्नी होगी ? राजा विक्रम ने कहा कि—हे वेताल ! जिस शरीर में उसके पति का शिर लगा हुआ है, वह उसी की पत्नी होगी। क्यों कि सम्पूर्ण शरीर में शिर प्रधान होता है तथा उसी में पहचानने की शक्ति होती है।

( ६ ) ताम्रलिप्ति नगरी में चण्डसिंह नाम का राजा था। उसके साधारण नौकरों में सत्त्वशील नाम का एक क्षत्रिय नौकर था। एक बार शिकार खेलने के समय घोर वन में राजा के सभी नौकर पीछे छूट गये। अकेला वही सत्वशील राजा का अनुसरण करता हुआ गया। वहाँ भूख-प्यास से पीडित राजा को उसने दो आमले के फल खिलाये तथा कहीं से लाकर पानी भी पिलाया। राजधानी में लौटकर राजा ने उसको ऊँचा पद देकर अपने समीप में रख लिया। कुछ दिनों के बाद राजा ने उसको अपने

विवाह की बातचीत के लिये कुछ ब्राह्मणों के साथ सिंहलद्वीप के राजा के पास भेजा। जहाज पर जाते हुए बीच समुद्र में उसने एक बहुत बड़े सोना के हाथी को पानी से निकलते हुए देखा। उस हाथी ने आकर जहाज का ध्वजा पकड़ लिया और जहाज के साथ ही डूबना प्रारम्भ किया। यह देखकर वह सत्त्वशील जहाज को बचाने के लिये तलवार लेकर हाथी के पीछे समुद्र में कूद पड़ा। समुद्र में गिरते ही वह पाताल पहुँच गया। वहाँ उसने स्वर्ग के समान एक नगरी देखी। उस नगरी के बगीचे के मन्दिर में सैकड़ों सहेलियों के साथ एक सुन्दरी को पूजा करते हुए देखा। उसे देखकर यह काममोहित हो गया। पूजा के पश्चात् वह अपने महल में गयी, यह भी पीछे-पीछे गया। वहाँ एक दासी ने अतिथि-सत्कार के बहाने से एक सरोवर में स्नान करने के लिये इसको कहा। उस सरोवर में डूबते ही यह ताम्रलिप्ति नगरी के सरोवर से बाहर निकला। वहाँ इसने राजा चण्ड-सिंह को सब समाचार कह सुनाया। अब राजा भी इसके साथ वहाँ जाने को तैयार हो गये। फिर उसी प्रकार जहाज से जाकर उन दोनों ने बीच समुद्र में वही सुवर्णमय हाथी को देखा। उसी प्रकार जब हाथी जहाज को पकड़ कर डूबने लगा तब सत्त्वशील तथा राजा दोनों उसके पीछे कूद पड़े। समुद्र में गिरते ही दोनों वहीं पाताल लोक में पहुँचे। जहाँ वह दानवकुमारी सखियों के साथ मन्दिर में पूजा करती थी। पूजा के पश्चात् वह कन्या राजा के स्वरूप से ही प्रभावित होकर प्रार्थनापूर्वक अतिथिसत्कार के लिये राजा को अपने घर ले गयी। अतिथिसत्कार के बाद उसने—हे महाराज! मैं कालनेमि दानव की पुत्री हूँ, मेरे पिता विष्णु के हाथ से मारे गये। इस समय इस नगरी के साथ मुझ कुमारी के पिता आप ही हों—यह कहकर आत्म-समर्पण कर दिया। राजा ने कहा कि यदि तुम मेरी पुत्री हो तो मैं तुमको इस वीर साहसी युवक सत्त्वशील को देता हूँ। कन्या ने यह स्वीकार कर लिया। उस कन्या से विवाह कराकर तथा उस नगरी का उसे राजा बनाकर चण्डसिंह राजा सत्त्वशील के आमले के फलभक्षण के ऋण से मुक्त हुआ। फिर उस कन्या से पूछकर उस सरोवर के मार्ग से अपनी राजधानी में आ गया।

वेताल ने विक्रम से पूछा कि इस चण्डसिंह राजा तथा सत्त्वशील में कौन अधिक साहसी था। राजा ने कहा कि—मेरी समझ में तो सत्त्वशील ही अधिक साहसी था। उसने तो अज्ञात परिस्थिति में ही अपने को समुद्र में डाल दिया था। राजा तो उसके द्वारा सब विषयों को जानकर समुद्र में डूबे थे।

# भूमिका

संस्कृत साहित्य तो कथाओं का भाण्डार है। कथासरित्सागर, वृहत्कथामञ्जरी, भोजप्रबन्ध, पञ्चतन्त्र, कथामुक्तावली, कथामञ्जरी, जातकमाला आदि ग्रन्थ तो आख्यायिकाओं के सागर हैं। इनमें ऐसी ऐसी कथाओं का संग्रह किया गया है जिनकी कल्पना आज के कथाकारों के मस्तिष्क से बाहर है। आज के कथाकार तो परिणामरहित अपूर्ण कथाओं की रचना से ही अपना कर्तव्य समाप्त समझते हैं। वे यह नहीं समझते कि हमारी इन अपूर्ण रचनाओं से जो पाठकों का हृदय साकांक्ष रह कर क्लेशित होता है उसका उत्तरदायी कौन है। अस्तु, नवीन युग की धारा पाठकों को उत्कण्ठित करके छोड़ देने में ही अपनी सफलता समझती है। संस्कृत साहित्य की आख्यायिकाएँ कहीं भी इस दोष से दूषित नहीं हैं। वे जिस प्रसङ्ग को लेकर चलती हैं, अपने पाठकों को उसके सुखद परिणाम तक पहुँचा कर अनिर्वचनीय शान्ति पहुँचाती हैं।

उपर्युक्त सागर की ही चौबीस-पच्चीस तरङ्गें वेताल पञ्चविंशति में संगृहीत हैं। ये आख्यायिकाएँ सर्वत्र रोचकता के साथ समाप्त होने पर प्रश्न का स्वरूप धर लेती हैं, पुनः राजा विक्रमादित्य के मुख से उनके यथार्थ उत्तरों का विवेचन करा कर पाठकों को आनन्द-विभोर कर देती हैं।

इसमें भूमिकास्वरूप पहली कथा यह है—जिसका पश्चात् विक्रमादित्य नाम हुआ है उस त्रिविक्रम सेन राजा के दरबार में उस राजा को वेताल का उपहार बनाकर विद्याधरों के चक्रवर्ती राजा होने की सिद्धि चाहने वाला एक शान्तिशील नामक कपटी भिक्षु उस राजा को अपनी ओर आकृष्ट करने के उद्देश्य से अन्दर एक-एक रत्न भर कर प्रतिदिन एक-एक फल राजा को उपायन के रूप में देता था। बहुत दिनों के पश्चात् जब राजा को उन फलों के अन्दर रत्न के रहने का पता लगा तब वे उस भिक्षु की ओर आकृष्ट हुए। फलतः उसने राजा से अपनी साधना में सहायता करने की स्वीकृति ले ली। कृष्णपक्ष की चतुर्दशी की मध्य रात में श्मशान में मिलने का वचन लेकर वह भिक्षु चला गया। उस रात में राजा के पहुँचने पर उसने वहाँ से दूर श्मशान में ही किसी शीशम के पेड़ में लटके हुए शव को ले आने के लिये कहा। राजा ने शीशम के पेड़ के पास

( ८ ) एक विष्णुशर्मा नामक ब्राह्मण थे। उनके तीन पुत्र थे। ब्राह्मण ने अपने यज्ञ में किसी प्रयोजन के लिये एक कछुआ लाने के लिये तीनों पुत्रों को भेजा। उन तीनों को एक नदी के किनारे एक कछुआ मिला। तीनों ने आपस में ही एक दूसरे को कछुआ उठाकर ले चलने को कहा। बड़े भाई ने कहा कि मैं इस दुर्गन्ध-पूर्ण कछुए को कैसे छुऊँगा ? मैं भोजन के विषय में कितना उग्र-स्वभाव का हूँ, यह जानते नहीं ? दूसरे ने कहा—मैं भी स्त्री के विषय में उग्र-स्वभाव का हूँ। तीसरे ने कहा कि मैं भी तो शय्या के विषय में उग्र-स्वभाव का हूँ। इस प्रकार तीनों झगड़ते हुए एक राजा के पास पहुंचे। राजा ने तीनों की परीक्षा करना स्वीकार किया। पहले तीनों को सुगन्धित चावल के भात, दाल आदि सभी उच्चस्तर के व्यञ्जनों के साथ भोजन दिया गया। भोजन पर बैठते ही बड़े ने उठकर उस सुगन्धित भात में मृतक के जलने का गन्ध बताया। पता लगाने पर यह मालूम हुआ कि श्मशान के समीप के खेत का वह चावल था। दूसरे के शयनकक्ष में इत्र, पाउडर आदि से सजी हुई एक सुन्दरी वेश्या भेजी गयी। उसके शरीर में उसने बकरे का दुर्गन्ध बताया। पता लगाने से यह ज्ञात हुआ कि बचपन में माता के मर जाने से वह वेश्या बकरी के दूध से पालित हुई थी। तीसरा आठ-दश तोसकों को मिलाकर मोटे गद्दे के विस्तरे पर सुलाया गया था। कुछ ही देर में वह रो-रोकर कहते हुए उठा कि मेरे शरीर में कुछ गड़ रहा है। लोगों ने उसकी पीठ में एक बाल धसे हुए की तरह टेढ़ी-मेढ़ी लाल निशान देखी। तोसकों के उलटने पर सातवें तोसक के नीचे एक बाल पड़ा हुआ था, जो कि उसके शरीर में गड़ रहा था।

वेताल ने विक्रम से पूछा कि—महाराज ! कहिये कि इन तीनों में सबसे अधिक उग्र-स्वभाव वाला कौन था ? विक्रम ने कहा कि जिसकी पीठ में बाल धसने का निशान प्रत्यक्ष रूप से देखा गया था, वही सबसे अधिक उग्र-स्वभाव का था ! अन्य दोनों के गन्ध तो किसी दूसरे व्यक्ति से भी ज्ञात हो सकने की सम्भावना है।

( ९ ) उज्जयिनी नगरी में वीरदेव नाम के राजा थे। अनङ्गरति नाम की उनकी पुत्री थी। जब वह राजकुमारी बड़ी हुई तब उसने अपने पिता से कहा कि किसी विज्ञानी से ही मेरा विवाह कराया जाय। यह समाचार पाकर चार युवक उसके पिता के पास कन्यायाचना के लिये आये। एक ने कहा कि मैं जाति का शूद्र हूं। अकेला ही मैं दिन भर में पाँच जोड़े अच्छे वस्त्र बनाता हूँ। एक जोड़ा देवता को तथा एक जोड़ा ब्राह्मण को देता हूँ। एक जोड़ा अपने लिये तथा एक जोड़ा भावी पत्नी के लिये रखता हूँ। अवशिष्ट

पहुँच कर लटके हुए शव को देखा। उस मृत नरशरीर में एक प्रेत निवास करता था। उस प्रेत ने माया के द्वारा बहुत सी बाधाएँ पहुँचायीं। फिर भी राजा ने साहस त्याग नहीं किया।

पेड़ से उतारने पर वह मृतक जीवित के समान रोने लगा। राजा के रोने का कारण पूछने पर फिर वह पेड़ पर लटक गया। राजा ने समझ लिया कि जब तक मैं मौन रहता हूँ, तब तक यह शव मेरे अधीन रहता है और जब मैं मौनभङ्ग करता हूँ तब यह फिर पेड़ पर चला जाता है। इसलिये उसने निश्चय किया कि अब मौन रह कर ही इस सम्बन्ध के सभी कार्य करूँगा। यह निश्चय करके उस राजा ने इस बार मौन रह कर ही उस शव को पेड़ से उतारा तथा कन्धे पर उठा कर उस भिक्षु की ओर चल दिया।

चलते हुए उस राजा से उस मृतक में रहने वाला प्रेत बोला—महाराज! तुम बहुत साहसी हो इसलिये मैं तुम्हारे ऊपर प्रसन्न हूँ, अतः रास्ते का परिश्रम दूर करने के लिये तुम्हें एक कहानी सुनाता हूँ। वह कहानी प्रश्न के रूप में रहेगी। यदि उसका उत्तर जानते हुए भी तुम नहीं कहोगे तो तुम्हारा शिर सैकड़ों टुकड़ों में चूर हो जायगा, और यदि उत्तर देने के लिये भी बोलोगे तो मैं फिर उसी शीशम के ऊपर चला जाऊँगा। यह कह कर क्रमशः उस प्रेत ने तेइस कथाएं कहीं, तथा शाप के (शिर फटने के) भय से राजा ने तेइसों प्रश्नों के यथार्थ उत्तर दिये। तेइसो बार राजा के मौन भङ्ग करते ही वह मृतक उसी शीशम के पेड़ पर जाकर लटक जाता था। राजा फिर मौन धारण करके उसे ले आते थे। चौबीसवां प्रश्न ऐसा जटिल था कि राजा उसका उत्तर देने में असमर्थ हो गये, फलतः मौन धारण किये ही उस शव को लिये हुए आगे बढ़े। राजा के इस निश्छल-भाव तथा साहस से वह प्रेत बहुत प्रसन्न हुआ और उसने उस भिक्षु के कपट से बचने के लिये राजा को युक्ति बतलायी जिस युक्ति से राजा ने उस भिक्षु को मार कर उसकी अभिलषित विद्याधरों के चक्रवर्ती राजा होने की सिद्धि प्राप्त की। फिर उस प्रेत ने (वेताल ने) उन्हें वरदान दिया और शंकर जी ने भी प्रकट होकर वरदान दिया, जिसके फल से राजा त्रिविक्रम सेन राजा विक्रमादित्य बन गये तथा इस लोक में स्वर्गीय सुखों का उपभोग करके परलोक में विद्याधरों के चक्रवर्ती राजा हुए। अब उन चौबीस कथारूपी प्रश्नों का तथा उनके उत्तरों का संक्षिप्त कलेवर देख लीजिये।

एक जोड़ा बेचकर भोजनादि की व्यवस्था करता हूँ। इस प्रकार का मैं विज्ञानी हूँ, अतः अपनी पुत्री मुझे दीजिये। दूसरे ने कहा कि मैं जाति का वैश्य हूँ। मैं सभी जानवर तथा पक्षियों के शब्द का अर्थ जानता हूँ। इसलिये मुझ भाषाविज्ञानी को अपनी पुत्री दीजिये। तीसरे ने कहा कि मैं क्षत्रिय हूं। बल तथा शस्त्रविद्या में मेरी बराबरी करनेवाला इस संसार में कोई भी नहीं है। अतएव मुझ शस्त्रविज्ञानी को अपनी पुत्री दीजिये। चौथे ने कहा कि मैं ब्राह्मण हूं। मुझमें इस प्रकार का विज्ञान है कि किसी भी मरे हुए जीव को जीवित बनाकर दिखला सकता हूँ। मैं वीरचर्या में सिद्ध हूं। इसलिये मुझे अपनी पुत्री दीजिये। यह सुनकर तथा चारों के सुन्दर वेश और आकृति देखकर वीरदेव राजा पुत्री के विषय में इन चारों में से एक का निश्चय नहीं कर सके।

वेताल ने कहा कि हे विक्रम, तुम बताओ कि इन चारों में से किसको वह राजकुमारी दी जाय? विक्रम ने कहा कि हे वेताल! आप तो केवल समय बिताने के लिये मेरा मौन भङ्ग करते हैं, नहीं तो यह कौन सा कठिन प्रश्न है? कहिये; उस जुलाहे का काम करनेवाले शूद्र को एक क्षत्रिय राजकुमारी कैसे दी जाय? और वैश्य को भी कैसे दी जाय? जो कि उसमें पशुपक्षी की भाषा का विज्ञान था, वह किस काम में आवेगा? ब्राह्मण होने पर भी जो स्वकर्त्तव्य से च्युत होकर पतित बनकर ऐन्द्रजालिक होने से अपने को वीर मानता है, उससे क्या लाभ? इसलिये शस्त्रविद्या में निपुण वीर क्षत्रिय को ही वह क्षत्रियकुमारी दी जाय।

(१०) अनङ्गपुर नगर में एक बहुत बड़ा धनी अर्थदत्त नाम का सेठ रहता था। उसके पुत्र का नाम था धनदत्त तथा पुत्री का नाम था मदनसेना। यह अत्यन्त सुन्दरी थी। एक दिन उसके भाई के मित्र धर्मदत्त नामक वैश्य युवक ने मदनसेना को देखा और देखते ही वह मोहित हो गया। किसी प्रकार एकान्त में उसे पाकर इस युवक ने उससे संभोग की प्रार्थना की। उसने कहा कि मैं कुमारी हूं और पिता ने समुद्रदत्त सेठ को मुझसे विवाह कराने का वचन दे दिया है। इसलिये तुम शीघ्र यहाँ से चले जाओ। धर्मदत्त ने कहा कि यदि तुम मुझसे संभोग नहीं करोगी तो मैं मर जाऊँगा और तुम्हें यह हत्या लगेगी। इसने कहा कि मेरा विवाह होने दो, पिता को कन्यादान करने का फल मिल जाय, उसके बाद मैं तुमसे मिलूँगी। उसने कहा कि दूसरे से उपभुक्त स्त्री से मैं नहीं भोग करना चाहता हूं। इसने कहा कि—विवाह होने के बाद तथा पति से संभोग करने से पहले मैं तुम्हारे घर जाकर मिलूँगी, यह मैं तुमको सत्य वचन देती हूँ। धर्मदत्त चला गया।

( १ ) वाराणसी में एक राजा का पुत्र वज्रमुकुट नाम का था। उसने अपने मित्र एक मन्त्री के पुत्र के साथ वन में शिकार खेलते हुए एक सरोवर में स्नान के लिये आयी हुई युवती को देखा। दोनों दोनों के रूप से मोहित हुए। युवती ने एक उत्पल कान पर लिया, दांत दिखाया, एक पद्म शिर पर रख कर अपनी छाती पर हाथ रक्खा। फिर वह घर चली गयी। मन्त्रिकुमार ने व्याकुल राजकुमार को उन संकेतों का अर्थ बताया कि वह कर्णोत्पल राजा के राज्य में दाँत बनाने वाले की पुत्री है, पद्मावती उसका नाम है और उसका हृदय तुझ पर आसक्त है। फिर दोनों वहाँ पहुँचे। भेजी हुई वृद्धा के मुँह में कपूर युक्त अङ्गुलियों के दश चिह्न से दश चाँदनी रात के बाद, फिर तीन अङ्गुलियों के लाल चिह्न से तीन रात रजस्वला रहूँगी, वृद्धा के खिड़की से उतार देने का अर्थ आगमन मार्ग यही है, इत्यादि संकेतों के बाद राजकुमार उसके साथ गुप्त गृह में रहने लगे। मन्त्रिकुमार को अधिक बुद्धिमान समझ कर कहीं इसे ले न जाय ? इस शङ्का से उसने विष मिलाकर पकवान भेजा। बुद्धिमान मन्त्रिकुमार ताड़ गया। बाद में राजकुमार के द्वारा मन्त्रिकुमार ने उसके नाभी के पास त्रिशूल का दाग लगवा कर तथा उसका जेवर लेकर दोनों गुरुशिष्य बन कर साधु के रूप में श्मशान में ठहरे। उसी दिन उस नगर के राजा का छोटा लड़का मर गया था। जेवर चोर के रूप में पकड़े जाने पर उसने बताया कि एक राजकुमार का उपहार चढ़ाने वाली डाकिनी से मैंने जलते हुए त्रिशूल से मार कर छीन लिया है। पद्मावती की नाभि में त्रिशूल का दाग देख कर उसे डाकिनी समझ कर राजा ने उसे नगर से निकाल कर वन में छोड़ दिया। ये दोनों गुप्तरूप से वहाँ जाकर उसे घोड़े पर लेकर अपनी राजधानी चले गये। उधर पद्मावती के माता-पिता पुत्री के शोक से मर गये। वेताल ने प्रश्न किया कि उसके माता पिता के मरने की हत्या राजकुमार, मन्त्रिकुमार तथा पद्मावती इन तीनों में से किस को लगेगी ? राजा ने उत्तर दिया कि वह हत्या इन तीनों स्वार्थान्धों में से किसी को भी नहीं लगेगी, अपि तु गुप्तचर से सच्चाई का पता न लगाने वाले उस कर्णोत्पल राजा को यह हत्या लगेगी।

( २ ) यमुना के तट पर ब्रह्मस्थल नाम का कोई गाँव था। वहाँ अग्निस्वामी नामक विद्वान् ब्राह्मण थे। उनकी कन्या मन्दारवती परम सुन्दरी थी। इस कन्या से विवाह करने की इच्छा से सर्वगुणसम्पन्न तीन ब्राह्मणकुमार आकर उस विद्वान् की अतिथिशाला में टिक गये। कन्या के पिता कुछ दिनों तक सर्वगुणसम्पन्न इन तीनों में से किसी एक का

फिर शीघ्र ही मदनसेना का विवाह हुआ। रात में जब यह पति की शय्या पर गयी तो पति संभोग के लिये उद्यत हुआ। इसने हाथ जोड़ कर निषेध करते हुए पहले के दिये हुए सत्य का सही-सही वर्णन कह सुनाया और कहा कि मैं जिससे सत्यभ्रष्ट न होऊँ वैसा आदेश दीजिये। मुझे पहले उसके घर से हो आने दीजिये। पति ने सोचा कि यह दूसरे के ऊपर अनुरक्त है। इस प्रकार की स्त्री किसी के रोकने से रुकती नहीं। अनजान में यह विवाह हुआ। इसे तो पश्चात् भी मुझे त्याग करना ही पड़ेगा, तो अभी क्यों न छोड़ दूँ ? यह सोचकर उसने जाने का आदेश दे दिया। जब यह रास्ते में जा रही थी तब एक चोर ने इसको पकड़ लिया। इसने अपना जेवर लेकर छोड़ देने की प्रार्थना उससे की। चोर ने कहा कि मुझे जेवर नहीं चाहिये, मैं तुमसे संभोग करना चाहता हूं। अपनी सम्पूर्ण सच्ची घटना सुनाकर इसने कहा कि अपने बचन का पालन करने के लिये तुम अभी मुझे छोड़ दो तथा यहीं पर कुछ देर प्रतीक्षा करो, मैं अपने वचन के अनुसार धर्मदत्त से संभोग करके शीघ्र ही आती हूं, तब तुमसे संभोग करूँगी। चोर ने इसको सत्य प्रतिज्ञावाली समझ कर छोड़ दिया। इसके बाद मदनसेना धर्मदत्त के घर पहुँची। वहाँ इसकी प्रतिज्ञा पर प्रसन्न होकर इसका धर्म नष्ट न करके इसकी प्रशंसा करते हुए उसने इसे अपने घर के लिए बिदा कर दिया। फिर चोर के पास जाकर इसने कहा कि तुम अपनी इच्छा पूरी करो। चोर ने पहले धर्मदत्त का समाचार पूछा। इसने कहा कि उसने मेरी सच्ची प्रतिज्ञा पर सन्तुष्ट होकर मेरा धर्म नष्ट नहीं किया। तब चोर ने कहा कि ऐसी सत्यवती स्त्री का धर्म मैं भी नष्ट नहीं करूँगा, और न तो तुम्हारा आभूषण लूंगा। तुम सकुशल अपने घर जाओ। इसके बाद यह अपने पति के घर गयी और उसको इसने सभी सच्ची घटना कह डाली। उसका पति भी उसका धर्म सुरक्षित जानकर तथा इसको अपने वचन पर दृढ़ रहने वाली समझ कर प्रसन्न हुआ।

वेताल ने विक्रम से पूछा कि महाराज, कहिये कि मदनसेना के पति, चोर तथा धर्मदत्त इन तीनों में सबसे अधिक त्यागी कौन था ? राजा ने कहा कि हे वेताल ! उसका पति तथा धर्मदत्त ऊँचे वंश के थे, वैसी परिस्थिति में उस प्रकार के त्याग ऊँचे कुल के लोगों के लिये उचित ही है। मेरी समझ में तो सबसे अधिक त्यागी चोर ही था। जिसने निरन्तर पापकर्म करते रहने पर भी बहुमूल्य आभूषण तथा एक सुन्दरी के संभोग का त्याग करने के लिये अपने मन के ऊपर नियन्त्रण किया।

( ११ ) उज्जैन में धर्मध्वज नाम के राजा थे। उनकी इन्दुलेखा,

निर्णय नहीं कर सके। इसी बीच में वह मन्दारवती ज्वर से पीड़ित होकर मर गयी। उसके अग्नि संस्कार में ये तीनों ब्राह्मणकुमार भी साथ गये। संस्कार के पश्चात् तीनों में से एक उसी के भस्म पर कुटी बनाकर शयन करता हुआ समय बिताने लगा। द्वितीय उसकी अस्थियों को लेकर गङ्गा जी में प्रवाह करने के लिये चला गया। तीसरा साधू बन कर देश-देश घूमने लगा। यह तीसरा किसी दूर देश से मरे हुए की भस्म पर मन्त्र के द्वारा जल छिड़क कर जिलाने की विद्या सीख आया और वहाँ आकर उस प्रथम की शय्याभस्म के ऊपर मन्त्र पढ़ कर जल छिड़क दिया जिससे वह मदनसुन्दरी पहले से भी अधिक सुन्दरी होकर जी गयी। तब तक दूसरा भी गङ्गा जी में उसकी अस्थियों को प्रवाहित करके वहाँ उपस्थित हुआ। अब उस मदनसुन्दरी से विवाह करने के लिये इन तीनों में झगड़ा होने लगा। तीसरा कहता था कि मैंने इसे मन्त्र से जिलाया है, इसलिये यह मेरी ही पत्नी होगी। दूसरे का कहना यह था कि मैंने इसकी अस्थियों का गङ्गा में प्रवाह किया है; जिससे मृत्यु उत्पन्न करने वाला इसका पाप नष्ट हो गया। इसी कारण से यह जी गयी। अतएव यह मेरी ही पत्नी होगी। प्रथम कहता था कि यदि मैं इसके शरीर का अवशेष भस्म सुरक्षित नहीं रखता तो तुम मन्त्र से भी नहीं जिला सकते थे। क्योंकि जिलाने का मूल साधन उसका भस्म मैंने सुरक्षित रक्खा, इसलिये यह मेरी ही पत्नी होगी। वेताल ने राजा विक्रम से प्रश्न किया कि आप कहिये कि इस लड़की का इन तीनों में से किस युवक के साथ विवाह होना न्याय-संगत है? राजा ने उत्तर दिया—जिसने उसे मन्त्र से जिलाया, वह पिता का कार्य करने से पिता होगा, पति नहीं। जिसने गङ्गाजी में अस्थिप्रक्षेप किया, वह भी पुत्र का कार्य करने से उसका पुत्र है, पति नहीं। किन्तु जिसने उसके भस्म के साथ शयन करके समय विताया है, केवल उसीने प्रेमी का कार्य किया है, इसलिये यह उसी की पत्नी होगी।

(३) पाटलिपुत्र के राजकुमार के पास एक दिव्यज्ञानी सुग्गा था। उसकी पत्नी के पास उसी प्रकार की दिव्यज्ञानी मैना थी। दोनों एक साथ ही रक्खे गये। एक दिन सुग्गे ने मैना को अपने साथ विवाह कर लेने के लिये कहा। मैना ने कहा कि पुरुष दुष्ट और कृतघ्न होते हैं इसलिये मैं विवाह नहीं करूँगी। सुग्गे ने कहा कि स्त्रियाँ ही दुष्ट होती हैं। दोनों ने राजकुमार को निर्णायक मानकर अपने-अपने पक्ष की कहानियाँ कहीं। मैना ने कहा कि—कामन्दकी नगरी में महाधनी अर्थदत्त नाम का वैश्य था। उसके मरने पर उसका पुत्र धनदत्त जुआ में सब धन हारने से दरिद्र

तारावली तथा मृगाङ्कवती ये तीन पत्नियाँ थीं। तीनों अत्यन्त सुकुमारी थीं। एक बार उद्यान में राजा के साथ क्रीड़ा के समय उसी के शिर पर से एक कमल का फूल इन्दुलेखा की गोदी में गिर गया जिसके आघात से वह बेहोश हो गयी। अनेक उपचार करने के बाद वह होश में आई। दूसरी रात में तारावली के साथ राजा महल में सोये थे। खिड़की से चन्द्रमा की किरणें तारावली के शरीर पर गिर रही थीं जिससे वह रोती हुई व्याकुल होकर उठी। लोगों ने देखा कि चन्द्रमा की किरणों के स्पर्श से उसके शरीर में छाले पड़ गये थे। राजा ने अच्छे वैद्यों से उसकी भी चिकित्सा करवायी। तीसरी मृगाङ्कवती अर्धरात्रि में निःशब्द वातावरण होने पर अपने महल से राजा के भवन के लिये चली। रास्ते में आने के समय में उसने कहीं दूर में धान कूटे जाने से मूसल का शब्द सुना। सुनते ही वह व्याकुल होकर गिर गयी। अनेक उपचार के बाद होश में आने पर उसने बताया कि मूसल के शब्द से मेरे हाथ में चोट लग गयी, अभी मेरे हाथों में बहुत कष्ट है। लोगों ने देखा कि उसके हाथों में छाले पड़ गये थे। राजा ने चिकित्सा करवा कर उसे भी ठीक करवाया।

वेताल ने राजा से पूछा कि महाराज! इन तीनों रानियों में सबसे अधिक सुकुमारी कौन थी। राजा ने कहा कि जिसके हाथों में बिना किसी स्पर्श से केवल शब्द सुनने से ही छाले पड़े हुए देखे गये थे, वही तीसरी रानी तीनों में अधिक सुकुमारी थी। अन्य दोनों में एक को तो फूल का आघात लगा था और दूसरी के शरीर में चन्द्रमा की किरणों के स्पर्श से छाले पड़े थे।

(१२) अङ्गदेश में यशःकेतु नाम का राजा था। उसका दीर्घदर्शी नाम का बहुत बुद्धिमान् मन्त्री था। वह राजा इस मन्त्री के ऊपर राज्य-भार रख कर स्वयं सुन्दरियों से भरे हुए अन्तःपुर में विलास करता था, और यह मन्त्री न्यायपूर्वक सम्पूर्ण राज्य का पालन करता था। एक बार दीर्घदर्शी ने अपनी पत्नी से कहा कि—यह राजा भोग-विलास में लिप्त रह कर स्वयं राज्य का कार्य नहीं देखता है और इसके कारण जनता में मेरा अपवाद फैल गया है कि यह मन्त्री राजा को भोग-विलास में लिप्त करके स्वय राज्य भोग करता है। पत्नी ने युक्ति बतायी कि—तीर्थयात्रा के बहाने कुछ दिनों के लिये आप बाहर चले जाइये। आपके न रहने से राजा स्वयं राज्य का कार्य देखने लगेगा। तब आपका अपवाद दूर हो जायगा। फिर आपके आने पर तो आपका पद सुरक्षित ही रहेगा। मन्त्री पत्नी की बात मान कर राजा के रोकते रहने पर भी तीर्थ-यात्रा के लिये

चला गया। अब राजा को स्वयं कार्यभार सम्हालना पड़ा। कई वर्षों के बाद जब वह मन्त्री लौट आया तब राजा ने उसका बड़ा सम्मान किया तथा फिर राज्यभार उसी के ऊपर सौंप दिया। राजा के पूछने पर मन्त्री ने अपनी यात्रा के प्रसङ्ग का एक आश्चर्यजनक विषय यह बताया कि—जहाज पर जाते हुए मैंने बीच समुद्र में देखा कि एक कल्पवृक्ष पानी के अन्दर से बाहर निकला, और उसके नीचे बैठी हुई एक अत्यन्त सुन्दरी कन्या वीणा बजा कर गीत गा रही थी। उसके रूप से ऐसा मालूम हुआ कि वह कोई गन्धर्वकुमारी थी। कुछ देर के बाद उस वृक्ष के साथ वह कन्या पानी में डूब गयी। जहाज के मल्लाहों से मालूम हुआ कि इसी प्रकार यह लड़की प्रतिदिन जल से बाहर आकर गीत गाती है और डूब जाती है। मन्त्री के इस वर्णन से उस कन्या का सौन्दर्य सुन कर ही वह राजा मोहित हो गया। मन्त्री के ऊपर राज्य भार रख कर राजा साधु के वेष में उसकी प्राप्ति के लिये निकल गया। किसी जहाज से बीच समुद्र में पहुँचने पर उसने भी कन्या को उसी रूप में देखा। जब वह कन्या डूबने लगी तो राजा भी जहाज से कूद कर उसी के साथ डूब गया। पानी के अन्दर एक गन्धर्व का सुन्दर नगर था, वहां उस कुमारी के निवास-मन्दिर में गया। वह गन्धर्वकुमारी भी इस सुन्दर युवक को देख कर मोहित हो गयी। और दोनों का गान्धर्व विवाह हो गया। फिर इस गन्धर्वकुमारी को लेकर राजा अपनी राजधानी में आया। इस सफलता की प्रसन्नता में राजा ने अपने यहां बहुत बड़ा उत्सव करवाया। उस उत्सव में सभी लोग आनन्द-विभोर थे। केवल एक वह दीर्घदर्शी मन्त्री उत्सव में सम्मिलित रहते हुए भी उदास था। रात में जब वह मन्त्री अपनी शय्या पर सोने गया तब एकाएक उसका हृदय फट गया और वह मर गया।

वेताल ने राजा विक्रम से पूछा कि महाराज! कहिये कि—उस मन्त्री के मरने का कौन सा कारण हुआ? क्या वह गन्धर्वकुमारी पश्चात् जाने पर भी राजा को मिल गयी, और उससे पहले वहां पहुँचने पर भी दीर्घदर्शी को वह कन्या नहीं मिली, इसलिये उसका हृदय फट गया? राजा ने कहा—हे वेताल! अच्छे आचरण वाले मन्त्री के ऊपर आप की यह शङ्का ठीक नहीं है। दीर्घदर्शी के मन में तो यह चिन्ता हुई कि यह राजा तो साधारण स्त्रियों के विलास में रत रह कर राज्य के चिन्तन से दूर रहना चाहता था, अब तो गन्धर्वकुमारी मिल गयी है, अब यह राज्य का प्रबन्ध देखेगा, इसकी बात ही क्या? सम्पूर्ण राज्य का सारा प्रबन्ध अब तो मुझे ही करना पड़ेगा। इसी चिन्ता से मन्त्री का हृदय फट गया।

होती है। इसकी जाँच के लिये गुरुने अपनी विद्या का स्मरण किया। किन्तु न तो गुरु की विद्या प्रकट हुई और न शिष्य की। दोनों दुखी हो कर अपने अपने स्थान को गये।

वेताल ने विक्रम से पूछा कि चन्द्र-स्वामी ने कौन सी गलती की थी ? जिससे उसकी असफलता के साथ उस के गुरु की भी विद्या नष्ट हो गई। राजा ने कहा कि अग्नि में प्रवेश करने के पूर्व पारिवारिक मोह में पड़ कर चन्द्रस्वामी ने गुरु के वचन में मिथ्या होने का सन्देह किया था। इसी कारण से इसे सफलता नहीं मिली तथा इसके गुरु की भी विद्या नष्ट हो गई।

( १६ ) वक्रोलक नाम के नगर में सूर्यप्रभ नाम का राजा था। सभी सम्पदाओं से पूर्ण रहने पर भी उसे पुत्र के मुख-दर्शन का सुख नहीं मिला था। उसी समय में ताम्रलिप्ति नगरी में धनपाल नाम का एक महाधनी वैश्य था। उसकी धनवती नाम की कन्या थी। जब यह युवती हुई, तब वह वैश्य मर गया। उसके सम्पूर्ण धन के ऊपर उस के दायादों ने अधिकार कर लिया। दायादों के भय से एक रात में उसकी पत्नी कुछ गुप्त धन की गठरी बाँध कर अपनी पुत्री धनवती के साथ उस नगरी से निकल गयी। अन्धकार में जाती हुई इसने शूली पर लटकाये हुए किसी चोर को कन्धे से धक्का दे दिया। चोर तब तक जीवित था। धक्का लगने से उसका कष्ट अधिक बढ़ गया। कराहते हुए चोर ने उससे बातचीत की। तथा एक दूसरे को दोनों ने अपना वृत्तान्त कहा। तब तक सबेरा हो गया। धनवती को देख कर चोर ने उसकी माता से कहा कि यह कन्यादान कर के मुझे दे दो , उस बरगद के नीचे गड़ी हुई लाखों की संख्या में अशर्फियाँ मैं इसे देता हूँ। सेठानी ने उससे पूछा कि मरने के समय में तुम्हें पत्नी से क्या प्रयोजन होगा ? उसने कहा कि मुझे कोई पुत्र नहीं है, मेरी आज्ञा से यह किसी के द्वारा पुत्र उत्पन्न करेगी, जो कि मेरा क्षेत्रज पुत्र होगा। सेठानी ने उस के हाथ में 'कन्या देती हूँ' यह कह कर जल दे दिया तथा वह चोर का भी सब धन लेकर वक्रोलक नगर में रहने लगी। वहाँ धनवती एक ब्राह्मण-युवक पर मोहित हो गयी। इसकी माता के द्वारा उसे सूचना मिलने पर एक रात के लिये उसने पाँच सौ अशर्फियाँ माँगी। इसकी माता ने उस युवक को पाँच सौ अशर्फियाँ दीं तथा एक रात के लिये उसको अपनी पुत्री के घर में रख लिया। सबेरा होते ही वह ब्राह्मण चला गया तथा उसी रात धनवती गर्भवती हो गयी। उचित समय पर पुत्र उत्पन्न हुआ। उसी समय सपने में प्रत्यक्ष हो कर शङ्करजी ने धनवती को तथा इसकी

( १३ ) वाराणसी नगरी में देवस्वामी नाम का महाधनी ब्राह्मण था। हरिस्वामी नाम का उसका एक पुत्र था। पिता के मरने के बाद वह हरि-स्वामी अपने धन का मालिक बन गया। इस हरिस्वामी की लावण्यवती नाम की अत्यन्त सुन्दरी पत्नी थी। एक बार वह हरिस्वामी ग्रीष्मऋतु की चाँदनी रात में अपने महल के छत पर पत्नी के साथ क्रीड़ा के पश्चात् पलङ्ग पर सो गया। उसी समय मदनवेग नाम का गन्धर्व विमान के द्वारा आकाश-मार्ग से कहीं जा रहा था। पति के साथ सोई हुई लावण्यवती को देख कर वह मोहित हो गया। उसकी निद्रितावस्था में ही उसने उसको उठाकर अपने विमान पर रख लिया और वह चला गया। इधर जब हरिस्वामी की नींद खुली तब वह इसे खोजने लगा। रात भर खोजा, दिन में खोजा, कई दिनों तक खोजा, जहाँ तक सम्भव था उसने सब जगह खोजा फिर भी वह नहीं मिली। अन्त में पत्नी के वियोग से व्याकुल होकर उसने अपनी सारी सम्पत्ति ब्राह्मणों और दुखियों को बाँट दी। स्वयं भिक्षुक साधु बन कर पत्नी की खोज के लिये देश-देशान्तर भ्रमण करने लगा। इस प्रकार घूमते हुए एक बार गर्मी के दिनों में दोपहर के समय वह भूख प्यास तथा धूप से व्याकुल हो गया। निकट में ही कहीं एक ब्राह्मण के घर में यज्ञ हो रहा था। वहाँ ब्राह्मण तथा अतिथियों को पायस भोजन दिया जा रहा था। यह ब्राह्मण भी वहाँ जाकर एक स्थान में खड़ा हो गया। उस घर की गृहस्वामिनी ने एक पत्तल में पर्याप्त पायस लाकर इसे दिया और कहा कि इसे कहीं ले जाकर तुम भोजन कर लेना। इस पायस को लेकर वह एक सरोवर के तट में वृक्ष के नीचे पहुँचा। वहाँ पायस को रख कर वह सरोवर में हाथ-पैर धोने के लिये चला गया। तब तक एक साँप को पकड़ कर उड़ता हुआ बाज आकर उसी पेड़ पर बैठ गया। मरते हुए साँप के मुख से विष की लार टपक कर उस पायस में गिर गयी। भूख से पीड़ित हरिस्वामी ने विना देखे ही भोजन कर लिया। भोजन करते ही उसके शरीर में विष का सन्ताप होने लगा। उससे व्याकुल होकर उसने जाकर पायस देने वाली ब्राह्मणी से कहा कि तुम्हारे पायस में विष था। शीघ्र मेरी चिकित्सा कराओ। नहीं तो तुम्हें ब्रह्महत्या लगेगी। उस ब्राह्मणी ने तथा उसके पति ने घबड़ा कर जब तक चिकित्सकों को तथा विषमान्त्रिकों के बुलाने का प्रयत्न किया तब तक हरिस्वामी मर गया।

वेताल ने राजा से पूछा कि—वह ब्रह्महत्या ब्राह्मणी, बाज तथा सर्प इन तीनों में से किसको लगेगी? राजा ने कहा कि हे वेताल! जो विना विचार किये इन तीनों में से किसी को भी ब्रह्महत्या कहेगा, उसीको यह

माता को कहा कि नाभि लगे हुए ही इस पुत्र को एक हजार अशर्फियों के साथ राजा के फाटक के बाहर रख आओ, इस से तुम्हारा कल्याण होगा। इन दोनों ने रात ही में गुप्त रूप से राजा के फाटक के पास एक हजार अशर्फी के साथ उस बालक को रख दिया। उस रात शंकरजी ने राजा को भी स्वप्न में कहा कि फाटक के पास जो बालक है इसका पालन करो। राजा के सोकर उठते ही कर्मचारियों ने सुवर्ण-राशि सहित उस अज्ञात बालक को राजा के सामने उपस्थित किया। राजा अत्यन्त प्रसन्न-चित्त से उसे शम्भु का दिया हुआ पुत्र मान कर तथा चन्द्रप्रभ उसका नाम रख कर उसका पालन करने लगे। क्रमशः वह बालक सर्वगुण-सम्पन्न युवक हुआ। राजा सूर्यप्रभ इसको युवराज बना कर तपस्या करने के लिये काशी चले गये। तपस्या करते हुए राजा ने शरीर-त्याग किया। यह सुन कर युवराज चन्द्रप्रभ ने उनका विस्तृत आयोजन के साथ श्राद्ध किया। अनेक तीर्थों में पिण्डदान करते हुए गया श्राद्ध करने के लिये चन्द्रप्रभ गया क्षेत्र पहुँचे। वहाँ गयाकूप में पितृ-पिण्ड गिराने के समय नीचे से उसे तीन हाथ दिखाई पड़े। राजा चन्द्रप्रभ ने भ्रम में पड़ कर अपने पण्डितों से पूछा कि किस हाथ में पिण्ड गिराऊँ? ब्राह्मणों ने कहा कि महाराज? यह तो चोर का हाथ है, क्योंकि इसमें लाहे की सेन्धमारी है, दूसरा किसी ब्राह्मण का हाथ है क्यों कि उस की अङ्गुली में पवित्री है, तीसरा सोने की अँगूठीवाला यह अवश्य महाराज का हाथ है। किन्तु हम यह नहीं कह सकते हैं कि आप किस हाथ में पिण्ड गिरावें। पण्डितों की यह बात सुन कर राजा चन्द्रप्रभ कुछ भी निर्णय नहीं कर सके।

वेताल ने विक्रम से पूछा कि उस राजा चन्द्रप्रभ को किस हाथ में पिण्ड डालना चाहता था? राजा विक्रम ने कहा कि वह राजा चन्द्रप्रभ चोर का ही क्षेत्रज पुत्र था अतः उसे चोर के ही हाथ में पिण्ड गिराना चाहता था। अन्य दोनों का वह पुत्र नहीं था। यद्यपि वह ब्राह्मण उसका जनक था किन्तु धन लेकर एक रात के लिये उसने अपने आप को बेच लिया था। पालन-पोषण-संस्कारदान आदि के कारण वह राजा सूर्यप्रभ का पुत्र होता, यदि वे उस बालक के साथ रक्खा हुआ धन न लिये होते। राजा सूर्यप्रभ ने प्राप्त किये हुए उसी के धन से उसका पालन किया था। उस की माता जिस के हाथ में सौंपी गयी थी, जिसकी आज्ञा से उस राजा चन्द्रप्रभ का जन्म हुआ, जिस का सम्पूर्ण धन उसकी माता ने ग्रहण किया था, उसी धन से उसने ब्राह्मण-कुमार से बीज खरीदा था, तथा जिसके धन में से कुछ अशर्फियाँ उसकी माता ने उसके पालन के उद्देश्य से उसके साथ रख दी

ब्रह्महत्या लगेगी। क्योंकि वे तीनों निर्दोष हैं। शत्रु के द्वारा मारे जाते हुए पराधीन साँप का क्या दोष होगा। अज्ञानी तथा भूखा पक्षी बाज अपनी भूख मिटाने में लगा हुआ था, वह दूसरे की हानि-लाभ क्या जाने? ब्राह्मणी ने भी तो पवित्र पायस उस को भोजन के लिये दिया था अन्यत्र जाने पर यदि उसमें विष मिल गया तो इसमें ब्राह्मणी का कौन सा दोष है?

(१४) अयोध्या नगरी में वीरकेतु राजा राज्य करता था। उसी समय में उस नगरी में रत्नदत्त नाम का एक महाधनी वैश्य था। उसकी रत्नवती नाम की परम सुन्दरी एक ही कन्या थी। जिसके सौन्दर्य का समाचार सुन कर धनी वैश्य लोग ही नहीं; बड़े-बड़े राजा लोग भी उससे विवाह करने के लिये लालायित हो गये। किन्तु वह कन्या किसी से भी विवाह करना नहीं चाहती थी। विवाह के नाम से ही आत्महत्या करने को तैयार हो जाती थी। यह बात सम्पूर्ण नगरी में फैल गयी तथा उसके पिता इस से अत्यन्त दुखी रहने लगे।

उसी समय में उस नगरी में प्रति रात्रि चोर का उपद्रव होने लगा। रक्षा का प्रबन्ध सुदृढ़ रहने पर भी चोर पकड़ा नहीं जाता था। अन्त में राजा स्वयं तलवार लेकर रात में घूमने लगा। एक रात राजा ने एक चोर को देखा। उसके साथ बातचीत में राजा ने अपने को भी चोर बताया। कोमल बातों से राजा को ठग कर वह चोर अपने निवास-स्थान एक गुफा में ले गया। जब चोर अन्दर गया तब तक उसी की एक दासी ने राजा को सूचित किया कि जल्दी निकल कर भाग जाओ नहीं तो अभी मारे जाओगे। राजा तुरन्त ही बाहर आ कर राजभवन में गये तथा उसी समय सैनिकों के द्वारा वह गुफा घेर ली गयी। चोर ने ऐसी स्थिति में बाहर आकर भयङ्कर युद्ध किया। यद्यपि राजा के सभी सैनिक हार गये, फिर भी राजा ने स्वयं युद्ध कर के उस को जीवित ही पकड़ लिया। दूसरे दिन डुग्गी के साथ उसको नगर में घुमाकर शूली पर चढ़ा देने का आदेश दिया गया। जब वह डुग्गी के साथ नगर में घुमाया जा रहा था, उस समय रत्नवती ने अपने छत पर से उस को देखा और देखते ही उस के ऊपर वह मोहित हो गयी। उसने अपने पिता से कहा कि जो यह चोर शूली पर चढ़ाने के लिये ले जाया जा रहा है इसी का मैंने वरण किया है। इसको राजा से मुक्त करवा कर इसी से मेरा विवाह करवा दीजिये। पिता ने तथा बन्धुओं ने उसको यह दुराग्रह छोड़ने के लिये बहुत कहा, किन्तु वह अपने हठ पर अड़ी रह गयी। पश्चात् उस के पिता ने अपने सर्वस्व के बदले में चोर को मुक्त करने के लिये राजा से निवेदन किया, किन्तु राजा ने किसी भी मूल्य पर इस चोर को जीवित छोड़ने के लिये नहीं स्वीकार किया। तब वह रत्नवती

थीं, उसी चोर का यह क्षेत्रज पुत्र था। अतः उसी चोर के हाथ में पिण्ड गिराना इसके लिये उचित था।

( २० ) चित्रकूट नाम का एक नगर था। उसमें चन्द्रालोक नाम का राजा रहता था। सभी संपदाओं के रहते हुए भी अपने अनुरूप पत्नी के न होने से राजा चिन्तित रहता था। एक दिन किसी बन में घोड़े पर चढ़ कर शिकार खेलते हुए राजा ने एक सखी के साथ एक मुनिकन्या को देखा और उसके रूप पर राजा मोहित हो गया। वह कन्या भी इस सुन्दर युवक को देख कर काम-पीड़ित हो गयी। उसकी सखी से पूछने पर राजा को ज्ञात हुआ कि यह मेनका के गर्भ से उत्पन्न हुई कण्व ऋषि की पुत्री है और इन्दीवरप्रभा इसका नाम है। समीप में ही कण्व ऋषि का आश्रम था। राजा इस कन्या की याचना के लिये ऋषि के आश्रम में गये। ऋषि ने राजा को इस कन्या के योग्य वर समझ कर कन्यादान-विधि से इसके साथ राजा का विवाह करा दिया। इसके बाद अपने साथ ही उसी घोड़े पर नव-विवाहिता पत्नी को भी बैठा कर राजा अपने नगर की ओर चला। रास्ते में जाते-जाते सूर्य भगवान् अस्त हो गये। वन में विश्राम-स्थान खोजते हुए राजा एक सघन छायावाले पिप्पल के वृक्ष के पास पहुँचा। वहाँ रातभर चन्द्रमा के प्रकाश में राजा ने नवविवाहिता पत्नी के साथ रमण किया। प्रातःकाल शरीर-कृत्य करने के पश्चात् अपने नगर को चलने के लिये तैयार हुए। तब तक ज्वालामुख नाम का एक महा भयंकर ब्रह्मराक्षस वहाँ पहुँचा। क्रोध से चिल्लाते हुए उसने राजा से कहा कि यह पिप्पल वृक्ष मेरा निवास-स्थान है। तुम दोनों ने यहाँ मैथुन करके इसे अपवित्र कर दिया है। इस लिये अभी ही दोनों को खा जाऊँगा। राजा ने हाथ जोड़ कर अनजान के अपराध की क्षमा माँगी। उस ब्रह्मराक्षस ने कहा कि यदि तुम सात दिनों के भीतर इस प्रकार का एक ब्राह्मण-कुमार मेरे लिये भेंट चढ़ाओ-जो कि सात वर्ष का हो, और जो अपनी इच्छा से प्रसन्नतापूर्वक तुम्हारे लिये अपने आप का त्याग करे तथा मरने के समय में उसके माता-पिता हाथ-पैर पकड़े रहें और तुम स्वयं उसका वलिदान करो तो मैं तुम्हें छोड़ सकता हूँ, नहीं तो मैं खानदान के साथ तुम्हारा विनाश कर दूँगा। राजा इसका वचन स्वीकार करके उदास होकर राजधानी गया। प्रजाओं के द्वारा नवीन रानी के मिलने के उपलक्ष में किये हुए उत्सव में भी राजा उदास बैठे रहा।

दूसरे दिन राजा ने मन्त्रियों को सब समाचार कह सुनाया। एक बुद्धि-मान्, मन्त्री ने राज्य भर में डुग्गी पिटवा दी कि जो सात वर्ष का ब्राह्मण कुमार स्वेच्छा से राजा के लिये अपने आप का त्याग करेगा उसके माता-

पालकी पर चढ़ कर सती होने के लिये मशान में चोर की शूली के स्थान में गयी। पिता आदि उसके सभी बान्धव रोते हुए उसके साथ वहाँ गये। शूली पर बाँधे हुए उस चोर ने लोगों के द्वारा सब समाचार जान कर और उस वैश्य-परिवार को सामने देख कर पहले तो आँसू बहाया, फिर कुछ देर में मुस्कुरा कर अपना प्राण-त्याग किया। उस चोर का शव ले कर जब वह रत्नवती चिता पर आरूढ़ हुई, तब उसके पातिव्रत से प्रसन्न होकर शिवजी ने आकाशवाणी के द्वारा उसको दो वरदान माँगने के लिये कहा। उसने एक से पिता के लिये पुत्र माँगा और दूसरे वरदान से पति के धर्मिष्ठ हो कर जीवित होने की प्रार्थना की। शंकरजी के वरदान से वह चोर जी गया तथा वह वैश्य-परिवार उत्सव करते हुए अपने घर गया।

वेताल ने राजा से पूछा कि महाराज! मरने से पूर्व उस चोर के रोने तथा हँसने का कारण कहिये। राजाने कहा कि—बिना कारण ही बान्धव बने हुए इस वैश्य-परिवार का मैं कुछ भी उपकार नहीं कर सका, इस कृतज्ञता के भार से वह रोने लगा था तथा क्यों यह सुन्दरी राजाओं को भी छोड़ कर शूली पर चढ़ाने के लिये लाये जाते हुए मुझ चोर के ऊपर आसक्त हुई? अरे स्त्रियों की बुद्धि अति विचित्र होती है, यह सोचकर विस्मित होते हुए वह हँसने लगा था।

( १५ ) नेपाल देश में शिवपुर नाम का नगर है। वहाँ यशःकेतु नाम का राजा था। उसका प्रज्ञासागर नाम का मन्त्री था जिसके बुद्धि-बल से वह राज्य सुचारु रूप से पालित होता था। उस राजा की शशिप्रभा नाम की अत्यन्त सुन्दरी पुत्री थी। जब वह युवती हुई तब एक दिन वसन्त ऋतु में वसन्तोत्सव देखने के लिये सखियों के साथ बाहर के उद्यान में गयी। वहाँ उत्सव में आये हुए मनःस्वामी नाम के एक ब्राह्मण-युवक ने इसे देखा और वह मोहित हो गया। शशिप्रभा भी उस सुन्दर युवक को देख कर मोहित हो गयी। जब दोनों को दोनों परस्पर देख ही रहे थे उसी समय जनता का मर्दन करता हुआ एक पागल हाथी वहाँ पहुँच गया। शशिप्रभा का परिवार डर से इधर-उधर भाग गया। अकेली शशिप्रभा को भयभीत देख कर मनःस्वामी ने शीघ्र अपनी भुजाओं में उसे उठा कर हाथी से दूर ले जाकर रख दिया। वह भी कृतज्ञता से मनःस्वामी को देखती हुई अपने नौकर आदि के साथ राजभवन में चली गयी।

इधर मनःस्वामी उसके वियोग से व्याकुल हो कर उसकी प्राप्ति का उपाय सोचता हुआ मूलदेव नामक किसी सिद्ध धूर्तराज के पास गया तथा

पिता को १०० गाँव तथा उसके बराबर सोना दिया जायगा। यह सुन कर एक अत्यन्त ज्ञानी सात वर्ष का ब्राह्मणकुमार अपने गरीब माता-पिता को सुखी बनाने के लिये अपने आप का त्याग करने को तैयार हो गया। फिर उसने अपने अन्य भाइयों के द्वारा उन्हें पुत्रवान् बताते हुए अपने माता-पिता को समझा-बुझा कर हाथ-पैर पकड़ने के लिये तैयार किया तथा राजा से धन ले कर उन्हें दे दिया। इसके बाद प्रसन्नता के साथ वह राजा उसके माता-पिता के साथ उस बालक को उस पिप्पल के वृक्ष के पास ले गये। वहां पुरोहित के द्वारा बलिदान की विधि से पूजा करके उसका बलिदान करने के लिये राजा स्वयं तैयार हो गया। उसी समय ताजा शोणित पान करने के लिये जीभ से ओठ चाटता हुआ वह ब्रह्मराक्षस भी प्रकट हो गया। उसके माता-पिता उसके हाथ-पैर पकड़े हुए थे। राजा उसका शिर काटने के लिये तलवार उठाए हुए थे, तब तक वह बालक जोरों से हँसने लगा। उसे हँसते देख कर तथा उसके हँसने का कारण न समझ कर उसके माता-पिता, राजा तथा ब्रम्हराक्षस सभी अपना अपना कार्य छोड़ कर उसके सामने हाथ जोड़ कर उसकी स्तुति करने लगे।

वेताल ने राजा विक्रम से पूछा कि महाराज ! मरने की परिस्थिति में उस बालक के हँसने का क्या कारण था ? स्पष्ट करिये। राजा विक्रम ने कहा कि वह बालक ज्ञानी था। संसार का नियम है कि बालक अपनी रक्षा के लिये माता-पिता को पुकारता है। उससे ऊपर की स्थिति में लोग राजा की शरण लेते हैं, उससे बड़े भय में लोग देवता को पुकारते हैं। इस बालक के तो सभी विपरीत हो गये। धन के लोभ में माता-पिता हाथ-पैर पकड़े हुए थे, अपनी रक्षा के लिये राजा स्वयं मारने को तैयार था, देवयोनि में रहते हुए भी ब्रह्मराक्षस उसको खाने के लिये तैयार था। सभी के शरीर के नश्वर होते हुए भी इन लोगों को अपने शरीर की स्थिरता के मोह से कर्तव्यच्युत होते हुए देख कर वह बालक हँसने लगा था।

(२१) विशाला नाम की नगरी में पद्मनाभ नाम के राजा थे। उसी समय उस नगरी में अर्थदत्त नाम का एक महाधनी वैश्य रहता था। उसकी एक ही पुत्री थी जिसका नाम अनङ्गमञ्जरी था तथा वह अत्यन्त सुन्दरी थी। उसके पिता ने ताम्रलिप्ति नगरी के रहनेवाले मणिवर्मा नामक एक सुन्दर युवक वैश्य से उसका विवाह करा दिया। एकही सन्तान रहने के कारण तथा पुत्री के स्नेह से अर्थदत्त दामाद सहित पुत्री को अपने ही घर में रखने लगा। वह अनङ्गमञ्जरी अपने पति की प्राणों से भी अधिक प्रिया थी किन्तु वह मणिवर्मा इसको कडुए औषध के समान अप्रिय मालूम होता था।

उसको अपनी व्यथा कह सुनाया। वह मूलदेव एक गोली अपने मुँह में डाल कर स्वयं वृद्ध ब्राह्मण बन गया तथा एक गोली उसके मुँह में डाल कर उसे सुन्दरी युवती बना लिया। इसके बाद वह उसके साथ उस राजा के पास गया। राजा को उसने कहा कि अपने पुत्र के विवाह के लिये मैं यह कुमारी लाया हूँ, किन्तु वह कहीं चला गया है। जब तक मैं उसे खोज कर लाता हूँ तब तक आप इसे सुरक्षित रक्खें। राजा भी शाप के भय से उसका वचन मान कर इस सुन्दरीरूपी मनःस्वामी को अपनी पुत्री शशिप्रभा के महल में भेज दिया। क्रमशः विश्वास होने पर इसने अपना परिचय दिया। दिन में तो यह अपने मुँह में गोली डाल कर स्त्रीरूप में रहता था तथा रात में गोली निकालने से अपने स्वरूप में पुरुष हो कर उस शशिप्रभा के साथ रमण करता था।

कुछ दिनों के बाद राजा के शाले मृगाङ्कदत्त ने मृगाङ्कदत्ता नाम की अपनी पुत्री का विवाह प्रज्ञासागर मन्त्री के पुत्र के साथ कर दिया। उस उत्सव में सखीरूपी मनःस्वामी के साथ शशिप्रभा भी मामा के घर गयी थी। वहाँ वह दुलहा स्त्रीरूपी मनःस्वामी को देख कर मोहित हो गया और अपने घर आने पर उसके वियोग से मरणासन्न हो गया। और यह समाचार सबों को मालूम हो गया। यद्यपि शाप के भय से राजा वह ब्राह्मण की थाती कन्या उसे देने को तैयार नहीं थे, किन्तु सबों ने उन्हें समझाया कि पुत्र के मरने पर प्रज्ञासागर मन्त्री भी मर जाँयगे। तथा मन्त्री के मरने पर राज्य का विनाश होगा। अभी इसे यह कन्या दे कर उपस्थित संकट दूर किया जाय पश्चात् ब्राह्मण के आने पर उसका प्रतिकार सोचा जायगा। सबों की बात मान कर राजा ने कन्यारूपी मनःस्वामी को बुलाया। आने पर उसने कहा कि यदि आप दूसरे की मुझ धरोहर को किसी दूसरे को देते हैं तो मैं इस शर्त पर विवाह करूँगी कि विवाह कर के मन्त्रिपुत्र जब तक छ मास तीर्थों में नहीं भ्रमण करेंगे तब तक मैं उनकी शय्या पर नहीं सोऊँगी। मन्त्रिकुमार इसका शर्त स्वीकार करके इसके साथ विवाह करने के बाद इसे अपनी पूर्व पत्नी मृगाङ्कदत्ता के साथ एकही महल में रख कर सुरक्षा का प्रबन्ध करके स्वयं तीर्थ-यात्रा के लिये चला गया। इधर यह मनःस्वामी कुछ ही दिनों में मृगाङ्कदत्ता का विश्वासपात्र बन कर दिन में कन्यारूप में रहते हुए रात में पुरुष बन कर रमण करने लगा। मन्त्रिपुत्र के आने का समय समीप आने पर किसी रात में मृगाङ्कदत्ता के साथ निकल कर अपने घर को चला गया।

इधर धूर्तराज मूलदेव को जब यह समाचार ज्ञात हुआ तब वह गोली के प्रभाव से स्वयं वृद्ध ब्राह्मण बन कर तथा अपने मित्र शशी को पुत्र बना कर

कुछ समय इसी प्रकार बीत गया। एक बार वह मणिवर्मा अपने माता-पिता के दर्शन के लिये ताम्रलिप्ती नगरी को गया। इधर उसकी अनुपस्थिति में अनङ्गमञ्जरी ने अपने महल की खिड़की से कमलाकर नामक युवक को देखा तथा देखते ही यह कामपीड़ित हो गयी। उधर इसका सौन्दर्य देखकर कमलाकर की भी यही दशा हुई। कमलाकर एक मित्र के द्वारा किसी प्रकार घर पहुँचाया गया। अनङ्गमञ्जरी भी अपनी सखी के मुख से उसका नाम आदि परिचय ज्ञात करके विह्वल हो कर किसी प्रकार अपने निवास गृह में लायी गयी। अब कमलाकर का स्मरण करके वह दिन रात सन्तप्त रहने लगी। कुछ दिनों के बाद कमलाकर को अप्राप्य समझकर एक रात अनङ्गमञ्जरी अपने बगीचे में गयी। वहाँ अपने पिता के द्वारा स्थापित दुर्गाजी की प्रार्थना करने लगी कि हे देवि यदि इस जन्म में कमलाकर मुझे नहीं मिला तो दूसरे जन्म में मेरा वही पति होवे। यह प्रार्थना कर के वह फाँसी लगा कर मरने का प्रयत्न करने लगी। तब तक उस को खोजती हुई उसकी सखी मालती वहाँ पहुँच गयी। उसने फाँसी की रस्सी तोड़ कर इसको अनेक प्रकार से समझा बुझाकर स्थिर किया। अनङ्गमञ्जरी ने कहा कि यदि किसी प्रकार कमलाकर से मुझे मिला दो तो मैं जी सकती हूँ, नहीं तो मैं विष खा कर अवश्य मर जाऊँगी। मालती आश्वासन देकर उसको अपने भवन में ले गयी। दूसरे दिन मालती ने कमलाकर के घर जा कर देखा कि अनङ्गमञ्जरी के वियोग से वह भी मरणासन्न है। उसको भी आश्वासन दे कर इसने उसे रात में अनङ्गमञ्जरी के बगीचे के फाटक पर आने को कहा। रात होने पर मालती ने अनङ्गमञ्जरी को बगीचे के आम के पेड़ के नीचे बैठा दिया तथा किसी युक्ति से कमलाकर को बगीचे में प्रवेश करा कर वहाँ भेज दिया। कमलाकर को देखते ही अनङ्गमञ्जरी हर्ष से विभोर हो कर दौड़ती हुई उस के गले से लिपट गयी तथा अत्यन्त हर्ष होने के कारण उसकी साँस रुक गयी और वह मर गयी। इसको इस प्रकार मरी हुई देख कर शोक से कमलाकर भी मर गया। प्रातःकाल उद्यान रक्षकों से समाचार प्राप्त करके दोनों के माता-पिता तथा नगरवासी वहाँ पहुँच गये। दोनों के माता पिता लज्जा और शोक से शिर झुका कर सिसक-सिसक कर रो रहे थे। तब तक ताम्रलिप्ती नगरी से अनङ्ग-मञ्जरी का पति मणिवर्मा भी आगया। लोगों से सारा समाचार सुन कर दौड़ता हुआ वह भी उसी बगीचे में पहुँचा। अपने प्राणों से भी प्रियतमा पत्नी को कमलाकर के साथ मरी हुई देख कर वह भी उसी समय मर गया। अब वहाँ चिल्ला चिल्ला कर रोने वालों के शब्द से बगीचा गूंज उठा।

ततस्तत्र शोकदीनयोस्तत्पित्रोः "हा हा" इति विलपतोः, शङ्खचूडे च आत्मानं निन्दति, सा मलयवती अश्रुगद्गदं नभो दृष्ट्वा पूर्वप्रसन्नां तां वरदां देवीमम्बिकामिति उपालभत,—"मातः! 'विद्याधरचक्रवर्त्ती ते पतिर्भविता' इत्यहं त्वया आदिष्टा, तन्मम भाग्येन त्वं मिथ्यावादिनी जाताऽसि"। इत्युक्तवत्यां तस्यां सा गौरी प्रत्यक्षीभूय,—'पुत्रि! न मे वचो मृषा" इत्युक्त्वा कमण्डलोरमृतेन तं जीमूतवाहनं सिषेच; तेन च सः अक्षतसर्वाङ्गः पूर्वाधिकतरद्युतिर्जीवन् सद्यः समुत्तस्थौ। अथ सा देवी सर्वेषु प्रणमत्सु, उत्थितं प्रणतं तं जीमूतवाहनं प्राब्रवीत्,—"पुत्र! तुष्टाऽस्मि ते अनेन देहदानेन, तदेषाऽहं निजेन पाणिना विद्याधरचक्रवर्त्तिपदे त्वामभिऽषिञ्चामि" एवं वदन्ती देवी कलसाम्बुभिः तं जीमूतवाहनमभ्यषिञ्चत्, तेन च पूजिता तत्क्षणात् तिरोदधे। अस्मिंश्च समये नभसः दिव्याः कुसुमवृष्टयः पेतुः, नेदुश्च सहर्षं दिवि देवदुन्दुभयः।

अथ गरुत्मान् विनतस्तं जीमूतवाहनमुवाच,—"चक्रवर्त्तिन्!

---

तब वहाँ शोक से दीन होकर उसके माता-पिता के "हा हा' इस रूप में विलाप करते रहने पर और शङ्खचूड़ के अपनी निन्दा करते रहने पर वह मलयवती आँसू से गद्गद् होकर आकाश की ओर देखकर पूर्व में प्रसन्न हुई उस वरदान देनेवाली अम्बिका देवी को इस प्रकार उलहना देने लगी—"हे माता जी! तुम्हारा पति विद्याधरों का चक्रवर्ती राजा होगा" यह मैं तुम्हारे द्वारा आदेश दी गयी थी, तो मेरे दुर्भाग्य से तुम मिथ्यावादिनी हो गयी हो"। ऐसा उसके कहने पर वह पार्वती जी प्रत्यक्ष होकर—"हे पुत्री! मेरा वचन मिथ्या नहीं होगा" यह कहकर उसने कमण्डलु के अमृत से उस जीमूतवाहन को सींच दिया। उससे विना कटे हुए शरीरवाला तथा पहले से भी अधिक कान्तिमान् बनकर वह जीमूतवाहन जीकर उसी समय उठ गया। इसके बाद उस देवी ने सभी के प्रणाम करते रहने पर उठे हुए तथा प्रणाम करते हुए उस जीमूतवाहन को कहा—"हे पुत्र! तुम्हारे इस शरीर-दान से मैं सन्तुष्ट हूँ, तो यह मैं अपने हाथ से विद्याधरों के चक्रवर्ती राजा के पद पर तुमको अभिषिक्त करती हूँ" ऐसा कहती हुई देवी ने कलस के जल से उस जीमूतवाहन को अभिषिक्त किया। और उसके द्वारा पूजित होकर उसी समय अदृश्य हो गयी। इसी समय में आकाश से स्वर्गीय फूलों की वर्षा होने लगी और हर्ष के साथ आकाश में देवताओं की दुन्दुभियाँ बजने लगीं।

इसके बाद गरुड़ ने विनम्र होकर उस जीमूतवाहन को कहा—"हे

दसौ मलयवत्या कन्यारत्नेन पूज्यताम्'। 'तथा' इति राज्ञा श्रद्धिते, भ्राता ते मित्रावसुः अस्य महाभागस्य आश्रममद्यैव गतः। मन्ये, सद्य एव ते विवाहो भविता, तत् स्वं मन्दिरमागच्छ, एष च महाभागः स्वमाश्रमं यातु"। इति तया सख्या अभिहिता सा शनैः प्रहृष्टा समुत्सुका च प्रायात्। जीमूतवाहनोऽपि शीघ्रमाश्रममाजगाम।

आगत्य च मित्रावसोः यथाऽभीष्टं कार्य्यं श्रुत्वा अभिनन्द्य च स्वां जातिं पूर्ववृत्तान्तञ्च तस्मै समाचचक्षे। ततो मित्रावसुः प्रीतः परितुष्टयोस्तत्पित्रोरावेद्य गत्वा स्वगृहं पितरौ तद्वार्त्तावर्णनेन समनन्दयत्, अनयच्च तस्मिन्नेव दिने स्वं गृहं जीमूतवाहनम्। ततश्च यथायथं महोत्सवं विधाय, तत्रैव शुभे दिवसे तस्य विद्याधरेन्द्रस्य मलयवत्याश्च विवाहविधिं निरवर्त्तयत्। ततो जीमूतवाहनः सिद्धमनोरथः तया नवोढया मलयवत्या सह तत्रैव कियन्तं कालं तस्थौ।

एकदा कौतुकाक्षिप्तचित्तः स मित्रावसुना सह मलयाद्रिं भ्राम्यन्

---

पूजनीय नहीं है ! उस प्रकार का कोई दूसरा वर नहीं दिखायी पड़ता है, इसीलिए यह मलयबती रूपी कन्यारत्न के द्वारा सम्मानित किया जाय'। 'वैसा ही करूँगा' इस प्रकार राजा के द्वारा विश्वास दिलाने पर तुम्हारे भाई मित्रावसु आज ही इस भाग्यशाली के आश्रम में गये हैं। मालूम होता है कि शीघ्र ही तुम्हारा विवाह होगा, तो अपने भवन में चलो, और यह महाशय अपने आश्रम को जाँय"। यह उस सखी के द्वारा कही गयी वह मलयवती धीरे-धीरे प्रसन्न हुई और उत्कण्ठित होकर चली गई। जीमूतवाहन भी शीघ्र ही अपने आश्रम को गया।

और आकर उसने मित्रावसु का अभिलषित कार्य सुनकर उसका अभिनन्दन करके अपनी जाति तथा अपना सम्पूर्ण पूर्व वृत्तान्त कहा। तब प्रसन्न हुए मित्रावसु ने सन्तुष्ट होनेवाले उसके माता-पिता को निवेदन करके अपने घर जाकर उसका समाचार वर्णन करने से अपने माता-पिता को आनन्दित किया और उसी दिन जीमूतवाहन को अपने घर ले आया। इसके बाद उचित रूप से महोत्सव करके वहीं पर शुभ दिन में उस विद्याधरराज तथा मलयवती का विवाह-संस्कार पूर्ण किया। इसके बाद जीमूतवाहन पूर्ण-मनोरथ होकर उस नवविवाहिता मलयवती के साथ वहीं पर कुछ दिनों तक टिका रहा।

एक बार कौतूहल से आक्षिप्त मन होकर मित्रावसु के साथ मलयाचल

अहं पुरुषातिशये त्वयि अतिप्रीतोऽस्मि, येन अपूर्वोदारमतिना त्वया त्रिजगत्कौतुकावहं ब्रह्माण्डभित्तिलिखितम् इदं चित्रं कृतम्; तन्मामाज्ञापय, मत्तश्चाभिमतं वरं वृणीष्व"। इतिवादिनं गरुडं स महासत्त्वः प्रावदत्,—गरुत्मन्! सानुतापेन त्वया पुनर्नागा न भक्ष्याः, ये च अस्थिशेषाः पूर्वं त्वया भक्षिताः, ते जीवन्तु" इति। "एवमस्तु, न भोक्ष्येऽहमतः परं नागान्, ये च प्राग्भुक्ताः, ते च जीवन्तु" इति तेन वरे दत्ते, ये नागा अस्थिशेषाः पूर्वभक्षिताः, ते च सर्वे सद्यः समुत्तस्थुः। ततः सर्वेषु सुरनागमुनिगणेषु सानन्देषु मिलितेषु स मलयाचलः लोकत्रयभूम्याख्यां लेभे। तस्मिंश्च काले गौर्य्याः प्रसादात् सर्वे विद्याधरेश्वराः तमद्भुतं जीमूतवाहनोदन्तं विविदुः। ततश्च ते सर्वे समेत्य चरणावनताः तं मुदितबन्धुसुहृत्समेतं गौरीस्वकरकृतमहाभिषेकं हिमाद्रिं निन्युः। तत्र गत्वा स जीमूतवाहनः पित्रा मात्रा भार्य्यया मलयवत्या मित्रावसुना लोकोत्तरचरितेन शङ्खचूडेन च समं बहुरत्नशोभितां विद्याधरचक्रवर्त्तितां भुञ्जानः सुखमध्युवास।

इति महतीं विचित्रां कथामाख्याय वेतालः पर्य्यपृच्छत्,—

---

चक्रवर्ती! सभी पुरुषों से उत्कृष्ट होने से तुम्हारे ऊपर मैं अत्यन्त प्रसन्न हूँ, अपूर्व उदार बुद्धिवाले जिस तुमने तीनों भुवनों को कुतूहल उत्पन्न करने वाला तथा ब्रह्माण्ड की दीवारों में लिखा गया यह आश्चर्यजनक कार्य किया है, इसलिए मुझे आज्ञा करो, और मुझसे अभिलषित वरदान माँगो"। यह कहने वाले गरुड़ को उस महासाहसी ने कहा—"हे गरुड़ जी! पश्चात्ताप करते हुए तुम फिर नागों को मत खाओ, और जो पहले तुम्हारे द्वारा खाये गये हैं, अस्थिशेष हैं, वे भी जी जाँय" इस प्रकार उसके द्वारा वरदान दिये जाने पर, जो नाग पहले खाये गये थे और अस्थिशेष थे, वे सभी उसी समय उठ गये। इसके बाद सभी देवता, नाग तथा मुनिगण के वहाँ आनन्दित होकर इकट्ठा होने पर उस मलयाचल ने "तीनों लोक की भूमि" यह नाम प्राप्त किया। उसी समय पार्वती जी के प्रभाव से सभी विद्याधर जीमूतवाहन का वह अद्भुत वृत्तान्त जान गये। तब वे सभी इकट्ठा होकर पैरों पर गिरकर प्रसन्न होने वाले बान्धव तथा मित्रगण सहित गौरी के द्वारा अपने हाथों से किये हुए चक्रवर्ति-राज्याभिषेक वाले उस जीमूतवाहन को हिमाचल पर ले गये। वहाँ जाकर पिता-माता, मलयवती पत्नी, मित्रावसु तथा संसार से बढ़े हुए चरित्र वाले शङ्खचूड़ के साथ वह जीमूतवाहन बहुत रत्नों से शोभित, विद्याधरों का चक्रवर्ती राज्य भोग करते हुए सुख से रहने लगा"।

यह विचित्र तथा बहुत बड़ी कथा कहकर वेताल ने पूछा—"महाराज!

समुद्रवेलामाससाद। तत्र अस्थिसङ्घातान् पतितान् दृष्ट्वा स तं मित्रावसुं "केषामेते अस्थिसङ्घाः प्राणिनाम् ?" इति पप्रच्छ। ततः श्यालको मित्रावसुः तं कारुणिकमब्रवीत्,—"सखे! शृणु, अत्र वृत्तान्तं सङ्क्षेपेण ते कथयामि,—

पुरा नागमाता कद्रुः तार्क्ष्यमातरं सपत्नीं विनतां सकपटपणनिर्जितां दासीतामनैषीत्। तेनैव वैरेण तार्क्ष्यस्तां मातरं दास्यान्मोचयित्वाऽपि बलात् नागान् कद्रुपुत्रान् सदा पातालं प्रविश्य भक्षयितुं कांश्चित् जघान, कांश्चित् ममर्द च इत्थं क्रमेण सर्वनागेषु व्यापन्नेषु सर्वक्षयमाशङ्क्य नागराट् वासुकिः प्रार्थनापूर्वं तार्क्ष्येण समयं व्यधात्,—'खगेन्द्र! एकमेकं नागं ते आहारार्थं प्रत्यहं प्रेषयामि अत्र दक्षिणोदधेः पुलिने, त्वया तु पुनः कदाचन पातालं न प्रवेष्टव्यं, सर्वेषु नागेषु एकपदे निहतेषु तव कः स्वार्थः ?'। इति नागराजेनोक्ते स गरुडः स्वार्थदर्शी 'तथा' इति प्रत्यपद्यत। तदा प्रभृति दिने दिने असौ गरुत्मान् वासुकिप्रेषितमेकैकं नागम् अस्मिन् अम्बुधेः पुलिने भुङ्क्ते,

---

पर घूमते हुए वह समुद्र के तट में पहुँचा। वहाँ पड़े हुए अस्थिसमूहों को देखकर उसने उस मित्रावसु को "हड्डियों के समूह किन प्राणियों के हैं" यह पूछा। तब उस शाले मित्रावसु ने उस दयालु को कहा—"मित्र! सुनो, इस विषय में जो वृत्तान्त है वह तुम्हें संक्षेप में कहता हूँ—

प्राचीन काल में नागों की माता कद्रु ने अपनी सौत गरुड़ की माता विनता को बाजी लगाने में कपट के द्वारा जीतकर दासी बना लिया। उसी शत्रुता से गरुड़ उस अपनी माता को दासीपना से मुक्त करके कद्रु के पुत्र नागों को बलपूर्वक खाने के लिए सदा पाताल में प्रवेश करके किन्हीं को मार डालता था किन्हीं को कुचल देता था। इस प्रकार क्रमशः सभी नागों के विपत्तिग्रस्त होने पर सभी के विनाश होने की आशंका करके नागराज वासुकि ने प्रार्थनापूर्वक गरुड़ के साथ नियम बनाया—'हे पक्षिराज! तुम्हारे भोजन के लिए इस दक्षिण समुद्र के तट पर मैं एक-एक नाग प्रतिदिन भेजूँगा, तुम तो फिर कभी भी पाताल में प्रवेश नहीं करना। सभी नागों को एक बार ही मार डालने से तुम्हारा कौन सा स्वार्थ होगा ?' यह नागराज के द्वारा कहे जाने पर स्वार्थ चाहने वाले उस गरुड़ ने 'वैसा ही करूँगा' इस रूप में स्वीकार कर लिया। उस समय से लेकर प्रतिदिन वह गरुड़ वासुकि से भेजे हुए एक-एक साँप को इस समुद्र के तट पर खाता है।

"राजन्! ब्रूहि, शङ्खचूड-जीमूतवाहनयोः कोऽधिकः सत्त्वेन? यदि जानन्नपि न वदसि, तदा पूर्वमेव दत्तः शापः सम्भविता" इति। राजा अब्रवीत्,—"बहुजन्मसिद्धमेतत् जीमूतवाहनस्य न चित्रं, श्लाघ्यस्त्वत्र शङ्खचूडः, यो मरणादुत्तीर्णोऽपि अन्यं प्राप्य सुदूरं गताय शत्रवे तार्क्ष्याय पश्चात् धावन् स्वं देहमुपानयत्"। एतत्तस्य नृपस्य वचनं निशम्य वेतालः शिंशपाऽन्तिकमगात्। राजाऽपि तमानेतुं पुनः प्रययौ।

---

कहो, कि शंखचूड़ और जीमूतवाहन में कौन अधिक साहसी था? यदि जानते हुए भी नहीं कहोगे, तो पहले का दिया हुआ शाप फलित होगा"। राजा ने कहा—"जीमूतवाहन का तो यह बहुतों जन्मों से सिद्ध था, इसलिए यह कोई आश्चर्यजनक बात नहीं थी। इस विषय में शंखचूड़ ही प्रशंसनीय है, जिसने मरण से उबर कर भी अन्य को प्राप्त करके दूर गये हुए शत्रु गरुड़ को पीछे से दौड़ते हुए अपना शरीर अर्पण किया"। यह उस राजा का वचन सुनकर वेताल फिर शीशम के पास चला गया। राजा भी उसको लाने के लिये फिर गया।

एते च तेषां भक्ष्यमाणानां नागानामस्थिसञ्चयाः कालक्रमात् गिरि-शृङ्गनिभाः समपद्यन्त"।

इति मित्रावसोर्मुखादुपश्रुत्य सान्तर्दुःख स जीमूतवाहनः निजगाद,—"सखे ! शोच्यः स राजा वासुकिः, यः स्वहस्तेन स्वाः प्रजा विद्विषे उपहारीकरोति। स क्लीबः धृताऽऽननसहस्रोऽपि एकेन आननेनापि,—'मामग्रतः भुङ्क्ष्व गरुत्मन् !' इति भाषितुं नाशकत् ? कथं वा निःसत्त्वः स्वकुलक्षये तार्क्ष्यमभ्यर्थयामास ? कथं वा तार्क्ष्यः कश्यपसुतो वीरः कृष्णवाहनः ईदृशं पापं कुरुते ? अहो ! मोहस्य प्रागल्भ्यम् !!"। इति उक्त्वा "असारेण देहेन अद्य एकस्यापि नागस्य जीवितरक्षणं कुर्य्याम्" इति मनसि सङ्कल्प्य स्थिते तस्मिन् महासत्त्वे जीमूतवाहने, मित्रावसोः पितुराज्ञया कश्चित् प्रतिहारः तयोराह्वानार्थमाजगाम। स तु जीमूतवाहनः,—"व्रज त्वमग्रतः, अहं पश्चात् यास्यामि" इति तं मित्रावसुं विसृज्य स्वयं तत्रास्थात्। तस्मिंश्च गते जीमूतवाहनः तत्र वाञ्छितार्थोन्मुखो भ्रमन् दूरात् करुणं रुदितमशृणोत्। गत्वा च कियद्दूरम् उत्तुङ्गशिलातलसमीपगम् एकं

---

थे उन्हीं खाये हुए नागों के अस्थिसमूह हैं, जो कि समय के क्रम से पर्वत के शिखर के समान हो गये हैं"।

यह मित्रावसु के मुख से सुनकर अन्तर्दुःख से भरे हुए उस जीमूतवाहन ने कहा—"मित्र ! वह राजा वासुकि शोचनीय हैं, जो अपने हाथ से अपनी प्रजा शत्रु को उपहार देते हैं। वे नपुंसक हैं, क्योंकि हजार मुख धारण किये रहने पर भी एक भी मुह से—"हे गरुड़ ! पहले मुझे खा लो" यह नहीं कह सके ? कैसे इस प्रकार निर्बल होकर अपना वंश विनाश करने के लिये गरुड़ से प्रार्थना किये ? कश्यप के पुत्र, वीर तथा कृष्ण के वाहन होकर भी गरुड़ इस प्रकार का पाप कैसे करते हैं ? अरे ! मोह का कितना उत्कर्ष है ?" यह कहकर "इस निःसार शरीर से आज एक नाग के भी जीवन की रक्षा कर सकूँगा" यह मन ही मन संकल्प करके उस महासाहसी जीमूतवाहन के खड़े रहने पर मित्रावसु के पिता की आज्ञा से कोई द्वारपाल उन दोनों को बुलाने के लिये आया। वह जीमूतवाहन तो—"तुम आगे चलो, मैं पश्चात् आऊँगा' इस प्रकार उस मित्रावसु को विदा करके स्वयं वहाँ रह गया। उसके चले जाने पर जीमूतवाहन ने अपने अभिलषित विषय में तत्पर होकर वहाँ घूमते हुए दूर से ही करुणा से भरे रोदन का शब्द सुना। और कुछ दूर जाकर उसने ऊँचे चट्टान के समीप में स्थित, सुन्दर स्वरूपवाले, राज-

# अथ सप्तदशकथा

अथ राजा पुनः शिंशपामूलमुपेत्य वेतालञ्च तं तथैव स्कन्धमारोप्य चलितुमुपचक्रमे। वेतालश्च तं पुनरब्रवीत्,—"राजन्! श्रमविनोदाय पुनरहमेकामाख्यायिकां कथयामि, शृणु,—

पुरा गङ्गाकूले कनकपुरं नाम पुरमेकमासीत्, यस्मिन् धर्मस्य एकोऽपि पादः कलिना न विहतः। तत्राभवत् यशोधराऽऽख्यो यथार्थनामा महीपतिः यो हि धीरो वेलाऽद्रिरिव क्षितिं विप्लवात् ररक्ष। यश्च जगदाह्लादकः चण्डप्रतापोऽखण्डमण्डलश्च विधिना चन्द्रार्कावेकीकृत्येव विनिर्मितः। जनता तं पापभीरुं यशोलुब्धं परस्त्रीषु षण्डं शौर्य्यौदार्य्यमयं विदन्ति। तस्य राज्ञः पुरे कश्चित् महावणिक् प्रतिवसति स्म, तस्य उन्मादिनी नाम कन्याऽभवत्। यस्तामद्राक्षीत्, स मदनबाणहतः उन्मादवानेवाभूत्। तस्यां यौवनस्थायां स वणिक् नीतिविज्ञः तं यशोधरं राजानमुपेत्य व्यजिज्ञपत्,—"प्रभो! त्रैलोक्य-

---

सत्रहवीं कथा—

इसके बाद राजा फिर शीशम की जड़ में पहुँच कर और उस वेताल को उसी प्रकार कन्धे पर उठाकर चलना प्रारम्भ किये। और वेताल ने उसको फिर कहा—"महाराज! परिश्रम दूर करने के लिये फिर एक कहानी कहता हूँ, सुनो—

प्राचीन काल में गङ्गा के किनारे कनकपुर नाम का एक नगर था, जिसमें धर्म का एक भी चरण कलियुग के द्वारा नहीं नष्ट किया गया था। वहाँ यशोधर नाम का अन्वर्थ नाम वाला राजा था। जो कि ज्वार भांटों से तटपर्वत के समान उपद्रवों से पृथ्वी की रक्षा करता था। जो कि संसार का आह्लादक होते हुए भी प्रचण्ड प्रताप वाला तथा अखण्ड मण्डलवाला था, ऐसा मालूम होता था कि चन्द्रमा और सूर्य को एक बनाकर विधाता के द्वारा वह बनाया गया था। जनता जिसको पाप से डरपोक, यश के लोभी, परायी स्त्री में नपुंसक, वीरता तथा उदारता से भरे हुए जानती थी। उस राजा के नगर में कोई बहुत बड़ा बनियाँ रहता था। उसकी उन्मादिनी नाम की कन्या थी। जो उसको देखता था वह कामबाण से आहत होकर उन्माद युक्त ही हो जाता था। उसे युवती होने पर नीति जानने वाले उस बनियाँ ने उस यशोधर राजा के पास पहुँच कर निवेदन किया—"हे प्रभो! तीनों भुवन

दुःखितं युवानं सुन्दराकृतिं राजभटेनेव पुंसा आनीय तत्क्षणं त्यक्तं, रुदतीं वृद्धां मातरं सानुनयं निवर्त्तयन्तं पुरुषमद्राक्षीत् ।

अथ "कोऽयम् ?" इति जिज्ञासुः स यावदत्र करुणार्द्रचेताः छन्नः शृण्वन् जीमूतवाहनस्तिष्ठति स्म, तावत् सा वृद्धा दुःखभारातिपीडिता स्त्री युवानं तम् अनुशोचितुं प्रावर्त्तत,—"हा शङ्खचूड ! हा दुःखशत-लालित ! हा गुणिन् ! हा कुलैकतन्तो ! पुत्र ! क्वाहं त्वां पुनर्द्रक्ष्यामि ? वत्स ! त्वन्मुखचन्द्रे गते स तव पिता शोकान्धकारपतितः वृद्धः कथं जीविष्यति ? अर्ककरस्पर्शादपि यत्तव अङ्गं दूयेत, कथं तत् तार्क्ष्यभक्षणजां रुजां सोढुं शक्ष्यति ? । विस्तीर्णनागलोकेऽपि विधात्रा नागाधिपेन च अभव्याया मे एकसुतस्त्वं विचित्य किं लब्धः ?" । इति विलपन्तीं तां स युवा तनयः प्राब्रवीत्,—"मातः ! दुःखार्त्तमपि मां किं भृशं दुःखयसि ? गृहानेव निवर्त्तस्व, एष ते पश्चिमः प्रणामः, आगमनवेला चेयं गरुत्मतः" । तदाकर्ण्य,—"हा ! हताऽस्मि, को मे पुत्रमिह पास्यति" इति सा वृद्धा दिक्षु प्रक्षिप्ताऽऽर्त्तलोचना भृशं चक्रन्द ।

---

सैनिक के सदृश पुरुष के द्वारा उसी समय लाकर त्याग किये हुए, रोती हुई वृद्धा माता को अनुनय करके लौटाते हुए एक दुःखी युवक पुरुष को देखा ।

इसके बाद "यह कौन है ?" यह जानने का इच्छुक, दया से द्रवित हृदयवाला, छिप कर सुनता हुआ वह जीमूतवाहन जब यहाँ खड़ा था तब दुःखभार से पीड़ित उस वृद्धा स्त्री ने उस युवक के विषय में शोक करना प्रारम्भ किया—"हा शङ्खचूड़ ! हा सैकड़ों दुःख सहकर प्यार किये हुए ! हा गुणवान् ! हा कुल का एकसूत्र ! पुत्र ! कहाँ मैं फिर तुम्हें देखूँगी ? वत्स ! तुम्हारे मुखचन्द्र के चले जाने पर तुम्हारे वह वृद्ध पिता शोक रूपी अन्धकार में पड़कर कैसे जीयेंगे ? सूर्य की किरणों के स्पर्श से भी जो तुम्हारा अङ्ग क्लेशित होता था, कैसे वह गरुड़ के खाने का कष्ट सह सकेगा ? । इतने विस्तीर्ण नागलोक में भी विधाता तथा नागराज के द्वारा खोजकर मुझ अभागिन का तुम एक पुत्र कैसे प्राप्त किये गये ?" इस प्रकार विलाप करती हुई उसको उस युवक पुत्र ने कहा—"माता जी ! दुःख से पीड़ित रहने पर भी मुझे क्यों दुःखी बना रही हो ? घर ही लौट जाओ, तुमको यह अन्तिम प्रणाम है, और यह गरुड़ के आने का समय भी हो गया है" । यह सुनकर—"हाय ! मैं मर गई, यहाँ कौन मेरे पुत्र की रक्षा करेगा ?" इस प्रकार दिशाओं की ओर कातर नयन से देखती हुई वह वृद्धा जोरों से रोने लगी ।

रत्नभूता मे कन्यैका प्रदेयाऽस्ति, तां देवस्य अनावेद्य अन्यस्मै न दातुमुत्सहे, अस्मिंश्च भूमण्डले देव एव सर्वरत्नानां प्रभुः, तत् तां स्वीकृत्य मामनुगृह्णातु देवः"।

इति तस्य वचनमाकर्ण्य स राजा निजान् ब्राह्मणान् तस्या लक्षणानि परीक्षितुं व्यसृजत्। ते ब्राह्मणा गत्वा तां त्रिलोकसुन्दरीं दृष्ट्वा सद्यः क्षोभमगमत्, व्यचिन्तयंश्च,—"यदि राजा इमां परिणयेत्, तदा राज्यमवसीदेत्, एतस्यामासक्तचित्तः स कदाऽपि न हि राज्यम् अवेक्षिष्यते, तस्मादेषा सुलक्षणेति राज्ञे नास्माभिः कथनीयम्" इति। इत्येवं मनसि सङ्कल्पय ते राजान्तिकमाजग्मुः, ऊचुश्च,—"देव! सा कुलक्षणा" इति। तेन च स राजा तां कन्यां बलधराऽऽख्याय सेनापतये प्रददौ। अथ सा भर्तृगृहे तेन भर्त्रा सुखेन अस्थात्।

इत्थं गच्छति काले हेमन्तहस्तिनं प्रफुल्लकुन्दलतादन्तं मथिताम्बुजिनीवनं हत्वा लसत्पुष्पमञ्जरीकेसरावलिः चूताङ्कुरनखः कानने क्रीडन् मधुकेसरी समाजगाम। तस्मिंश्च काले वसन्तोत्सवं द्रष्टुं स

---

के रत्न स्वरूप मेरी एक कन्या विवाह कराने योग्य है, उसे श्रीमान् को बिना निवेदन किये किसी अन्य को देने का उत्साह नहीं होता है। इस संसार में श्रीमान् ही सभी रत्नों के अधिकारी हैं, इसलिए महाराज उसे स्वीकार करने का मेरे ऊपर अनुग्रह करें"।

उसका यह वचन सुनकर उस राजा ने अपने ब्राह्मणों को उसके लक्षणों की परीक्षा करने के लिए भेजा। वे ब्राह्मण लोग जाकर उस तीनों भुवन की सुन्दरी को देखकर उसी समय व्याकुल हो गये और सोचने लगे कि—"यदि राजा इससे विवाह कर ले तो राज्य नष्ट हो जायगा। इसमें आसक्त मन होकर वह कभी भी राज्य की देख-भाल नहीं करेगा। इसलिए 'यह सुलक्षणा है' यह राजा को हम लोगों को नहीं कहना चाहिये"। ऐसा मन में निश्चय करके वे लोग राजा के समीप आये, और उन लोगों ने कहा कि—"महाराज! वह कुलक्षणा है"। इसी कारण से उस राजा ने उस वणिक्पुत्री को नहीं स्वीकार किया। तब उसकी आज्ञा से उस सेठ ने उस कन्या का बलधर नामक सेनापति से विवाह करा दिया। अब वह पति के घर में उस पति के साथ सुख से रहने लगी।

इस प्रकार कुछ समय बीत जाने पर फूली हुई कुन्दलता रूपी दाँत वाले, कमलिनी वन का मथन करने वाले, हेमन्त ऋतुरूपी हाथी का विनाश करके फूलों की मञ्जरीरूपी केशर के समूह से शोभा पाने वाला, आम की मंजरी के अंकुररूपी नख वाला, वन में खेलने वाला वसन्तरूपी सिंह आ गया।

राजा यशोधरः गजारूढः निर्जगाम। तद्रूपेण सम्भाव्यविप्लवाः कुलयोषितः अपसारयितुं तदा उद्घुष्य दत्तं डिण्डिमं श्रुत्वा सा उन्मादिनी परित्यागावमानिता हर्म्यपृष्ठतः तस्मै राज्ञे आत्मानमदर्शयत्। स च राजा सन्धुक्षितस्य मधुना मलयानिलैः कामाग्नेः ज्वालामिवोद्गतां दृष्ट्वा चुक्षुभे; तस्याश्च रूपं मनोभुवो जैत्रमस्त्रमिव हृदये गाढं प्रविष्टं निर्वर्णयन् क्षणात् मोहमगात्।

अथ स भृत्यैराश्वासितो राजधानीं प्रविश्य पृष्टेभ्यस्तेभ्यस्तां प्रागुपनतोज्झिताम् उन्मादिनीं बुबुधे। ततः स राजा तान् "कुलक्षणेयम्" इतिवादिनो विप्रान् देशान्निर्वास्य अनुदिनं तामेव समुत्सुको दध्यौ,— "अहो! जगन्निष्कलङ्के तस्या मुखे सति निर्लज्जो जडात्मा अयं शशी नित्यमुदेति। कठोरौ हेमकलसौ गजकुम्भौ च कर्कशौ अस्याः पीनयोस्तुङ्गयोः पयोधरयोः सादृश्यं न लभेयाताम्। काञ्चीनक्षत्रमालया विराजितम् अस्या जघनस्थलं कन्दर्पमातङ्गमस्तकनिभं कं न विलोभयेत्?"। इत्येव तामन्तश्चिन्तयन् राजा कामाग्निपुटपाकेन पच्यमानः

---

उस समय में वह राजा यशोधर वसन्तोत्सव देखने के लिये हाथी पर चढ़कर निकला। उसके सौन्दर्य से उपद्रव की संभावना करके कुल स्त्रियों को हटाने के लिए उस समय घोषणा देती हुई डुग्गी सुनकर परित्याग से अपमानित हुई उस उन्मादिनी ने महल के छत पर से उस राजा को अपना दर्शन कराया। वह राजा वसन्त के द्वारा मलयानिलों से सुलगाये हुए कामानल की उठी हुई ज्वाला के समान उसको देखकर विक्षुब्ध हो गया। और उसके रूप को कामदेव का विजयी अस्त्र के सदृश हृदय में गहराई तक प्रवेश किये हुये अनुभव करके कुछ देर में वेहोश हो गया।

इसके बाद नौकरों के द्वारा आश्वासित होकर उसने राजधानी में प्रवेश करके पूछे गये उन लोगों से उसको 'पूर्व में उपस्थित होकर त्याग की हुई वही उन्मादिनी है' यह समझा। तब वह राजा 'वह कुलक्षणा है' यह कहने वाले उन ब्राह्मणों को देश से निकाल कर प्रति दिन उत्सुक होकर उसी का ध्यान करने लगा—"अरे! तीनों भुवनों में निष्कलङ्क उसके मुह के रहने पर जड़स्वरूप यह चन्द्रमा निर्लज्ज होकर नित्य उगता है। सोने के दो कलसें कठोर हैं, हाथी के दोनों कुम्भ कर्कश होते हैं इसलिए इसके मोटे और ऊँचे स्तनों का सादृश्य नहीं प्राप्त कर सकते हैं। मेखलारूपी नक्षत्रमाला से विराजमान इसका जघनस्थल कामदेवरूपी हाथी के मस्तक के समान किसको नहीं लुभाता है?"। इस प्रकार उसको हृदय में सोचता हुआ तथा कामानल के पुटपाक में पकाया जाता हुआ वह राजा दिन रात क्षीण होने लगा। लज्जा

भगवन्! चिन्ताभूः" इति तं तापसम् अब्रवीत्। ततः स तापसः तस्मै तां विद्यां दातुं प्रतिपेदे। आश्रितानुरोधेन किं हि न कुर्वन्ति साधवः ?।

ततो नदीतीरं गत्वा स तापसस्तमब्रवीत्,—"वत्स! विद्यां जपन् यदा तां मायां द्रक्ष्यसि, तदा मम विद्यया बोधितो मायाग्निमेव प्रविशेः, अहं हि तवैव जपतो नदीतटे स्थास्यामि तावत्" इत्युक्त्वा शुचिस्तमाचान्तं शुचिं चन्द्रस्वामिनं तां विद्यामध्यापयामास। ततस्तस्मिन् गुरौ तीरस्थिते स चन्द्रस्वामी तं मूर्ध्ना प्रणम्य सरभसं तां नदीमवततार। अवतीर्णश्च तस्यामन्तर्जले तां विद्यां जपन् सहसैव तन्मायया विमोहितो मिथ्या सर्वं जन्मवृत्तान्तं विस्मृत्य, अन्यस्यां पुरि कस्यापि विप्रस्य पुत्रत्वेनोत्पन्नः शनकैर्वृद्धिं गतः, कृतोपनयनोऽधीतविद्यः कृतदारश्च दुःखसुखसम्भिन्नः क्रमात् सञ्जातापत्यः समभवत्। ततश्चात्र पुत्रदारस्नेहाऽऽसक्तस्तत्तदाचरन् बद्धरतिः पितृभ्यां बान्धवैश्च सह कियन्तं कालं तस्थौ।

---

महाशय! इस विषय में आप चिन्ता न करें" यह उस तपस्वी को कहा। तब उस तपस्वी ने उसको वह विद्या देना स्वीकार कर लिया। क्योंकि आश्रितों के अनुरोध से साधु लोग क्या नहीं करते हैं!

तब नदी के तीर में जाकर उस तपस्वी ने उसको कहा—"वत्स! विद्या को जपते हुए जब उस माया को देखोगे, तब मेरी विद्या के द्वारा होश में आने पर माया की आग में प्रवेश कर जाना, क्योंकि मैं तुझ मन्त्र जपने वाले की ही प्रतीक्षा में तब तक नदी के तट में रहूँगा" यह कहकर स्वयं पवित्र होकर आचमन आदि करके पवित्र हुए उस चन्द्रस्वामी को वह मन्त्र पढ़ा दिया। तब उस गुरु के तीर पर रहने पर वह चन्द्रस्वामी उसको शिर से प्रणाम करके बहुत वेग से नदी में उतर गया। उसमें उतर कर जल के अन्दर उस विद्या का जप करते हुए एकाएक उस विद्या की माया से विमोहित होकर झूठे ही अपने सम्पूर्ण जन्म का समाचार भूलकर किसी दूसरी नगरी में किसी ब्राह्मण के पुत्र के रूप में उत्पन्न हो गया और धीरे-धीरे बढ़ने लगा। उपनयन हुआ, विद्याओं का अध्ययन किया, विवाह किया। दुःख-सुख में संलिप्त रहकर क्रमशः बाल-बच्चों से युक्त हो गया। इसके बाद वहाँ पुत्र-पत्नी आदि के स्नेह में आसक्त होकर वह-वह सांसारिक आचरण करते हुए प्रेम से बान्धे हुए उसने माता-पिता तथा बान्धवों के साथ कुछ समय तक निवास किया।

दिवानिशं क्षीयते स्म। ह्रिया निगूहमानश्च पृच्छद्भ्यः आप्तेभ्यः तत् पीडाकारणं प्रकाशयामास। "अलं सन्तापेन, स्वाधीनां तां किं न भजसे ?" इति तैरभिहितः स धार्मिकः नरपतिः नैव तदनुमेने।

ततो बलधरो नाम सेनापतिः तत् विदित्वा उपेत्य च चरणाऽऽनतः प्रभुम् अभ्यर्थयामास,—"देव ! दासस्त्री सा तव दास्येव, न पराङ्गना; अहञ्च स्वयं प्रयच्छामि, तदेनं मे भार्य्यां गृहाण। अथवाऽहं ताम् इह देवकुले त्यजामि, तर्हि तस्या ग्रहणे न दोषः"। इति सेनापतिना निर्बन्धेन अभ्यर्थ्यमानोऽपि सान्तःकोपं तमुवाच,—"अहं राजा भूत्वा कथमीदृशमधर्मं कुर्य्याम् ? मयि धर्मम् अतिक्रामति कः स्ववर्त्मनि तिष्ठेत् ? भक्तोऽपि त्वं कथं मां पापे परलोकमहादुःखहेतौ क्षणसुखावहे नियोजयसि ? यदि त्वं धर्मपत्नीं विहास्यसि, तदा त्वां न क्षमिष्ये। मादृशः को हि तादृशं धर्मविप्लवं सहेत ? तत् वरं मृत्युः" इति उक्त्वा स राजा तं निषिषेध। उत्तमसत्त्वा हि प्राणानपि त्यजन्ति, न सत्पथम्। तथैवार्थयमानान् सर्वानपि पौरजानपदान् मिलितानपि

---

से छिपाते रहने पर भी उसने पूछने वाले विश्वासी मित्रों को वह पीड़ा का कारण सूचित कर दिया। "सन्ताप करना व्यर्थ है, वह तो अपने अधीन है, उसका सम्भोग क्यों नहीं करते हैं ?" यह उन लोगों के द्वारा कहे हुए उस धार्मिक राजा ने इसे स्वीकार नहीं किया।

इसके बाद बलधर नामक सेनापति ने यह जानकर राजा के पास पहुंच कर पैरों पर गिरकर स्वामी से प्रार्थना की, कि—"महाराज ! दास की पत्नी वह आप की दासी ही है, परायी स्त्री नहीं है, और मैं स्वयं दे रहा हूँ इसलिए मेरी इस पत्नी को ग्रहण करिये। अथवा मैं उसको यहीं देवमन्दिर में छोड़ देता हूँ तब उसका ग्रहण करने में कोई दोष नहीं है"। इस प्रकार सेनापति के द्वारा आग्रह के साथ प्रार्थना किये जाने पर भी हृदय में क्रोध धारण करते हुए उसने उसको कहा—"मैं राजा होकर कैसे इस प्रकार का अधर्म करूँगा ? मेरे धर्म का उल्लंघन करने पर कौन अपने धर्म में रहेगा ? तुम मेरा भक्त होकर भी क्यों परलोक में महाकष्ट के कारण, क्षणभर के लिए सुख देनेवाले पाप में मुझे नियुक्त करते हो ? यदि तुम धर्मपत्नी का त्याग करोगे, तो मैं तुमको क्षमा नहीं करूँगा। मेरे समान कौन राजा उस प्रकार का धर्म विरुद्ध आचरण सहन करेगा ? तो मर जाना इससे कहीं अच्छा है" यह कहकर उस राजा ने उसको निषेध कर दिया। क्यों कि उत्तम चरित्र वाले प्राण को भी छोड़ देते हैं किन्तु सन्मार्ग को नहीं छोड़ते हैं। उसी प्रकार प्रार्थना करते हुए सभी सम्मिलित हुए पुरजनों को दृढ़सिद्धान्तवाले उस राजा

इत्थं मिथ्याजन्मान्तरक्लेशमनुभवतस्तस्य कालप्रबोधिनीं विद्यां कारुणिको गुरुरसौ प्रायुङ्क्त। स चन्द्रस्वामी जन्मान्तरगत, तद्विद्याप्रयोगेण सद्यः प्रबोधितः आत्मानं तञ्च गुरुं स्मृत्वा तच्च मायाजालमवेत्य विद्यासाध्यफलमाप्तुम् अग्निप्रवेशाय उद्यतस्तैर्निषेधद्भिर्वृद्धाप्तगुरुबन्धुभिः पर्य्यवारि। तैश्च बहुधा वार्य्यमाणोऽपि दिव्यसुखलोलुपः स सबान्धवः सज्जितचितं नदीतीरमगात्। तत्राऽऽगत्य च वृद्धौ पितरौ भार्य्यां बालापत्यानि च रुदन्ति दृष्ट्वा मोहात् पुनरचिन्तयत्,—"कष्टम्! अनलं विशतो मे सर्वे इमे स्वजना म्रियन्ते न च गुरोस्तद्वचः सत्यं वा मृषा जानामि, तत् किम् अग्निं प्रविशामि? उत गृहम्? अथवा गुरोस्तद्वचः कथं मिथ्या तादृशप्रभावशालिनः? तदग्निमेव प्रविशामि कामम्" इति पर्य्यालोच्य स चन्द्रस्वामी अग्निमेव प्राविशत्; प्रविश्य च अनुभूतहिमस्पर्शो विस्मितः वह्नेः शान्तभयः तस्मात् नदीतोयात् उत्थाय तटमवाप। तत्रोत्थाय स्थितं तं गुरुं दृष्ट्वा पादयोर्निपत्य पृच्छन्तं तम् अग्निशैत्यान्तं सर्वं वृत्तान्तमवर्णयत्।

---

इस प्रकार मिथ्या ही जन्मान्तर का क्लेश अनुभव करने वाले उसके लिए उस दयालु गुरु ने समय पर बोध कराने वाली विद्या का प्रयोग किया। दूसरे जन्म में रहने वाला वह चन्द्रस्वामी उसके विद्याप्रयोग से तत्काल ही प्रबोधित होकर अपना और उस गुरु का भी स्मरण करके तथा उस मायाजाल को समझकर विद्या के साध्य फल को प्राप्त करने के लिये अग्निप्रवेश करने के लिए तैयार हुआ और निषेध करते हुए निकट सम्बन्धी वृद्ध माता-पिता, भाई-बन्धुओं के द्वारा घेर लिया गया। उन लोगों के द्वारा अनेक प्रकार से निवारण किये जाने पर भी दिव्य सुख के लोभ से वह बन्धुओं के साथ बनायी हुई चिता से युक्त नदी के तट में गया। और वहाँ आकर वृद्ध माता-पिता को, पत्नी को, छोटे बच्चों को रोते हुए देखकर मोह में पड़कर फिर सोचने लगा—"अरे! दुःख की बात है कि मेरे आग में प्रवेश करने पर ये सभी स्वजन वर्ग मर जायँगे, गुरु का वह वचन सत्य होगा या झूठ होगा? यह भी नहीं जानता हूँ। तो क्या अग्नि में प्रवेश करूँ? अथवा घर में प्रवेश करूँ? अथवा उस प्रकार के प्रभावशाली गुरु का वह वचन कैसे मिथ्या होगा? तो निश्चयरूप से अग्नि में ही प्रवेश करूँ" यह विमर्श करके उस चन्द्रस्वामी ने अग्नि में ही प्रवेश किया। और प्रवेश करके अग्नि का स्पर्श बर्फ के समान अनुभव करके आश्चर्यित होकर अग्नि से भय रहित होकर उस नदी के जल से बाहर निकलकर वह तट पर पहुंचा। ऊपर आकर वहाँ बैठे हुए उस गुरु को देखकर पैरों पर गिरकर पूछने वाले उस गुरु को अग्नि की शीतलता पर्यन्त सम्पूर्ण वृत्तान्त उसने कह सुनाया।

स राजा सुदृढनिश्चयो निराचकार। ततः क्रमेण तेनैव स्मरज्वरभवो-ष्मणा अभीक्ष्णं प्रक्षीणदेहः स राजा यशोधरः यशःशेषतां प्रययौ; सेनापतिश्च प्रभोस्तथा विलयमसहिष्णुः अग्निं विवेश, अनिर्वचनीयं हि भक्तचेष्टितम्"।

इति कथामाख्याय स्कन्धस्थितो वेतालः तं पप्रच्छ,—"राजन्! एतयोः सेनापतिमहीभृतोः कोऽधिको मतः? त्वया पूर्वदत्तशापम् अनुस्मृत्य वक्तव्यम्"। राजा अवदत्—"अहं राजानमधिकं मन्ये"। तदाकर्ण्य वेतालः साक्षेपमब्रवीत्,—"राजन्! सेना-पतिः कथं नाभ्यधिकः? यः स्वामिने तथाविधां स्वभार्य्यां सुचि-रेण ज्ञाततद्भोगसुखास्वादोऽपि समुपानयत्, प्रभौ च पञ्चत्वमागते तद्भक्त्या आत्मानमग्निसादकरोच्च; राजा तु अनास्वादिततद्भोगस्तस्य भार्य्यां जहौ"।

वेतालेनैवमुक्तः स राजा विहस्य पुनरब्रवीत्,—"यद्यपि एतत्, तथाऽपि नातिचित्रं तत्, कुलपुत्रो हि सेनापतिः, स भक्त्या तथाऽकरोत्, प्राणैरपि भृत्यानां स्वामिरक्षणं व्रतम्। राजानस्तु मदाध्माता

---

ने लौटा दिया। तब निरन्तर उसी कामज्वर की गर्मी से क्रमशः क्षीणशरीर होकर वह राजा यशोधर यशःशेष हो गया। अर्थात् मर गया। सेनापति भी स्वामी का उस प्रकार मरण न सहन करते हुए अग्नि में प्रवेश करके गया। क्योंकि भक्तों का चरित्र अवर्णनीय होता है"।

यह कथा कहकर कन्धे पर स्थित वेताल ने उसको पूछा—"महाराज! सेनापति तथा राजा इन दोनों में कौन अधिक श्रेष्ठ है? पहले के दिये हुए शाप का स्मरण करके तुम्हें बोलना चाहिये"। राजा ने कहा—"मैं राजा को अधिक श्रेष्ठ मानता हूँ"। यह सुनकर वेताल ने आक्षेप के साथ कहा—"महाराज! सेनापति क्यों नहीं अधिक श्रेष्ठ है? उसके बहुत दिनों से सम्भोग का सुख जानते हुए भी जिसने स्वामी के लिए उस प्रकार की अपनी पत्नी को उपायन कर दिया, और राजा के मर जाने पर उसकी भक्ति से अपने को आग में जला दिया। उसके सम्भोग के सुख का स्वाद न लिये हुए ही राजा ने उसकी पत्नी का त्याग किया था"।

वेताल के द्वारा ऐसा कहे हुए उस राजा ने हँसकर फिर कहा कि—"यद्यपि ऐसा है, तथापि यह अधिक आश्चर्यजनक नहीं है। क्योंकि अच्छे खानदान का वह सेनापति रहा होगा, इसलिये उसने भक्ति से वैसा किया। अपने प्राणों के द्वारा भी स्वामी की रक्षा करना सेवकों का धर्म है। राजा

ततः स गुरुस्तमुवाच,—"वत्स मन्ये त्वया कश्चिदत्र अपचारः कृतः, अन्यथा अग्निः कथं ते शीतो जातः ? एतस्या विद्यायाः साधने एतद्धि अदृष्टम्"। तदाकर्ण्य स चन्द्रस्वामी प्रावदत्,—"भगवन्! नात्र कश्चिन्मयाऽपचारः कृतः स्मर्य्यते"। ततः स तद्गुरुः जिज्ञासुस्तां विद्यां सस्मार; न च सा तस्य वा तच्छिष्यस्य आविरभूत्। अथ तौ नष्टविद्यौ विषण्णौ ततो जग्मतुः"।

इति कथामाख्याय वेतालस्तं भूपं पप्रच्छ,—"राजन्! संशयमेतं मे छिन्धि, केन हेतुना विहितेऽपि यथोद्दिष्टे कर्मणि विद्या तयोर्नष्टा ?"। एतदाकर्ण्य स राजा तं वेतालं प्रत्यवोचत्,—"योगेश्वर! जाने, भवान् मे कालम् एवं क्षिपति, तदपि ते ब्रवीमि, दुष्करेणापि कर्मणैव पुरुषस्य न सिद्धिर्लभ्या, शुद्धेनैव कर्मणा। तत्रास्य मन्दस्य विप्रयूनश्चित्तं प्रबोधितमपि यत् विकल्पते स्म, तेनास्य विद्या सिद्धिं न गता, अस्थानदानाच्च गुरोर्विनष्टा"। इति तस्य नृपस्य वाचं निशम्य स वेतालः पुनः स्वं निलयं प्रत्यपद्यत। राजाऽपि अशिथिलयत्नः तमन्वेष्टुं धावति स्म।

---

तब उस गुरु ने उसको कहा—"वत्स! मालूम होता है कि तुमने इस विषय में कोई गलती की है, नहीं तो आग क्यों तुम्हारे लिए शीतल हो गयी ? इस विद्या के साधन में यही एक दुर्भाग्य है"। यह सुनकर उस चन्द्रस्वामी ने कहा—"गुरुदेव! मुझे तो कोई की हुई गलती स्मरण में नहीं आती है"। तब उसके उस गुरु ने जानने की इच्छा से उस विद्या का स्मरण किया। किन्तु न तो उसकी अथवा न उसके शिष्य की वह विद्या प्रकट हुई। इसके बाद वे दोनों विद्या नष्ट हो जाने से दुखी होकर वहाँ से चले गये"।

यह कथा कहकर वेताल ने उस राजा को पूछा—"महाराज! मेरा यह सन्देह दूर करो, कि उपदेशानुसार कर्तव्य किये जाने पर भी किस कारण से उन दोनों की विद्या नष्ट हो गयी ?"। यह सुनकर उस राजा ने उस वेताल को जवाब दिया—"हे योगेश्वर! मालूम होता है कि आप इस प्रकार मेरा समय नष्ट कर रहे हैं, लेकिन वह कारण भी आपको कहता हूँ। केवल कठिन कर्म के द्वारा ही मनुष्य को सिद्धि नहीं मिलती है, अपितु शुद्ध कर्म के द्वारा सिद्धि मिलती है। वहाँ इस मूर्ख ब्राह्मण-कुमार का मन प्रबोधित होने पर भी जो सन्देह में पड़ गया, इसी से इसकी विद्या सिद्ध नहीं हुई। और अनुचित शिष्य को विद्या देने से गुरु की भी विद्या नष्ट हो गयी"। यह उस राजा का वचन सुनकर वह वेताल फिर अपने निवास-स्थान पर चला गया। दृढ़प्रयत्न वाला वह राजा भी उसको खोजने के लिये दौड़ता हुआ गया।

गजा इव निरङ्कुशा विषयोन्मुखा धर्ममर्य्यादाशृङ्खलां छिन्दन्ति । तेषां हि उद्रिक्तचित्तानाम् अभिषेकाम्बुभिः समं विवेको विगलति । चलच्चामरमारुतैरुद्धूय तेषां वृद्धोपदिष्टशास्त्रार्थरजांसि उत्क्षिप्यन्त इव । आतपत्रेण च सत्यं सूर्य्यालोक इव निवर्त्त्यते । विभूतिवात्यया चोपहता दृष्टिः मार्गं नेक्षते । जगद्विजयिनोऽपि ते ते नहुषादयो राजानः मारमोहितचेतसः तां तां विपदं प्राप्तवन्तः । एष राजा पृथिव्याम् एकच्छत्रोऽपि यत्तया उन्मादिन्या चपलया लक्ष्म्या इव विमोहितोऽपि प्राणानपि तत्याज, न पुनः असार्गे पदं निदधे, तेनासौ वीरः मे अधिको मतः" ।

इत्याकर्ण्य नृपतेर्वाक्यं स वेतालः स्कन्धवर्त्ती पुनः स्वमेव पदं मायया प्रायात् । राजाऽपि अचलचित्तस्तं तथैवानुससार ; आरब्धे सुदुष्करेऽपि महतां मध्ये विरामः कुत एव इति ।

---

लोग तो हाथी के समान मद से भरे तथा निरङ्कुश होते हुए विषयभोग में लीन रहकर धर्म के मर्यादा-बन्धन को तोड़ डालते हैं । उन उद्धत मनवालों का विवेक राज्याभिषेक के जल के साथ ही गलकर बह जाता है । डुलाये गये चामरों की हवा से उड़ाकर उनके वृद्धों के उपदेश दिये हुए शास्त्रों के अर्थरूपी धूलियाँ मानो विखेर दी जाती हैं । छाते के द्वारा सूर्य के प्रकाश के समान सच्चाई रोक ली जाती है । ऐश्वर्य के बवण्डर से उपरुद्ध हुई दृष्टि मार्ग का अवलोकन नहीं करती है । तीनों भुवनों के विजयी होने पर भी वे प्रसिद्ध नहुष आदि राजा लोग काम से मोहित होकर उन-उन विपत्तियों को प्राप्त किये । इस राजा ने तो पृथिवी में एकछत्र राजा होकर भी जो कि चञ्चल लक्ष्मी के समान उस उन्मादिनी के द्वारा विमोहित होकर भी प्राणों को भी त्याग दिया किन्तु कुमार्ग में पैर नहीं रक्खा । इसी कारण से वह वीर मेरी समझ में अधिक श्रेष्ठ है" ।

राजा का यह वचन सुनकर कन्धे पर स्थित वह वेताल फिर माया के द्वारा अपने स्थान पर चला गया । स्थिरमन वाले उस राजा ने भी उसका उसी प्रकार अनुसरण किया । प्रारम्भ किया हुआ कार्य दुष्कर होने पर भी महान व्यक्तियों का बीच में रुकना सम्भव नहीं है ।

——

# अथ एकोनविंशकथा ।

अथ राजा पुनः शिंशपातलं गत्वा वेतालं स्कन्धे आरोप्य तथैव प्रातिष्ठत, वेतालोऽपि तं गच्छन्तं न्यगादीत्,—"राजन्! अपरां हृद्यां कथां ते आख्यामि, श्रूयताम्,—

अस्ति वक्रोलकं नाम सुरपुरोपमं पुरम्। तस्मिन् सूर्य्यप्रभो नाम इन्द्रसमः भूपतिरासीत्, यः सौकर्य्योद्यतया मूर्त्या दत्तानन्दो हरिरिव वसुन्धरामिमां समुद्धृत्य चिरं भुजे बभार। अस्य च प्रभोः धूमासङ्गेषु अश्रुपातः, शृङ्गारे मारसंलापः, द्वाःस्थेषु हेमदण्डाः राष्ट्रेषु आसन्। इत्थं सर्वसम्पदाधारस्य तस्यैका अनिर्वृतिरासीत् यत् अन्तःपुरिकासु स्थितास्वपि पुत्रो नोदपद्यत।

---

उन्नीसवीं कथा—

इसके बाद राजा फिर शीशम के नीचे जाकर वेताल को कन्धे पर उठाकर उसी प्रकार चल दिया। वेताल भी जाते हुए उसको कहने लगा—"महाराज! दूसरी एक मनोहर कहानी तुमको कहता हूँ, सुनो—

स्वर्गलोक के समान वक्रोलक नाम का एक नगर है। उसमें इन्द्र के समान सूर्यप्रभ नाम का एक राजा था। जैसे सूकर-सम्बन्धी स्वरूप से उद्यत होकर लोगों को आनन्द देते हुए विष्णु भगवान् इस पृथ्वी को बहुत दिनों तक उठाये थे, उसी प्रकार जो लोगों को सुविधा देने के लिये उद्यत स्वरूप से आनन्द देते हुए इस पृथ्वी को शत्रुओं से उद्धार करके बहुत दिनों से अपनी भुजा पर धारण किये हुए था। इस राजा के राज्य में धूआँ लगने से लोगों के आँसू गिरते थे, अन्य कारण से किसी के आँसू नहीं गिरते थे। सम्भोग में मार ( काम ) सम्बन्धी बातचीत होती थी अन्य किसी स्थान में किसी के मारने की बातचीत नहीं होती थी। द्वारपालों के पास सुवर्णदण्ड ( सोने की लाठी ) होता था, अन्य किसी को सुवर्णदण्ड (सोने का जुर्माना) नहीं होता था। इस प्रकार सभी सम्पत्तियों का आश्रय होते हुए भी उसकी अशान्ति का एक कारण था, जो कि अनेक रानियों के रहते हुए भी कोई पुत्र नहीं उत्पन्न हुआ था।

# अथ अष्टादशकथा।

ततः स राजा क्रव्याद्भिः परिवृते, ज्वालाविलोलरसनैर्भूतैरिव चिताग्निभिः समन्तादतिरौद्रे तस्मिन् पितृवने तस्यां क्षपायां तं शिंशपातरुमुपेत्य तत्र वेतालविकृतान् सदृशाकृतीन् तस्मिन् तरौ लम्बमानान् सुबहून् प्रेतकायान् अशङ्कितमद्राक्षीत्,—"अहो! किमेतत्? किंवा अयं मायी वेतालो मे कालं क्षिपति, यया इह भूयसाम् एषां कं ग्राह्यं न वेद्मि। यदि असिद्धार्थस्य मे रात्रिरियं गच्छति, ततोऽहं वह्निं प्रवेक्ष्यामि, न तु हास्यतां सहिष्ये" इति चिन्तयतस्तस्य राज्ञो निश्चयं ज्ञात्वा सत्त्वतुष्टः स वेतालः तां मायां संजहार। ततोऽसौ एकमेव नरकलेवरे स्थितं वेतालं दृष्ट्वा तथैवावतार्य्य अंसेन गृहीत्वा पुनः प्रतस्थे। प्रस्थितञ्च तं स वेतालः प्राब्रवीत्,—"राजन् न विरज्यसि चेत्, तदिमां कथां कथयामि, शृणु—

अस्ति गौर्य्या तपसा परितुष्टव्रतेन शम्भुना असामान्यगुणोत्कर्षलुब्धेनेव स्वयं निर्मिता भोगवत्यमरावत्योस्तृतीया उज्जयिनी नाम

---

अठरहवीं कथा—

तब उस राजा ने मांसाहारी जन्तुओं से भरे हुए, ज्वाला के सदृश लपलपाती हुई जीभ वाले भूतों के समान ज्वालारूपी लपलपाती हुई जीभ वाले चिताग्नियों से चारों तरफ अत्यन्त भयङ्कर उस श्मशान में उस रात में उस शीसम के पेड़ के पास निःशङ्क मन से जाकर वहाँ वेताल के मायानिर्मित उसके समान आकार वाले उस पेड़ पर लटके हुए बहुतों प्रेत-शरीरों को देखा—'अरे! यह क्या? क्या यह मायावी वेताल मेरा समय नष्ट कर रहा है? जिससे इन बहुतों में से किसको ग्रहण करूँ? यह नहीं समझ रहा हूँ। यदि मुझ असफल की यह रात बीत जायगी, तो मैं आग में प्रवेश करूँगा, उपहास को नहीं सहूँगा"। यह सोचने वाले उस राजा का सिद्धान्त जानकर उसके साहस से सन्तुष्ट होकर उस वेताल ने उस माया को हटा दिया। तब वह मनुष्य शरीर में स्थित एक ही वेताल को देखकर उसी प्रकार उतार कर कन्धे पर उठाकर फिर चल दिया। जाते हुए उसको उस वेताल ने कहा—"हे महाराज! यदि तुम ऊब नहीं गये हो, तो यह कथा कहता हूँ, सुनो—

पार्वती जी की तपस्या से सन्तुष्ट होकर वरण किये हुए शंकर जी के द्वारा विशेष गुणों के उत्कर्ष के लिए लुभाए हुए होकर ही मानों

अत्रान्तरे ताम्रलिप्त्यां पुरि धनपालो नाम धनवतामग्रणीर्महावणिक् प्रतिवसति स्म। तस्य धनवती नाम एका कन्या विद्याधरीव शापात् सुरलोकाद्विच्युता समजनि। तस्यां यौवनस्थायां स वणिक् पञ्चतामवाप। तद्धनं सर्वं राजसाहाय्यात् तद्गोत्रजैराक्रान्तम्। ततो हिरण्यवती नाम तस्य वणिजो गेहिनी अप्रकटस्थितानि रत्नाभरणानि गृहीत्वा तया दुहित्रा धनवत्या साकं दायादभयात् पलाय्य गुप्तं निशि गृहात् निर्ययौ। सा वहिरन्तश्च ध्वान्तेनान्धकारिता सुताहस्तावलम्बिनी कृच्छ्रात् पुरात् बहिः प्रायात्।

तत्र सन्तमसे यान्ती विधियोगात् अलक्षितं शूलाग्रारोपितस्थितं चौरम् अंसेन अताडयत्। स चौरः, मम जीवः त्वदंसाग्रघट्टनया अधिकपीडितः, हा! क्षते क्षारमेतन्मे केन दत्तम्?" इत्यभाषत। ततः सा वणिग्वधूः,—"कोऽसि?" इति भयात् पप्रच्छ। ताञ्च चौरः प्रत्युवाच,—"अहं चौरः—इति सूचितः, अद्यापि शूले स्थितस्यापि पापस्य मे असवः नोत्क्रामन्ति। भवतु आर्य्ये! ब्रूहि मे, का त्वम्? क्व च

---

इसी समय में ताम्रलिप्ति नाम की नगरी में धनियों में अग्रेसर धनपाल नाम का महाव्यापारी निवास करता था। उसकी किसी के शाप से स्वर्ग से गिरी हुई अप्सरा के समान एक कन्या हुई। उसे युवती होने पर वह बनियाँ मर गया। उसके सम्पूर्ण धन के ऊपर राजा की सहायता से उसके बान्धवों ने अधिकार कर लिया। तब हिरण्यवती नाम की उस बनिये की पत्नी गुप्तरूप से रखे हुए रत्नाभूषणों को लेकर उस धनवती पुत्री के साथ दायादों के डर से भागकर रात में छिपकर घर से निकल गई। बाहर में और हृदय में भी अन्धकार से भरी हुई वह पकड़े हुए पुत्री के हाथ के अवलम्ब से बहुत कठिनाई से नगर से बाहर हुई।

वहाँ घोर अन्धकार में जाती हुई उसने दैवयोग से शूल। के अग्रभाग पर चढ़ाकर रक्खे हुए तथा अन्धकार के कारण नहीं दिखाई देते हुए चोर को कन्धे से धक्का दे दिया। तब उस चोर ने—"मेरे प्राणों को तुम्हारे कन्धे के धक्के से अधिक पीड़ा हो रही है, हाय! मेरे कटे हुए घाव पर किसने नमक छिड़का है?" यह कहा। तब उस बनिये की पत्नी ने—"तुम कौन हो?" यह भयभीत होकर पूछा। और उस चोर ने उसको जवाब दिया—"इस प्रकार बींधा हुआ मैं चोर हूँ, शूल पर स्थित रहते हुए भी मुझ पापी के प्राण अभी भी नहीं निकल रहे हैं। जो कुछ होवे, श्रीमती जी! मुझे कहो कि तुम कौन हो? और कहाँ जाती हो?" यह सुनकर उस वणिक्पत्नी ने अपना

पुरी। यस्याम् उदारसुकृतिनः नानाभोगेन उपबृंहिताः स्वर्गमपि न कामयन्ते; यस्यां वरयोषितां कुचेषु कार्कश्यं, लोचनेषु चापलं, भ्रूषु भङ्गिः। यस्याञ्च निशासु तमः, कविवक्रोक्तिषु वक्रत्वं, दन्तिषु मदः, मुक्ताचन्दनशशाङ्केषु जाड्यमासीत्। तस्याञ्च चन्द्रप्रभो नाम राजा अभवत् देवस्वामीति विश्रुतो बहुधनसम्पन्नः बहुयज्ञः बहुश्रुतश्च कश्चिद्विप्रः तस्य अमात्य आसीत्। तस्य तनयश्चन्द्रस्वामी नाम कदाचित् कामपि विक्षिप्तैः कृष्णसाराभैर्नेत्रैरिवाक्षैर्निरन्तरम् 'अत्र कम् आश्लिष्यामः' इति विपद्भिरिव वीक्षितां, कोऽसौ अस्ति, यस्य अलकापतेरपि श्रियं न हरामि' इति द्यूतकृतां कलहस्वनैरुच्चैर्वदन्तीमिव द्यूतकारमहागोष्ठीं द्यूतेन क्रीडितुं ययौ।

तां प्रविश्य स क्रमात् तैः कितवैरक्षैर्दीव्यन् वस्त्रादिकं हारयित्वाऽपि अन्यत् धनमहारयत्। यदा तु तद्धनं तैर्याच्यमानं नादात्, तदा सभि-

---

स्वयं बनायी हुई भोगवती और अमरावती की तीसरी उज्जयिनी नाम की पुरी है। जिसमें उदार स्वभाव के पुण्याचरण करनेवाले अनेक उपभोगों से समृद्ध होकर स्वर्ग भी नहीं चाहते हैं। जिसमें श्रेष्ठ युवतियों के स्तन में कठोरता थी, अन्यत्र नहीं; उनकी आँखों में चंचलता थी, दूसरी जगह नहीं। उनकी भ्रुवों में कुटिलता थी और जगह कहीं कुटिलता नहीं थी। जिस नगरी में रात में अन्धकार रहता था, लोगों के मन में अज्ञान नहीं था। कवियों के वक्रोक्ति अलङ्कार में टेढ़े वचन होते थे, और जगह कही टेढ़ा वचन नहीं था। हाथियों में मद होता था अन्य लोगों में कहीं मद नहीं था। मोती, चन्दन तथा चन्द्रमा में जड़ता अर्थात् शीतलता थी और जगह कहीं जड़ता अर्थात् मूर्खता नहीं थी। उस नगरी में चन्द्रप्रभ नाम का राजा था। कोई बहुत प्रसिद्ध, बहुत बड़ा धनी, बहुत यज्ञ करनेवाला, बहुत शास्त्र जाननेवाला देवस्वामी नाम का ब्राह्मण उसका मन्त्री था। चन्द्रस्वामी नामक उसका पुत्र किसी समय इधर उधर फेंके हुए, प्रधानतया काली कान्ति वाले नेत्रों के समान पाशकों से लगातार 'यहाँ किसको पकड़ूँ' इस प्रकार विपत्तियों के द्वारा मानो देखी हुइ, 'वह कौन है ! जिस अलकापति की भी सम्पत्ति मैं हरण न कर लूं !" इस प्रकार जूआ के कलह-शब्दों से मानो उच्च स्वर से बोलती हुई, जूआ खेलने वालों की महागोष्ठी में जूआ खेलने के लिये गया।

उस सभा में प्रवेश करके वह उन धूर्तों से जूआ खेलता हुआ क्रमशः वस्त्र आदि हारकर भी मौखिक पण करके अन्य धन भी हार गया। जब कि उनके द्वारा वह धन मांगे जाने पर उसने नहीं दिया, तब वह द्यूतक्रीड़ा के

प्रयासि ?" इति। तदाकर्ण्य सा वणिक्पत्नी सर्वं स्वोदन्तं तमाह स्म, तावच्च भगवान् श्वेतभानुः प्राचीमुखमुदभासयत्। ततो दिक्षु प्रकाशासु स चौरस्तां वणिक्सुतां धनवतीं दृष्ट्वा तां तन्मातरमुवाच,—"आर्य्ये! शृणु मे एकां प्रार्थनां, काञ्चनसहस्रं ते दास्यामि, त्वमिमां ते सुतां मह्यं देहि"। "किमेतया दत्तया ते ?" इति सस्मितं तया अभिहितः स चौरः पुनरब्रवीत्,—"नास्ति मे गतायुषः पुत्रः, न चापुत्रो लोकानश्नुते, तदेषा मदाज्ञया कुतश्चित् पुत्रं जनयेत्, स मे क्षेत्रजः पुत्रो भविता, इत्यहमेतां प्रार्थये, तन्मे मातः! सफलयाभीप्सितम्"। तदाकर्ण्य सा वणिग्योषित् लोभात्,—"तथा" इति प्रतिपद्य कुतोऽपि सलिलमानीय चौरस्य तस्य पाणौ,—"सुतेयं मे तुभ्यं दत्ता" इति अपातयत्।

अथ स तद्दुहितरि यथोक्तामाज्ञां दत्त्वा तां वणिग्योषितमवादीत्,—"गच्छ मातः! अमुष्य वटस्य अधः खनित्वा तन्मे रक्षितं स्वर्णसहस्रं गृहाण। गतासोश्च मे देहं युक्त्या दाहयित्वा, अस्थीनि तीर्थे निक्षिप्य च, ससुता वक्रोलकं पुरं व्रज, तत्र सूर्य्यप्रभे राजनि

---

सम्पूर्ण वृत्तान्त उसे कह सुनाया। तब तक भगवान् सूर्य ने पूरब दिशा का मुख प्रकाशित कर दिया। तब दिशाओं के प्रकाशित हो जाने पर उस चोर ने वणिक्पुत्री उस धनवती को देखकर उसकी-उस माता को कहा—"श्रीमती जी! मेरी एक प्रार्थना सुनो, तुम्हें एक हजार अशर्फी दूँगा, तुम अपनी यह पुत्री मुझे दे दो"। उसके द्वारा हँसकर "इसके देने से तुम्हारा लाभ होगा ?" यह कहे जाने पर उस चोर ने फिर कहा—"मुझ आयुहीन का कोई पुत्र नहीं है, अपुत्र होने से कोई स्वर्गादि लोक नहीं प्राप्त कर सकता है, तो यह मेरी आज्ञा से किसी के द्वारा पुत्र उत्पन्न करेगी, वह मेरा क्षेत्रज पुत्र होगा, यह मैं इससे प्रार्थना करता हूँ। तो हे माता जी! मेरी यह अभिलाषा सफल करो"। यह सुनकर उस वणिक्पत्नी ने धन के लोभ से "वैसा ही करूँगी" इस प्रकार स्वीकार करके कहीं से जल लाकर उस चोर के हाथ में—"मैंने यह अपनी लड़की तुम्हें दे दी" यह कहकर जल डाल दिया।

इसके बाद उसने उसकी पुत्री को ऊपर कही हुई आज्ञा देकर उस वणिक्पत्नी को कहा—"माता जी! जाओ, उस बरगद के पेड़ के नीचे खोदकर मेरी रक्खी हुई एक हजार सोने की अशर्फियाँ ले लो। मरने पर मेरा शरीर किसी युक्ति से जलाकर और अस्थियों को किसी तीर्थ में फेंककर अपनी पुत्री के साथ वक्रोलक नाम के नगर में जाना, वहाँ सूर्यप्रभ नाम के राजा के

केन सोऽवष्टभ्य लगुडैः अताड्यत। लगुडाहतसर्वाङ्गः स विप्रसुतः पाषाणमिव निश्चलम् आत्मानं मृतमिव कृत्वा तस्थौ। तथैव च द्वित्रान् दिवसान् तस्मिन् तत्र अवस्थिते, क्रूरः स सभिकः तान् कितवान् अभाषत,—"अनेन पाषाणकं श्रितं, तदेनं क्वचित् अन्धकूपे नीत्वा क्षिपत, अहं युष्माकम् एतद्देयं धनं दास्यामि"। इति तेनोक्ताः कितवास्तं चन्द्रस्वामिनम् उत्क्षिप्य कूपगवेषिणः दूरम् अरण्यं निन्युः। तत्राऽऽगत्य कश्चित् वृद्धः कितवस्तान् अन्यान् एवमब्रवीत्,—"अयं तावत् प्रायशो मृतः, तत् किमनेनाधुना कूपे क्षिप्तेन? तदिहैव एन-मुज्झित्वा गत्वा कूपे उज्झितं वक्ष्यामः"। इति तस्य वचस्ते सर्वे "तथा" इति प्रतिपद्य तथैव तं त्यक्त्वा गताः।

अथ गतेषु तेषु कितवेषु स चन्द्रस्वामी समुत्थितः तत्र शून्यमेकं शिवमन्दिरं विवेश। तत्र किञ्चित् समाश्वस्य सुदुःखितश्चिन्तयामास,—"हा कष्टं! विश्वस्तोऽहं धूर्त्तैः कितवैः मायया मुषितः तदीदृशः नग्नः पांशुधूसराङ्गः क्व यामि? पिता बन्धुः सुहृद्वाऽपि दृष्ट्वा किं मां

---

अध्यक्ष के द्वारा आक्रमण करके डण्डों से पिटवाया गया। वह ब्राह्मण-कुमार डण्डों से सम्पूर्ण अङ्गों में ताड़ित होकर अपने को पत्थर के समान निश्चल मरे हुए के स्वरूप में बनाकर रह गया। दो-तीन दिनों तक वहाँ उसके उसी प्रकार रहने पर उस क्रूर द्यूताध्यक्ष ने उन धूर्तों को कहा—'इसने पत्थर का स्वभाव धारण कर लिया है, इसलिये इसको ले जाकर कहीं अन्धकूप में फेंक दो, मैं इसका दातव्य धन तुम लोगों को दे दूँगा'। इस प्रकार उसके द्वारा कहे हुए धूर्त लोग उस चन्द्रस्वामी को उठाकर कूआँ खोजते हुए जङ्गल में दूर ले गये। वहाँ आकर किसी वृद्ध धूर्त ने उन अन्य धूर्तों को इस प्रकार कहने लगा—"यह तो प्रायः मर गया है, इसलिये अब इसको कूएँ मे फेंकने से क्या फायदा? तो यहीं पर इसको फेंक कर वहाँ जाकर 'कूएँ में फेंक दिया गया' यह कह देंगे"। यह उसका वचन 'वैसा ही करूँगा' इस रूप में स्वीकार करके वे लोग उसी प्रकार उसको छोड़ कर चले गये।

इसके बाद उन धूर्तों के चले जाने पर वह चन्द्रस्वामी उठ कर वहाँ एक शून्य शिवमन्दिर में घुस गया। वहाँ कुछ होश में आकर अत्यन्त दुखी होकर सोचने लगा—"अरे! कष्ट है, मैं इन धूर्त ठगों के द्वारा विश्वास प्राप्त करके छल के द्वारा लूटा गया। तो इस प्रकार नङ्गा तथा धूली से धूसरित अङ्ग होकर कहाँ जाऊँ? पिता, बान्धव तथा मित्र मुझे देखकर क्या कहेंगे?

सौराज्यसुखिते जने निरुपद्रवनिश्चिन्ता यथेच्छं स्थास्यसि" इत्युक्त्वा तृषितः तयोपाहृतं जलं पीत्वा शूलव्यथया समुत्क्रान्तजीवितः समभवत्। ततः सा वणिक्पत्नी गत्वा तस्मात् वटवृक्षतलात् स्वर्णं गृहीत्वा ससुता सुगुप्तं भर्त्तुः सुहृदो गृहमगात्। तत्र स्थित्वा च युक्त्या तच्चौरकलेवरं दाहयित्वा तदस्थीनि च तीर्थेषु क्षेपयामास।

अथान्येद्युर्गृहीतगुप्तार्था ससुता प्रयान्ती क्रमेण वक्रोलकं पुरम् आससाद। तत्र वसुदत्तनाम्नो वणिजः सकाशात् गृहमेकं क्रीत्वा तया धनवत्या सुतया सह तस्मिन्नुवास। तस्मिंश्चावसरे विष्णुस्वामीति कश्चित् उपाध्यायस्तत्र वसति स्म; तस्य मनःस्वामी नाम अतिरूपवान् कश्चित् विप्रः शिष्योऽभवत्। स विद्याभिजनसम्पन्नोऽपि यौवनमत्तः तत्रत्यां हंसावलीं नाम विलासिनीं चकमे। सा च सौवर्णदीनारशतपञ्चकं भाटिम् अन्वहमग्रहीत्, तावन्ति च धनानि अप्राप्य असौ विप्रयुवा नितरां क्षामवपुश्चिन्ताऽऽकुलोऽभवत्। एकदा सा वणिक्सुता हर्म्यस्था तादृशं क्षामकलेवरमपि अभिरामं तं युवानं दृष्ट्वा तद्रूपेणाऽऽकृष्टचित्ता भर्त्तुश्चौरस्य आदेशं स्मरन्ती मातरमुवाच,—"अम्ब!

---

रहने से सुन्दर राज्यव्यवस्था के कारण सुखी लोगों में उपद्रव न होने के कारण निश्चिन्त होकर अपनी इच्छा के अनुसार रहोगी"। यह कहने पर प्यास लग गयी, फिर उसके द्वारा दिया हुआ जल पीकर शूल की पीड़ा से वह मर गया। तब वह वणिक्पत्नी जाकर उस बरगद के नीचे से अशर्फियों को लेकर पुत्री के साथ छिपकर अपने पति के किसी मित्र के घर गयी। और उसने वहाँ रहकर किसी युक्ति से उस चोर का शरीर जलाकर उसकी अस्थियाँ तीर्थों में फेंकवा दिया।

इसके बाद गुप्तरूप से धन लेकर पुत्री के साथ जाती हुई क्रमशः वक्रोलक नगर में पहुँची। वहाँ वसुदत्त नामक बनिये से एक घर खरीद कर उस धनवती पुत्री के साथ उसमें रहने लगी। उन्हीं दिनों में विष्णुस्वामी नाम के कोई अध्यापक उस नगर में रहते थे, उनका मनःस्वामी नाम का कोई अत्यन्त सुन्दर ब्राह्मण शिष्य था। ऊँचे कुलका तथा विद्वान् होने पर भी जवानी से उन्मत्त होकर वह वहाँ की रहने वाली हंसावली नाम की किसी वेश्या से सम्भोग करता था, और वह सोने की पाँच सौ अशर्फियाँ प्रतिदिन शुल्क लेती थी। उतना धन न प्राप्त करके वह ब्राह्मण-युवक अत्यन्त क्षीणशरीर होकर चिन्ता से व्याकुल हो गया। एक बार कोठे पर बैठी हुई उस वणिक्पुत्री ने उस प्रकार दुबला शरीर होने पर भी उस सुन्दर युवक को देखकर उसके सौन्दर्य से आकृष्टमन होकर अपने पति चोरका आदेश स्मरण

वदेत् ? तदिहैव साम्प्रतं स्थितोऽस्मि, नक्तञ्च क्षुत्प्रशान्तये निर्गत्य कथमपि भोजनं प्रति यतिष्ये" इत्यालोचयतस्तस्य क्लान्तस्य दिगम्बरस्य मन्दीकृताऽऽतपो रविस्त्यक्ताम्बरः अस्ताचलमगात्। तावच्च भूतिलिप्ताङ्गः महाव्रती शूलधरो हर इवापरः कश्चित्तापसः तत्राऽऽजगाम। स चन्द्रस्वामिनं दृष्ट्वा,—"कोऽसि ?" इति पृष्ट्वा, तस्मात् वृत्तान्तं श्रुत्वा च प्रणतं तमवादीत्,—"भद्र ! त्वं ममाऽऽश्रमं प्राप्तः क्षुत्क्लान्तोऽतिथिः, तदुत्तिष्ठ, कृतस्नानो मम भिक्षाभागमाहर"। इति तेनोक्तश्चन्द्रस्वामी तमब्रवीत्,—"भगवन् ! विप्रोऽहं कथं तव भिक्षाभागं भोक्ष्ये ?"। तदाकर्ण्य सः सिद्धस्तापसः निजां मठिकां प्रविश्य अतिथिवात्सल्येन इष्टसम्पादिनीं विद्यां सस्मार। स्मृतोपस्थिताञ्च तां, "किं करोमि ?" इतिवादिनीम्,—"अमुष्य अतिथेरातिथ्यं कुरुष्व" इति शशास।

तया "तथा" इत्युक्ते, सहसा तत्र सोपवनम् अङ्गनाजनसहितं सौवर्णं पुरमुत्पन्नं स चन्द्रस्वामी ददर्श। विस्मितं तञ्चाभ्येत्य तस्मात्

---

तो इस समय मैं यहीं रहता हूँ, और रात में निकल कर भूख शान्त करने के लिये भोजन के विषय में प्रयत्न करूँगा" थके हुए तथा नंगा रहकर उसके ऐसा सोचते रहने पर धूप कम करके अम्बर (आकाश) त्याग करके सूर्य भगवान् अस्ताचल पर पहुँच गये। उसी समय शरीर में भस्म लेपे हुए, बहुत बड़े नियमी त्रिशूल धारण किये हुए द्वितीय शङ्करजी के सदृश कोई तपस्वी वहाँ आये। उसने चन्द्रस्वामी को देखकर "तुम कौन हो ?" यह पूछ कर और उससे उसका समाचार सुनकर प्रणाम करते हुए उसको कहा—"महाशय ! तुम मेरे आश्रम में पहुँचे हो, भूख से पीड़ित अतिथि हो, तो उठो, स्नान करके मेरी भिक्षा का भाग ग्रहण करो"। उसके द्वारा ऐसा कहे जाने पर उस चन्द्रस्वामी ने उसको कहा—"महाशय ! मैं ब्राह्मण हूँ, कैसे तुम्हारी भिक्षा का भाग खाऊँगा ?" यह सुनकर उस सिद्ध तपस्वी ने अपनी कुटी में प्रवेश करके अतिथि के प्रेम से अभिलषित सिद्ध करने वाली विद्या का स्मरण किया, और स्मरण करते ही उपस्थित होने वाली तथा "क्या करूँ ?" यह कहने वाली उस अभिलषित सिद्ध करने वाली विद्या को "इस अतिथि का अतिथि-सत्कार करो" यह आदेश दिया।

उसके द्वारा "वैसा ही करूँगी" यह कहने पर एकाएक वहाँ उत्पन्न हुए उद्यानों से संयुक्त, स्त्रियों से भरे हुए सोने के नगर को उस चन्द्रस्वामी ने देखा। उस नगर से सुन्दरियाँ निकल कर उस आश्चर्यित चन्द्रस्वामी के पास जाकर—"महाशय ! उठो, आओ, स्नान करो, भोजन करो हमारो

विप्रसुतस्यास्य रूपयौवने विश्वस्य नयनामृतवर्षिणी पश्य"। एतदाकर्ण्य तस्मिन् बद्धभावां तामवेत्य सा वणिक्पत्नी व्यचिन्तयत्,—"दुहित्रा मे भर्त्तुराज्ञया कश्चित् सुतार्थं वरणीयः, तस्मादेष एव किं नाभ्यर्थ्यते ?" इत्यालोच्य कामपि चेटीं तमानेतुं व्यसृजत्। सा च चेटी विजने गत्वा तस्मै तत्सन्देशं शशंस। स च द्विजयुवा व्यसनी तदाकर्ण्य तामभाषत,—"यदि हंसावलीहेतोः दीनारशतपञ्चकं मह्यं दीयते, तदा एकां यामिनीं गच्छामि"। इति तेनोक्तया चेट्या आगत्य तथैवोक्ता वणिक्स्त्री तस्या हस्तेन तस्मै तद्धनं प्राहिणोत्। तदादाय मनःस्वामी तस्या दुहितुरावासं ययौ, आगत्य च स चकोर इव ज्योत्स्नां तां ददर्श ननन्द च। तया समं सम्भोगलीलया तां रात्रिं नीत्वा प्रातः सुगुप्तं निर्गत्य यथाऽऽगतमगात्। साऽपि वणिक्सुता तस्मात् सगर्भाऽभूत्।

अथ कालेन सा सुलक्षणं पुत्रमसूत। तां सुतोत्पत्त्या परितुष्टां समातृकां निशि हरः स्वप्ने प्रदर्शितवपुरादिदेश,—"हेमसहस्रेण युक्तम्

---

करती हुई माता को कहा—"माता जी ! इस ब्राह्मण-कुमार के संसारवालों की आँखों में अमृत बरसाने वाले रूप और यौवन देखो"। यह सुनकर उसके ऊपर उसे अनुरक्त जानकर उस वणिक्पत्नी ने सोचा कि—"मेरी पुत्री पति की आज्ञा के अनुसार पुत्र उत्पन्न करने के लिये किसी का वरण करेगी ही, तो इसी से क्यों न प्रार्थना की जाय ?" यह सोचकर किसी दासी को उसको बुलाने के लिए उसने भेजा। उस दासी ने निर्जन स्थान में जाकर उसको उसका सन्देशा कहा। और उस व्यभिचारी ब्राह्मण-युवक ने उसको कहा कि—"यदि हंसावली के लिए पाँच सौ अशर्फियाँ मुझे मिले, तो मैं एक रात के लिए उसके पास जाऊँगा" यह उसके कहने पर दासी के द्वारा आकर उसी प्रकार कही हुई उस वणिक्पत्नी ने उसी के हाथ से उसके लिए उतना धन भेज दिया। उसे लेकर मनःस्वामी उसकी पुत्री के निवास स्थान पर गया, और आकर उसने जैसे चकोर चान्दनी को देखता है उसी प्रकार उसे देखा और आनन्दित हुआ। उसके साथ सम्भोग क्रीड़ा करते हुए उस रात को बिताकर प्रातःकाल गुप्त रूप से निकल कर जिस प्रकार आया था उसी प्रकार चला गया। वह वणिक्पुत्री भी उससे गर्भवती हो गयी।

इसके बाद उसने उचित समय पर सभी सुलक्षणों से युक्त पुत्र उत्पन्न किया। पुत्र की उत्पत्ति से अत्यन्त प्रसन्न होने वाली, माता-सहित उस वणिक्पुत्री को रात में सपने में प्रकट होकर शङ्कर जी ने आदेश दिया कि—

सुकृतं समाचर, आत्मघातेन कथं नारकदुःखमभिवाञ्छसि ? इत्युक्त्वा मां समाश्वास्य स पुमान् क्वापि गतः। अहञ्च तादृशं मरणोद्यमं त्यक्त्वा इहाऽऽगतः। तदेवं विधौ अनिच्छति मरणमपि न लभ्यते; इदानीं तपसा तीर्थे तनुं दाहयामि, येन पुनरहं निर्धनतादुःखभागी न स्याम्"

इत्युक्तवन्तं तं ज्येष्ठं कनिष्ठाः प्राब्रुवन्,—"आर्य्य ! अर्थैर्विना कथं प्राज्ञोऽपि दुःखेन वाध्यते ? किं न ज्ञायते, यदर्थानां शरदभ्रचला गतिः, आहृत्य रक्ष्यमाणाऽपि यत्नेन अन्तविरसा असन्मैत्री च वेश्या श्रीश्च कस्य कदा स्थिरा ? तत् उद्योगिना मनस्विना स गुणश्च कोऽपि उपार्जनीयः, येन हठात् वद्ध्वा अर्थहरिणः सुखमानीयते"। इति भ्रातृभिरुक्तो ज्येष्ठः क्षणात् धैर्य्यमवलम्ब्य उवाच,—"को गुणस्तादृक् अर्जनीयो भवेत् ?" इति। ततः सर्वे ते विचिन्त्य परस्परं वदन्ति स्म,—"पृथ्वीं विचित्य किमपि विज्ञानं वयं शिक्षामहे"॥ एवं निश्चित्य सर्वे समागमे सङ्केतस्थानमुक्त्वा एकैकशः ते चत्वारो भ्रातरश्चतस्रो दिशः प्रययुः।

---

का दुःख भोगना चाहते हो ?" यह कहकर मुझे धैर्य देकर वह पुरुष कहीं चला गया। और मैं उस प्रकार के मरने का प्रयत्न छोड़कर यहाँ आया हूँ। तो इस प्रकार विधाता के न चाहने पर मृत्यु भी नहीं प्राप्त होती है। इस समय तपस्या के द्वारा तीर्थ में शरीर को जलाऊँगा, जिससे फिर मैं निर्धनता के दुःख का भागी न होऊँ"।

यह कहते हुए उस बड़े भाई को छोटे भाइयों ने कहा—"आर्य्य ! धन के विना विद्वान् भी क्यों दुखी होते हैं ? क्या वे यह नहीं जानते हैं कि धन की शरद् ऋतु के बादलों के समान चञ्चल गति होती है, इकट्ठा करके प्रयत्न से रक्खी हुई भी सम्पत्ति अन्त में नीरस हो जाती है अर्थात् बुरा परिणाम देती है, दुर्जनों की मित्रता, वेश्या तथा लक्ष्मी किसके लिये कब स्थिर रहती है ? इसलिये उद्योगी बुद्धिमान् को कोई ऐसा गुण उपार्जन करना चाहिये, जिससे दृढ़ता से बान्धे हुए धनरूपी हरिण आसानी से लाये जाते हैं"। भाइयों के द्वारा ऐसा कहे हुए उस बड़े भाई ने कुछ देर धैर्य धारण करके यह कहने लगा—"कौन सा गुण उस प्रकार का उपार्जन किया जाय ?"। तब वे सभी सोचकर आपस में कहने लगे—"पूरी पृथ्वी खोज कर कोई न कोई विज्ञान हम लोग सीखें"। ऐसा निश्चय करके सभी फिर मिलने का कोई संकेत-स्थान कहकर एक-एक करके वे चारों भाई चारों दिशाओं में चले गये।

चयामास। तावच्च तस्याः सा आप्ता सखी प्रबुध्य वासके तामदृष्ट्वा चिन्वती दैवात् तदुद्यानमगात्, तत्र चागत्य तां गले पाशं योजयन्तीं दृष्ट्वा "मा मा" इत्युक्त्वा प्रधाव्यैव तस्यास्तं पाशमच्छिनत्। साऽपि तां हृतपाशां निजां सखीं प्राप्तां दृष्ट्वा अतिदुःखिता भूमौ पपात।

ततश्च सख्या तया समाश्वासिता पृष्टा च दुःखहेतुं समुत्थाय तामकथयत्,—"सखि मालति! दुर्लभे तस्मिन् प्रियसङ्गमे पित्रादिपरतन्त्राया मे मरणात् परं सुखं नास्ति" इति ब्रुवाणा भृशमनङ्गशराग्निज्वलिता नैराश्यनिश्चयवती मोहं जगाम। "हा कष्टं! स्मरस्य शासनं तथा दुर्लङ्घ्यं, यथा इयमेतां दशां नीता" इति बिलपन्ती सा मालती सखी तां शीताम्बुपवनादिभिः शनैराश्वासयामास, चकार चास्याः तापोपशान्तये नलिनीदलैः शय्यां, ददौ हृदये तुहिनशीतलं हारम्। ततः सा अनङ्गमञ्जरी लब्धसंज्ञा शनैः तां सखीम् उद्बाष्पां प्रोवाच,—"सखि! हारादिभिः नायं मे अन्तर्दाहः प्रशाम्यति, यदि

---

तब तक उस को वह विश्वासी सखी जाग कर वासगृह में उसको न देख कर खोजती हुई दैवयोग से उसी बगीचे में गयी। और वहाँ आकर उस को गले में फाँसी बान्धती हुई देख कर "ऐसा मत करो, ऐसा मत करो" यह कह कर दौड़ कर उसने उसकी वह फाँसी तोड़ डाली। वह भी फाँसी तोड़नेवाली अपनी उस सखी को आई हुई देख कर अत्यन्त दुखी हो कर भूमि पर गिर गयी।

तब उस सखी के द्वारा आश्वासन दे कर पूछी हुई वह उठ कर उस को दुःख का कारण कहने लगी—"सखि मालति! उस दुर्लभ प्रियतम के सङ्गम में पिता आदि के पराधीन होनेवाली मुझ दुखिया का मरने से बढ़कर अन्य कोई दूसरा सुख नहीं है" यह कहती हुई काम-बाण से अत्यन्त व्यथित हो कर निराशा का निश्चय करनेवाली वह बेहोश हो गयी। "अरे! बहुत दुःख है, कामदेव की आज्ञा इस प्रकार अलङ्घनीय है कि जिस से यह इस दशा को प्राप्त करा दी गयी है" इस प्रकार विलाप करती हुई वह मालती सखी उस को शीतल जल-पवन आदि से धीरे धीरे शान्ति देने लगी और इस का सन्ताप शान्त करने के लिये कमल के दलों से बिस्तरा बना दिया तथा बर्फ के समान शीतल मोती का हार हृदय पर पहना दिया। तब वह अनङ्गमञ्जरी होश में आकर आँसू बहानेवाली उस सखी को धीरे धीरे कहने लगी—"हे सखी हार आदि से

अथ गच्छति काले सर्वे सङ्केतनिकेतने मिलिताः,—"केन किं शिक्षितम् ?" इति अन्योन्यमपृच्छन्। अथैषामेकोऽब्रवीत्,—"मया ईदृक् विज्ञानं शिक्षितं, येन अस्थिशकलं प्राप्य यस्य कस्यचिदपि प्राणिनः तस्मिन् तदुचितानि मांसानि उत्पादयामि"। एतदाकर्ण्य तेषु द्वितीयोऽवदत्,—"अहं तथा विज्ञानमशिक्षे, यथा सञ्जातमांसे अस्थिशकले तत्प्राणिसम्भवलोमानि त्वचश्च जनयितुं पारयामि"। तृतीयोऽवदत्,—"मया ईदृशं विज्ञानमधिगतं, येन जातत्वङ्मांसलोमनि प्राण्यवयववान् चक्षुरादीन् स्रष्टुं जाने"। चतुर्थोऽवादीत्,—"अहम् उत्पन्नावयवं प्राणैर्युक्तं कर्त्तुं शक्नोमि"। एवं ते परस्परमुक्त्वा विज्ञानपरीक्षणाय चत्वारोऽपि अस्थिखण्डमानेतुमटवीं ययुः। विधिवशाच्च ते तत्र सिंहस्य अस्थिखण्डं प्रापुः, जगृहुश्च अविज्ञातविशेषास्तदेव। एकस्तत्समुचितैर्मांसैस्तदस्थिखण्डमयोजयत्। द्वितीयस्तस्य त्वचो लोमानि च उदपादयत्। तृतीयोऽपि समग्रैरिन्द्रियैस्तदपूरयत्। चतुर्थस्तु यदा तस्य सिंहीभूतस्य जीवितमदात्, तदा उद्भूतसटाभारोऽतिभयङ्करः दंष्ट्राकरालवदनः खरनखाङ्कुशः सिंहः

---

इसके बाद कुछ समय बीत जाने पर वे सभी संकेत-भवन में मिले—"किसने क्या सीखा है" यह एक दूसरे को पूछने लगे। इसके बाद उनमें से एक ने कहा—"मैंने इस प्रकार का विज्ञान सीखा है कि—जिससे जिस किसी प्राणी की हड्डियों के टुकड़े प्राप्त करके उसमें उसके योग्य मांस उत्पन्न कर सकता हूँ"। यह सुनकर उनमें से दूसरे ने कहा—"मैंने इस प्रकार का विज्ञान सीखा है जिससे हड्डियों में यदि मांस लगे हुए हों तो उसमें उस प्राणी के योग्य रोयें और चमड़े उत्पन्न कर सकता हूँ"। तीसरे ने कहा—"मैंने इस प्रकार का विज्ञान सीखा है, जिससे चमड़े-मांस रोयें उत्पन्न हो जाने पर उस प्राणी की आँख आदि इन्द्रियों को बनाना जानता हूँ"। चौथे ने कहा—"मैं सभी अङ्ग उत्पन्न हुए प्राणी को प्राणों से संयुक्त कर सकता हूँ"। इस प्रकार वे एक दूसरे को कहकर विज्ञान की परीक्षा के लिये चारों हड्डियों के टुकड़े लाने के लिये जङ्गल गये। दैव-संयोग से उन लोगों ने वहाँ सिंह की हड्डियाँ प्राप्त कीं। और विशेषता को बिना समझे हुए उसी को ले आये। एक ने उसके योग्य मांसों से उस अस्थिखण्ड को संयुक्त कर दिया। दूसरे ने उसके चमड़े और रोएँ उत्पन्न कर दिये। तीसरे ने भी सभी इन्द्रियों से उसे पूर्ण कर दिया। चौथे ने जब उस सिंह बने हुए को जीवन दान दिया, तब उत्पन्न केसर-समूहवाला, दाँतों से भयङ्कर मुखवाला, तेज

मां जीवितामिच्छसि, तदा सुयुक्त्या तेन कान्तेन योजय"। एवं-वादिनीं तां स्नेहाऽऽर्द्रा मालती प्राब्रवीत्;—"सखि! प्रायेणाद्य निशा गता, तत् प्रातरेव इह तं ते प्रियतमं सङ्केतेन आनेष्यामि, तस्मादालम्ब्य धृतिमधुना स्वं निवेशनं गच्छ" इत्युक्तवत्यै सख्यै साऽनङ्गमञ्जरी तुष्टा कण्ठादाकृष्य हारं पारितोषिकं दत्तवती। "गच्छाव इदानीं स्वगृहं, ततः प्रातः कार्य्यसिद्धये गन्तव्यं त्वया" इति तां सखीमुपदिश्य सा स्वमावासं प्राविशत्।

अथ प्रातः सा मालतिका केनाप्यनुपलक्षिता तस्य कमलाकरस्य भवनं चिन्वती गत्वा तत्रोद्यानतरुमूले चन्दनार्द्रपद्मिनीदलशय्यायां स्थितम्, एकेन रहस्यविदा सुहृदा कदलीदलवीजनैराश्वास्यमानं, कामाग्निना दन्दह्यमानं, तं कमलाकरमद्राक्षीत्। सा तु,—"मम सख्या विना एतस्य ईदृशी कामावस्था स्यात्, न वा" इति वेदितुं प्रच्छन्ना विनिश्चयं तस्थौ। तावत् सुहृत् स कमलाकरमवादीत्,—"मित्र! क्षणमत्र मनोरमे उद्याने दत्तदृष्टिः अन्तःकरणं विनोदय,

---

मेरी यह हृदय की जलन शान्त नहीं होगी, यदि मुझे जीवित रखना चाहती हो तो किसी अच्छी युक्ति से मुझे उस प्रियतम से मिलाओ।" इस प्रकार कहनेवाली उस को स्नेह से भरी हुई मालती ने कहा—"हे सखी! आज तो करीब करीब रात बीत ही गयी तो कल सवेरे ही यहाँ तुम्हारे उस प्रियतम को इशारे से ले आऊँगी। इसलिये धैर्य धारण कर के इस समय अपने निवास-स्थान पर चलो" यह कहनेवाली उस सखी को उस अनङ्गमंजरी ने सन्तुष्ट होकर गले से निकाल कर मोती का हार पुरस्कार दिया। "इस समय हम दोनों घर चलें, फिर सवेरे कार्य पूरा करने के लिये तुम जाना" यह उस सखी को कह कर वह अपने निवास-भवन में गयी।

इसके बाद प्रातः काल उस मालती ने सभी से छिप कर उस कमलाकर का घर खोजती हुई जाकर वहाँ बगीचे के वृक्ष के नीचे चन्दन से गीले कमलिनी के पत्तों की शय्या पर पड़े हुए, गुप्त बातों के जानने वाले एक मित्र के द्वारा केले के पत्ते के पंखे से हवा किये जाते हुए, कामाग्नि से जलते हुए उस कमलाकर को देखा। वह तो—"मेरी सखी के बिना इस प्रकार की इसकी यह कामावस्था है? अथवा नहीं;" यह जानने के लिये छिप कर निर्णय समझना चाहती हुई खड़ी हो गयी। तब उसके उस मित्र ने कमलाकर को कहा—"मित्र! कुछ समय इस मनोहर उद्यान में दृष्टि डालकर मन

समुत्तस्थौ। स च स्वोत्पादकान् तान् चतुरोऽपि समुत्थाय अवधीत्, प्राविशच्च सद्योऽरण्यम्।

एवं ते द्विजपुत्राः सिंहनिर्माणदोषात् सर्व एव विनाशं गताः। दुष्टं जन्तुमुत्थाप्य कस्य वा सुखं भवेत्? इत्थं प्रतिकूले विधौ यत्नेनोपार्जितो गुणः न सम्पत्तये, प्रत्युत विपत्तये एव भवति। मूले दैवे विकृते प्रज्ञानवारिणा सिक्तः पौरुषपादपः नयाऽऽलवालः प्रायः फलति"।

इति कथां समाख्याय निशि गच्छन्तं तं भूपतिमपृच्छत्,—"राजन्! पूर्वकृतं शापं स्मृत्वा वद, क एषां सिंहनिर्माणे विशेषेण अपराध्यति?"। इति श्रुत्वा राजाऽसौ मौनी व्यचिन्तयत्,—"अयं पुनर्गन्तुमिच्छति, यातु, पुनरहमेनमानेष्यामि" इति निश्चित्य तमवादीत्,—"यस्तेषां मध्ये सिंहस्य प्राणदाता, स एव पापकृत्; प्राणिविशेषमबुद्ध्वा युक्तिबलात् यैर्मांसत्वग्लोमावयवनिर्माणं कृतं, तेषामज्ञानात् नैव दोषोऽस्ति, येन तु सिंहाकारं दृष्ट्वाऽपि विद्याप्रकाशकामेन

---

नखोंवाला, महाभयङ्कर सिंह उठकर खड़ा हो गया। और उठकर उसने अपने उत्पन्न करनेवाले उन चारों को मार डाला और उसी समय वन में चला गया।

इस प्रकार वे सभी ब्राह्मण-कुमार सिंह के बनाने के दोष से मारे गये। दुष्ट जीव को जिला कर किसको सुख होता है? इस प्रकार विधाता के प्रतिकूल रहने पर यत्नपूर्वक उपार्जन किया हुआ गुण भी सम्पत्ति के लिये नहीं होता है, उलटे विपत्ति के लिये हो जाता है। मूलकारणभूत दैव के अनुकूल रहने पर नीति की कियारीवाला पुरुषार्थरूपी वृक्ष विशेष ज्ञान रूपी जल से सींचे जाने पर प्रायः फलवान् होता है"।

यह कथा कहकर उस वेताल ने रात में जाते हुए उस राजा को पूछा—"महाराज! पहले के शाप को याद करके कहो कि इस सिंह के बनाने में सबसे अधिक अपराधी इनमें से कौन है?" यह सुनकर मौन धारण किये हुए उस राजा ने सोचा—"यह फिर जाना चाहता है, जाय, फिर मैं इसको लाऊँगा" यह निश्चय करके उसको कहा—"जो उनमें से सिंह का प्राण देनेवाला है, वही पापी है। विशेष प्राणी को बिना समझे हुए युक्ति के बल से जिन्होंने मांस, चमड़ा, रोएँ तथा अवयवों का निर्माण किया, न जानने के कारण उनका दोष नहीं है, जिसने सिंह का आकार देख कर भी

मा भृशं व्याकुलतां गमः"। तदाकर्ण्य स सुहृदं तं जगाद,—"मम अनङ्गमञ्जर्य्या मनो हृतं तदिदं मदीये शरीरे एव नास्ति, कुतो विनोदयामि ? स्मरेणाहं शून्यहृदयो बाणतूणीकृतोऽस्मि, तत् यथा तां मनश्चौरीं प्राप्नोमि, तथोपायं विधत्स्व"। इति तेनोक्ते सा मालती निःशङ्का सम्प्रहृष्टा समुपेत्य आत्मानं प्रदर्श्य तमुवाच,—"सुभग! अनङ्गमञ्जर्य्या तवान्तिकं प्रहिताऽस्मि, निसृष्टाऽहं ते सन्देशं ब्रवीमि; क एष शिष्टधर्मः, यद् हठात् हृदयं प्रविश्य मुग्धाया मनः मुषित्वा गम्यते ? चित्रमिदं, तथाऽपि वामदृशा तया अधुना मनोहराय तुभ्यं देहोऽपि प्राणैः सह दातुमिष्यते। सा हि सन्तप्तान् दिवानिशं हृदि ज्वलितस्य कामाग्नेधूमानिव निःश्वासान् विमुञ्चति, मुहुश्चास्याः साञ्जना बाष्पबिन्दवः वदनाम्भोजसौरभलुब्धा मधुकराः इव सम्पतन्ति, तत् यदीच्छसि, तदा उभयोः शिवं वच्मि"। इति मालत्या तथोक्तः कमलाकरः प्रोवाच,—भद्रे! तवेयं वाक् विधुरावस्थां बद्धभावाञ्च मे प्रियां वदन्ती भयं करोति, आश्वासयति च। तदेका

---

को बहलाओ, अत्यन्त व्याकुलता मत धारण करो"। यह सुनकर उसने उस मित्र से कहा—"मेरे मनको तो अनङ्गमञ्जरी ने हर लिया है, इस लिये वह मन तो मेरे शरीर में है ही नहीं; कैसे उसे बहलाऊँ ? कामदेव के द्वारा मैं मानो बाण का तरकस तथा शून्य-हृदय बना दिया गया हूँ, इस लिये जिस प्रकार उस मन के चुरानेवाली को प्राप्त करूँ, वैसा उपाय करो"। यह उसके द्वारा कहे जाने पर वह मालती निःशङ्क तथा प्रसन्न होकर वहाँ जाकर अपने को प्रकट करके उसको कहने लगी—"हे सुन्दर! अनङ्गमञ्जरी के द्वारा मैं तुम्हारे पास भेजी गयी हूँ। उसी के द्वारा प्रेरित होकर मैं उसका सन्देशा कह रही हूँ; यह कौन सा सभ्य व्यक्ति का धर्म है कि—जबर्दस्ती हृदय में प्रवेश करके मुग्ध भोली लड़की का मन चुरा कर चले गये हो ? आश्चर्य यह है कि तिस पर भी वह सुलोचना इस समय तुझे मन चुरानेवाले को प्राणों के साथ शरीर भी देना चाहती है। वह तो रातदिन हृदय में जलते हुए कामाग्नि के धूएँ के समान गर्म-गर्म निःश्वास छोड़ रही है, बार बार इसके काजर से सने हुए आँसू की बूँदें मुख-कमल के सौरभ के लोभी भौंरों के समान गिर रही हैं, तो यदि तुम चाहो तो दोनों के कल्याण का विषय कहूँ"। यह वचन मालती के द्वारा उस प्रकार से कहे जाने पर कमलाकर ने कहा—"हे भली औरत ! मेरी प्रियतमा को विकल दशावाली तथा अनुरक्त कहनेवाली तुम्हारी यह वाणी भय उत्पन्न करती है तथा आश्वासन भी देती है। तो इस विषय में एक तूँ ही शरण हो, इसलिये

प्राणास्तस्य दत्ताः, तेनैव ता ब्रह्महत्याः कृताः"। इति राज्ञो वचनं निशम्य स वेतालः स्वमेव धाम प्रायात्। राजाऽपि पुनस्तमनुसरन् शिंशपाऽन्तिकमगात्।

---

विद्या प्रकट करने की कामना से उसके प्राण दिये, उसी ने वे ब्रह्महत्याएँ कीं।" राजा का यह वचन सुनकर वह वेताल फिर अपने निवास-स्थान पर चला गया। राजा भी फिर उसका अनुसरण करते हुए शीशम के समीप गया।



त्वमेवात्र गतिः, तत् यथोपायं कुरुष्व"। इति तेनोक्ते मालती प्रत्यवोचत्,—"अद्य तामनङ्गमञ्जरीं गुप्तं नक्तं स्वभवनोद्यानं प्रापयिष्यामि, त्वं तत्र बाह्यतः तिष्ठेः, ततस्त्वां सुयुक्त्या तत्र प्रवेशयिष्यामि, इत्थं युवयोः समागमो भविता"। इति कथयित्वा तं विप्रपुत्रमानन्द्य मालती कृतार्था गत्वा तामनङ्गमञ्जरीम् अभ्यनन्दयत्।

अथाह्ना सह दिनपतौ सन्ध्यानुरागिणि क्वापि गते वासवाशया स्वानने इन्दुतिलकेन प्रसाधिते, पद्माकरं त्यक्त्वा श्रीरिदानीं मां प्राप्तेति हर्षात् उत्फुल्लवदने विशदे कुमुदाकरे हसति, स कामी कमलाकरः प्रसाधितांगः समुत्सुकः स्वैरं कान्तायास्तस्या गृहोद्यानद्वारि समुपागमत्। मालती च तामनङ्गमञ्जरीं कृच्छ्रात् गमितवासरां युक्त्या तत् गृहोद्यानमानिनाय, आनीय तां चूतशाखिनां तलेषु समुपवेश्य निर्गत्य तत्र तं कमलाकरं प्रावेशयत्। स च प्रविश्य पान्थ इव पत्रौघघनपादपमध्यवर्त्तिनीं छायामिव तामनङ्गमञ्जरीमद्राक्षीत्। यावच्च

---

जो उपाय होवे वह करो। यह उसके द्वारा कहे जाने पर मालती ने जवाब दिया—"आज रात में उस अनङ्गमञ्जरी को छिपाकर अपने भवन के बगीचे में पहुँचा दूँगी, तुम वहाँ बाहर में रहना, तब तुमको किसी अच्छी युक्ति से वहाँ प्रवेश कराऊँगी, इस प्रकार तुम दोनों का समागम होगा"। यह कहकर उस ब्राह्मण-कुमार को आनन्दित करके सफल बनी हुई उस मालती ने जाकर उस अनङ्गमञ्जरी को भी आनन्दित किया।

इसके बाद दिन के साथ दिनपति सूर्य के सन्ध्या का अनुराग धारण करते हुए कहीं चले जाने पर, पूर्वदिशा के चन्द्रमारूपी तिलक के द्वारा अपना मुख सजा लेने पर, कमल-सरोवर को छोड़कर इस समय शोभा मेरे ही पास आ गयी है। इस हर्ष से खिले हुए स्वच्छ कुमुद सरोवर के हँसते रहने पर वह कामी कमलाकर शरीर सजाकर और उत्कण्ठित होकर धीरे-धीरे उस प्रियतमा के घर के बगीचे के दरवाजे पर आ गया। और मालती बड़ी कठिनाई से दिन बितानेवाली उस अनङ्गमञ्जरी को युक्ति से घर के उस बगीचे में ले आयी। उसको लाकर आम के पेड़ों के नीचे बैठाकर स्वयं निकल कर उसने वहाँ उस कमलाकर को प्रवेश कराया। उस कमलाकर ने पत्तों के समूह से सघन पेड़ के मध्य में रहनेवाली छाया को जैसे एक पथिक देखता है उसी प्रकार पत्तों के समूह से सघन वृक्ष के मध्य में रहनेवाली उस अनङ्गमञ्जरी को देखा। जब तक वह उसके पास जाता

# अथ त्रयोविंशकथा

ततः स राजा शिंशपातरुमुपेत्य मौनी दर्शितानेकवैकृतं तं वेतालं स्कन्धे नीत्वा प्रातिष्ठत। वेतालोऽपि स्कन्धे स्थितः तम् अब्रवीत्,—"राजेन्द्र! अकार्य्येऽप्येतस्मिन् ते दुर्वारो ग्रहः, तत्ते श्रमविनोदाय कथामिमां कथयामि, शृणु,—

आसीत् कलिङ्गदेशे शोभावती नाम पुरी, यस्यां दिवीव सुकृतिनः प्रतिवसन्ति स्म। प्रद्युम्न इव ऐश्वर्य्यवीर्य्यातिशयेन विश्रुतः प्रद्युम्नो नाम नृपतिः समूर्जितशासनस्तां शशास। यस्मिंश्च राजनि चापेषु गुणापकर्षः, मुरजेषु कराऽऽहतिः, युगेषु कलिः, प्रज्ञासु च तीक्ष्णता अश्रूयत। तस्याश्च पुनः क्वचित् प्रदेशे यज्ञस्थलाभिधानो बहुद्विजः कश्चिदग्रहारः नृपेण प्रतिष्ठापितः। तत्र कश्चित् वेदपारगो महाधनी अग्निहोत्री पूजितातिथिदेवः यज्ञसोमो नाम ब्राह्मणः समवात्सीत्।

---

## तेइसवीं कथा

इसके बाद वह राजा शीशम के पेड़ के पास पहुँच कर मौन धारण किये हुए माया के अनेक विकार दिखलानेवाले उस वेताल को कन्धे पर उठाकर चले। कन्धे पर स्थित वेताल ने भी राजा को कहा—"राजेन्द्र! इस अनुचित कार्य में भी तुम्हारा दुराग्रह है, अतएव परिश्रम दूर करने के लिये तुमको यह कथा कहता हूँ, सुनो—

कलिङ्ग देश में शोभावती नाम की नगरी थी, स्वर्ग के समान जिस नगरी में केवल पुण्यवान् लोग रहते थे। प्रद्युम्न के समान ऐश्वर्य्य और बल की अधिकता से प्रसिद्ध, बढ़े हुए शासनवाला प्रद्युम्न नाम का राजा उसका शासन करता था। जिस राजा के रहने से धनुश्रों में गुण उतारा जाता था मनुष्यों में गुण की अवनति नहीं होती थी, मृदङ्गों में हाथ का ताड़न होता था प्रजाओं में राजकर का आघात नहीं होता था, युगों में कलियुग हुआ था किन्तु मनुष्यों में कलह नहीं होता था, बुद्धि में प्रखरता थी किन्तु मनुष्यों में कठोरता नहीं सुनायी पड़ती थी। उसी नगरी के किसी भाग में बहुत ब्राह्मणों से भरा हुआ यज्ञस्थल नाम का कोई गाँव राजा के द्वारा बसाया गया था। उस गाँव में कोई वेदों का पारंगत महाधनी, अतिथि और देवताओं की पूजा करनेवाला अग्निहोत्री यज्ञसोम नाम का ब्राह्मण

स तामुपैति, तावत् सा दृष्ट्वैव प्रधाव्य कामाऽऽवेशहृतव्रीडा कण्ठे तं सहसाऽग्रहीत्। "क यासि ? लब्धोऽसि मया मनस्तस्कर !" इत्यालपन्ती तत्क्षणं सा अतिहर्षभरस्तब्धनिःश्वासा पञ्चतामगात्, पपात च महीपृष्ठे वातरुग्णा लतेव, विचित्रं बत कामस्य विषमः क्रमः। तत् अशनिपातमुग्रं दृष्ट्वा स कमलाकरः सद्यः,—"हा ! हा ! किमेतत्।" इत्युक्त्वा मूर्च्छितो निपपात। क्षणेन च लब्धसंज्ञस्तां प्रियामङ्कमारोप्य आलिङ्गन् परिचुम्बन् बहु विलपंश्च तथा दुःखातिभारेण प्रसह्य न्यपीड्यत, यथा तस्यापि तदा हृदयमस्फुटत्। अथ तौ तथा क्षीणौ दृष्ट्वा रजनी ह्रिया भिया च क्षीणेवाभवत्।

अथ प्रातरुद्यानपालेभ्यस्तं वृत्तान्तं ज्ञात्वा तयोर्बन्धुजनः त्रपाऽऽश्चर्यदुःखमोहाऽऽकुलः तत्राऽऽगात्, कर्त्तव्यमूढश्च चिरमवाङ्मुखः समभवच्च। हा ! कष्टं कुयोषितः कुलखलीकारहेतवः। तस्मिश्चावसरे तस्याः पतिः मणिवर्मा अनङ्गमञ्जर्यां सोत्कण्ठः ताम्रलिप्तितः पितृ-

---

है, तब तक उसने देखते ही दौड़कर कामावेग से लज्जाहीन होकर एका-एक उसके गले को पकड़ लिया। "हे मेरे मन के चुरानेवाले ! अब मेरे द्वारा पकड़ लिये गये हो, अब कहाँ जाओगे ?" यह कहती हुई उस समय वह अत्यन्त हर्ष से निर्भर होने के कारण श्वास रुद्ध हो जाने से मर गई, और हवा से उजाड़ी हुई लता के समान भूतल पर गिर गयी। खेद है कि काम का कठोर प्रभाव विचित्र है। वह भयङ्कर वज्रपात देखकर वह कमलाकर उसी समय "हाय ! हाय ! यह क्या हुआ ?" यह कहकर मूर्च्छित होकर गिर गया। कुछ देर में होश में आकर उस प्रियतमा को गोदी में उठाकर आलिङ्गन और चुम्बन करते-करते जोरों से विलाप करते हुए दुःख के अत्यन्त भार से उस प्रकार अत्यन्त पीड़ित हुआ जिससे उसका भी हृदय उसी समय फट गया। इसके बाद उन दोनों को उस प्रकार मरे हुए देखकर रात भी मानो लज्जा और भय के कारण क्षीण हो गयी।

इसके बाद प्रातःकाल उद्यानपालकों से उस समाचार को जानकर उन दोनों के परिवार के लोग लज्जा, आश्चर्य, दुःख और मोह से व्याकुल होकर वहाँ आये, और किंकर्त्तव्य-विमूढ़ होकर अधोमुख होकर बैठ गये। खेद तथा कष्ट यह है कि दुष्ट स्त्रियाँ खानदान को कर कलंकित का कारण होती हैं। उसी अवसर में उसका पति मणिवर्मा अनङ्गमञ्जरी के विषय में उत्कण्ठित होकर पिता के भवन ताम्रलिप्ति नगर से आया। उसने श्वशुर के

तस्य वार्द्धके अनुरूपायां भार्य्यायाम् एक एव सुतः समुदपद्यत। स च बालः पितुः प्रयत्नात् दिने दिने वर्द्धमानः शुभलक्षणयुतः देवसोम इति पित्रा कृतनामधेयः पित्रोरतिस्नेहपात्रतामगात्।

अथ प्राप्ते षोडशे वर्षे स बालकः विद्याविनयादिभिरावर्जित-समस्तजनः सहसा ज्वरेणाऽऽक्रान्तः पञ्चतामवाप। ततः परासुं तं दृष्ट्वा समाश्लिष्य च "हा हा" इति रुदन् यज्ञसोमः भार्य्यया सहितः स्नेहात् दाहाय न जहौ। "ब्रह्मन्! गन्धर्वनगरस्येव संसारस्य गतिं परावरज्ञोऽपि किं न वेत्सि?। ये हि राजानः अमरम्मन्या अस्मिन् भूलोके व्यलसन्, तेऽपि एकैकशः श्मशानेषु रुदत्प्रेतानुयायिपूर्णेषु चिताधिरूढाः क्रव्यात्कृशानुना दग्धाः, शिवाभिश्च कालेन कवलीकृताः, कैश्चिदपि न रोद्धुं शकिताः, का कथा अन्येषाम्? हे विद्वन्! तदेतं प्रेतमाश्लिष्य किं करोषि? वद"। इत्येवं वृद्धा बन्धवः मिलितास्तं प्राबोधयन्। ततः कथञ्चित् तेन मुक्तं तं सुतं शिविकामारोप्य ते बान्धवाः कोलाहलसमाकुलाः श्मशानं निन्युः।

---

रहता था। उसके बुढ़ापे में अपने अनुरूप पत्नी के गर्भ से एक ही पुत्र उत्पन्न हुआ। वह बालक पिता के प्रयत्न से दिन-दिन बढ़ता हुआ शुभ-लक्षणों से युक्त, पिता के द्वारा देवसोम यह नाम रक्खा हुआ माता-पिता के अत्यन्त स्नेह का पात्र बन गया।

इसके बाद सोलहवाँ वर्ष होने पर विद्या-विनय आदि गुणों से सभी लोगों का आकर्षण करनेवाला वह बालक एका-एक ज्वर से आक्रान्त होकर मर गया। तब मरे हुए उसको देखकर आलिङ्गन करके हाहाकार करके रोते हुए पत्नी सहित यज्ञसोम ने स्नेह के कारण जलाने के लिये नहीं त्याग किया। "हे ब्राह्मण! अच्छे-बुरे को जानते हुए भी क्या? गन्धर्व नगर के समान (बिखरे बादलों में हाथी ऊँट, आदि के आकार के समान) ससार की गति को नहीं जानते हो? क्योंकि जो राजा लोग अपने को अमर मानते हुए इस भूलोक में विलास कर रहे थे, वे भी एक-एक करके रोते हुए शव के अनुयायियों से भरे हुए श्मशानों में चिता पर चढ़ गये तथा मांस जलानेवाले अग्नि के द्वारा जलाये गये, समय तथा सियारों के द्वारा खा लिये गये, किसी के द्वारा नहीं रोके जा सके, दूसरों की बात ही क्या? हे विद्वान! तो इस शव का आलिङ्गन करके क्या करोगे? बोलो"। इस प्रकार वृद्ध बान्धवों ने मिलकर उन्हें समझाया। तब किसी प्रकार उनसे अलग हुए उस बालक को रथी पर उठाकर रुलाई के कोलाहल से भरे हुए के बान्धव गण श्मशान में ले गये।

गृहात् समाययौ। स श्वाशुरं गृहं प्राप्य तं व्यापारमवेत्य च बाष्पान्धलोचनो ध्यायन् तदेवोद्यानमागत्य भार्य्यां तामन्यसहितामपि गतासुं दृष्ट्वा शोकाग्निज्वलितांगः सद्यः प्राणान् विजहौ।

ततः सर्वस्मिन् जने कोलाहलाऽऽकुले क्रन्दति ज्ञातवृत्तान्ताः सर्वे पौरास्तत्र समाययुः। अथ अनङ्गमञ्जर्य्याः पित्रा पूर्वं प्रतिष्ठापिता सन्निहिता देवी चण्डी निजैः गणैः सकृपः विज्ञप्ताऽभूत्,—"मातः! त्वदाकारप्रतिष्ठापयिताऽयमर्थदत्तः सदैव ते भक्तो वणिक्, तदस्य अस्मिन् दुःखे दयां वितरतु भगवती" इति। एतत् गणेभ्यः श्रुत्वा शरण्या सा शङ्करी,—"शान्तानङ्गास्त्रयोऽपि एते जीवन्तु" इति समादिशत्। अथ सर्वेऽपि सुप्तप्रवुद्धा इव क्षणात् तत्प्रसादात् जीवन्तो गतमन्मथाः समुत्तस्थुः। ततो दृष्ट्वा तद्व्यापारं आनन्दे तत्रत्ये सर्वस्मिन् जने, कमलाकरः लज्जाऽवनतमुखः स्वगृहं प्रायात्। अर्थदत्तोऽपि तां ह्रीतां सुतामनङ्गमञ्जरीं भर्तृसहितामादाय सोत्सवं गृहं प्रविवेश"।

इति कथां कथयित्वा तस्यां रात्रौ पथि स वेतालः तं क्षोणीपति-

---

घर में पहुंच कर उस परिस्थिति को समझ कर आँसू के कारण अन्धा होकर सोचते हुए उसी वाटिका में आकर उस पत्नी को दूसरे के भी साथ मरी हुई देखकर शोकानल से प्रज्वलित अङ्ग होकर उसी समय प्राणों को त्याग दिया।

तब सभी लोगों के कोलाहल के साथ रोते रहने पर समाचार जानकर सभी पुरवासी वहाँ आ गये। इसके बाद अनङ्गमञ्जरी के पिता के द्वारा पहले ही स्थापित की हुई नजदीक में स्थित दुर्गा देवी अपने दयालु गणों के द्वारा निवेदन की गयीं—"माताजी! तुम्हारी प्रतिमा की स्थापना करनेवाला यह अर्थदत्त बनियाँ सदा तुम्हारा भक्त है, अतः इसके इस दुःख में आप दया करें"। अपने गणों से वह बात सुनकर शरणागतों की रक्षा करनेवाली उस भगवती ने—"काम-पीड़ा शान्त होकर ये तीनों जी जाँय" यह आदेश दिया। इसके बाद उनके प्रभाव से उसी समय वे सभी काम-पीड़ा शान्त होकर सोकर उठे हुए के समान जी कर उठ गये। इसके बाद यह वृत्तान्त देखकर वहाँ के सभी लोगों के आनन्दित हो जाने पर कमलाकर लज्जा से अधोमुख होकर अपने घर गया। अर्थदत्त ने भी पति के सहित लजायी हुई उस अनङ्गमञ्जरी पुत्री को लेकर उत्सव करते हुए अपने घर में प्रवेश किया।"

यह कथा कहकर उस रात में रास्ते में उस वेताल ने उस राजा को

अत्रान्तरे तत्र श्मशाने कोऽपि तापसः पाशुपतव्रती, मठिकायां कृतनिवासः, वयसा तपसा चातिभयसा कृशां तनुं बिभ्राणः, भङ्ग-भीत्येव शिराभिः परिवेष्टितः, विद्युत्पिशङ्गजटः, द्वितीयो महेश्वर इव प्रतिवसति स्म। तस्मिंश्च काले स तापसः तं जनकोलाहलं श्रुत्वा दृप्तोपालम्भबृंहितं भिक्षाफलकमन्तिकवर्त्तिनं शिष्यं जगाद,—"वत्स! कथमयं जनकोलाहलः श्रूयते, गत्वा बहिर्विज्ञाय सत्वरमागच्छ, कुतोऽयमश्रुतपूर्वः तुमुलो रवः?"। इति तेन गुरुणोक्तः स शिष्यस्तं प्रत्युवाच,—"नाहं यामि, त्वं स्वयमेव याहि, मे भिक्षासमयोऽतिक्रामति"। तदाकर्ण्य स गुरुरब्रवीत्,—"धिक् मूर्ख! उदरम्भरे! अह्नः अर्द्धप्रहरे याते का तव भिक्षावेला?"। श्रुत्वैव क्रुद्धः स कुशिष्यस्तं तापसं प्रत्यवदत्,—"धिक् जराजीर्ण! नाहं ते शिष्यः, त्वञ्च मे न गुरुः, अहमन्यत्र यास्यामि, त्वं स्वयम् इदं पात्रं वह" इत्युक्त्वा स क्रुद्धः अग्रे दण्डकुब्जिकां त्यक्त्वा समुत्थाय प्रायात्।

ततः स तापसः विहसन् तस्मात् मठात् निर्गत्य तत्रागात्, यत्र

---

इसी बीच में उस श्मशान में शङ्कर की आराधना करनेवाला कोई तपस्वी झोपड़ी में आश्रम बनाये हुए, अत्यन्त बढ़ी हुई उम्र तथा तपस्या से दुबला-पतला शरीर धारण किये हुए, मानों टूटने के डर से ही शिराओं से लपेटे हुए, बिजली की तरह पीली जटावाला, द्वितीय शङ्करजी के समान निवास करता था। उस समय में उस तपस्वी ने लोगों के कोलाहल को सुनकर ढीठ गालियों के बोलने में निपुण, भिक्षा की तुमड़ी रखनेवाले समीप में शिष्य को कहा—"बच्चे! क्यों यह जनता का कोलाहल सुनाई पड़ता है, बाहर जाकर समझ कर जल्दी आओ, क्यों यह अश्रुतपूर्व (पहले नहीं सुना हुआ) जोरों से हल्ला होता है"। यह उस गुरु के द्वारा कहे हुए उस शिष्य ने उनको जवाब दिया—"मैं नहीं जाऊँगा, आप स्वयम् ही चले जाइये, मेरे भोजन का समय बीत रहा है"। यह सुनकर उस गुरु ने कहा—"रे मूर्ख! पेटू! तुम्हें धिक्कार होवे, दिन का आधा पहर बीतते ही यह कौन सा तुम्हारे भोजन का समय है?" यह सुनते ही उस नीच शिष्य ने उस तपस्वी को उत्तर दिया—"हे बुढ़ापे से गले हुए! तुम्हें धिक्कार होवे, मैं तुम्हारा शिष्य नहीं हूँ और न तो तुम मेरे गुरु हो, मैं दूसरी जगह जाऊँगा, तुम स्वयम् इस बर्तन को ढोओ" यह कहकर क्रोधित होकर वह शिष्य उनके आगे डण्डा और तुमड़ी रखकर उठकर चला गया।

इसके बाद वह तपस्वी हँसते हुए उस झोपड़ी से निकल कर वहाँ गया

मगदत्,—"राजन्! कस्यैतेषु अनुरागमरणे मोहातिरेकः? जानंश्च न चेत् वदसि, तदा स पूर्वोक्त एव शापः स्मरणीयः"। तदाकर्ण्य राजा तं प्रत्युवाच,—"योगेश्वर! एतेषु मणिवर्मा एवातिमूढः, यो हि भार्य्यामन्यपुरुषाऽऽसक्तमृतां दृष्ट्वैव कोपकाले, प्रत्युत रक्तः शुचा प्राणानमुञ्चत्"। इति निगदितवतस्तस्य नृपतेः स्कन्धात् स वेतालः सहसा स्वं निलयं प्रतस्थे। राजाऽपि भूयस्तथैव कृतप्रयत्नस्तमन्वधावत्।

---

कहा—"महाराज! प्रेम के कारण इन तीनों मरनेवालों में किस की अधिक मूर्खता है? जानते हुए भी यदि नहीं बोलोगे तो वही पहले का दिया हुआ शाप स्मरण करो"। यह सुनकर राजा ने उसको जबाव दिया—"हे योगेश्वर! इन सबों में मणिवर्मा ही सबसे बड़ा मूर्ख है, जिसने कि पत्नी को अन्यपुरुष में आसक्त होकर मरी हुई देखकर क्रोध करने के समय में भी इसके विरुद्ध अनुरक्त होकर शोक से प्राणों को त्याग दिया"। यह कहनेवाले उस राजा के कन्धे से वह वेताल एका-एक अपने निवास-स्थान पर चला गया। राजा भी फिर उसी प्रकार प्रयत्न करते हुए उसके पीछे गया।

दाहार्थं स मृतो द्विजार्भकः समानीतः। तं जनतया शोच्यमानाग्र-यौवनं दृष्ट्वा जराऽर्दितः स योगी तद्देहं प्रवेष्टुं मतिमकरोत्; ततः एकान्ते गत्वा मुक्तकण्ठं प्ररुद्य च यथोचितैरङ्गहारैर्ननर्त्त। ततः क्षणेन स तपस्वी पुनः यौवनसुखम् अनुबुभूषुः योगात् स्वां जीर्णां तनुं विहाय तद् द्विजपुत्रकलेवरं प्राविशत्। क्षणे च तस्मिन् स द्विजयुवा रचितायां चितायां सहसा लब्धजीवः समुत्तस्थौ। तदव-लोक्य बन्धुवर्गस्य सर्वस्य,—"दिष्ट्याऽयं बालको जीवति जीवति" इति सहर्षनिनादः समुदचरत्।

अथ विप्रपुत्रशरीरान्तःस्थः स योगेश्वरः तान् बन्धूनब्रवीत्,—"लोकान्तरगतस्य मम शर्वेण जीवितं दत्त्वा 'महापाशुपतव्रतं त्वया धार्य्यम्' इति समादिष्टम्। अधुनैव मया एकान्ते गत्वा तद्व्रतं ग्राह्यं, नो चेत् मे जीवितं नास्ति, तद्यूयं गृहं यात, अहमपि यामि" इति सर्वान् तत्रस्थान् सम्बोध्य, दृढनिश्चयः हर्षशोकाऽऽकुलान् तान् स्वगृहं प्रेषयामास; स्वयञ्च गत्वा तत् पूर्वकलेवरं श्वभ्रे क्षिप्त्वा गृहीत-व्रतो युवीभूय अन्यतो ययौ"।

---

जहाँ जलाने के लिये ब्राह्मण का वह मरा हुआ बालक लाया गया था। जन-समूह के द्वारा शोक किये जाते हुए, नवीन युवावस्थावाले उसको देखकर बुढ़ापे से पीड़ित उस योगी ने उसके शरीर में प्रवेश करने का विचार किया। तब एकान्त में जाकर ऊँचे स्वर से रोने के पश्चात् यथोचित अङ्ग-विक्षेप करते हुए नाचने लगा। इसके बाद थोड़ी ही देर में उस तपस्वी ने फिर युवावस्था के सुख के अनुभव करने की इच्छा से योगबल से अपने जर्जर शरीर को छोड़कर ब्राह्मण के पुत्र के उस शरीर में प्रवेश किया। और उसी समय वह ब्राह्मण-युवक बनायी हुई चिता में एका-एक जीवित होकर उठ बैठा। यह देखकर सम्पूर्ण बान्धव-समूह का "भाग्य से यह बालक जीवित है, जीवित है" यह हर्ष का शब्द उच्चारण होने लगा।

इसके बाद ब्राह्मण के पुत्र के शरीर के अन्दर स्थित होकर उस योगि-राज ने उन बन्धुओं को कहा—"परलोक में जाने पर शङ्कर जी ने मुझे जीवन दान देकर 'महापाशुपतव्रत तुम्हे धारण करना चाहिये' यह आदेश दिया है। इसी समय मुझे एकान्त में जाकर वह व्रत ग्रहण करना है; नहीं तो मेरा जीवन नहीं रहेगा। इसलिये तुम लोग घर जाओ, मैं भी जा रहा हूँ" यह वहाँ उपस्थित सभी लोगों को समझा कर दृढ़ सिद्धान्तवाले उसने हर्ष तथा शोक से भरे हुए उन लोगों को अपने घर भेज दिया। और स्वयं जाकर अपने उस पहले के शरीर को गड्ढे में फेंक कर व्रत धारण किये हुए युवक बनकर कहीं दूसरी जगह चला गया"।

## अथ द्वाविंशकथा ।

अथ राजा तमेव शिंशपातरुं गत्वा तञ्च वेतालमादाय स्कन्धे आरोप्य च गन्तव्यभूमिमभिप्रतस्थे। तञ्च प्रस्थितं पथि पुनः वेतालः प्राक्रमत वक्तुं,—"राजन् ! साधु, सुसत्त्वस्त्वं, तदपूर्वामिमामपरां कथां कथयामि, श्रूयताम् ,—

अस्ति कुसुमपुरं नाम नगरम्। तत्राऽऽसीत् धरणीवराहो नाम भूपतिः। तस्य ब्राह्मणभूयिष्ठे राज्ये ब्रह्मस्थलाभिधोऽग्रहारोऽभवत्। तत्र विष्णुस्वामी नाम कोऽपि द्विजः प्रतिवसति स्म, तस्य हविर्भुज इव स्वाहा नाम भार्य्याऽभूत्। तस्यां तस्य चत्वारः सुता जज्ञिरे। ते च कालक्रमेण पितरि स्वर्गते ज्ञातिभिर्हृतसर्वस्वा मिथो मन्त्रयाञ्चक्रुः,—"इह अस्माकं गतिर्नास्ति, वयं व्रजामः" इति मन्त्रयित्वा यज्ञस्थलाभिधे ग्रामे मातामहाऽऽवासं वहुभिर्दिनैरगमन्, तत्र मातामहाभावात् मातुलैः सुसत्कृताः स्वाध्यायतत्परास्तस्थुः।

---

### वाइसवीं कथा—

इसके वाद राजा उसी शीशम के पेड़ के पास जाकर उस वेताल को लेकर कन्धे पर उठाकर अपनी लक्ष्य-भूमि की ओर चले। और रास्ते में चलने हुए उस राजा को फिर वेताल ने कहना प्रारम्भ किया—"महाराज ! तुम सज्जन और बहुत साहसी हो, इसलिये एक अपूर्व दूसरी कथा कहता हूँ, सुनो—

कुसुमपुर नाम का नगर है, वहाँ धरणीवराह नाम का राजा था। उसके अधिकांश ब्राह्मणों से भरे हुए राज्य में ब्रह्मस्थल नाम का ग्राम ( गाँव ) था। उसमें विष्णुस्वामी नाम का कोई ब्राह्मण निवास करता था। अग्नि के समान उस ब्राह्मण की स्वाहा नाम की पत्नी थी। उसके उस पत्नी से चार पुत्र पैदा हुए। वे लड़के कालक्रम से पिता के स्वर्ग चले जाने पर दायादों के द्वारा सर्वस्व हरण कर लिये जाने पर आपस में मन्त्रणा करने लगे— "यहाँ हमलोगों की कोई गति नहीं है, इसलिये हमलोग कहीं दूसरी जगह चलें" यह मन्त्रणा करके कई दिनों में यज्ञस्थल नाम के गाँव में अपने मातामह के निवास स्थान-पर पहुँचे। वहाँ मातामह के न रहने से मातुलों के द्वारा सत्कार प्राप्त करके पढ़ने-लिखने में संलग्न होकर रहने लगे।

इति कथां समाख्याय वेतालः निशि पथि यान्तं तं त्रिविक्रमसेनं नृपं पुनरब्रवीत्,—"राजन्! ब्रूहि, स योगीन्द्रः परदेहे प्रविशन् कथं वा पूर्वं प्रारुदत्? किमर्थं वा अनृत्यत्? अत्र मे महत् कौतुकं वर्त्तते"। इति वेतालात् श्रुत्वा शापशङ्की राजा मौनं विमुच्य तमवादीत्,—"शृणु वेताल! सिद्धिकारकं बाल्ये पितृभ्यां लालितम् अद्य इदं त्यजामीति दुःखितः दुस्त्यजदैहिकस्नेहात् प्रथमं रुरोद; नवं देहं प्रविश्य अधिकं व्रतं साधयिष्यामि इति यौवनलाभहर्षात् ननर्त्त च"। एतत् तस्य राज्ञः वचनं निशम्य स वेतालः पुनः सहसा तं शिंशपापादपमगमत्। राजाऽपि अविचलितोत्साहः पुनस्तमन्वसरत्।

---

यह कथा कह कर वेताल ने रात में रास्ते में चलते हुए उस त्रिविक्रमसेन राजा को फिर कहा—"महाराज! कहो, वह योगिराज दूसरे शरीर में प्रवेश करते हुए क्यों पहले रोदन किये तथा क्यों नाचने लगे? इस विषय में मेरा बहुत बड़ा कुतूहल है"। यह वेताल से सुनकर शाप से डरे हुए उस राजा ने मौन त्याग कर उसको कहा—"सुनो वेताल! सिद्धि देनेवाले और बचपन में माता-पिता के द्वारा प्यार किये हुए उस शरीर को आज छोड़ रहा हूँ, इस बात से दुखी होकर मुश्किल से त्याग करने योग्य देह-सम्बन्धी स्नेह से पहले तो उसने रोदन किया था, नवीन शरीर में प्रवेश करके अधिक व्रत का साधन करूँगा, इस विचार से युवावस्था के प्राप्त होने के हर्ष से उसने नृत्य किया था"। उस राजा का यह वचन सुनकर वह वेताल फिर एकाएक उसी शीशम के पेड़ पर चला गया। राजा भी उत्साह से अविचलित होकर फिर उसका अनुसरण किये।

कालक्रमेण ते अकिञ्चनाः भोजनाच्छादनादिषु तेषां मातुलानामवज्ञाभाजनतां जग्मुः। ततः स्वजनजेनावमानेन हतात्मनां तेषां ज्येष्ठः रहसि तानब्रवीत्;—"भ्रातरः! किं क्रियते? सर्वं विधिकृतमवधारयत; पुरुषस्येह कस्यचित् कचित् किमपि कर्त्तुं न शक्यम्। अहं हि उद्वेगेन भ्राम्यन् काननं प्राप्तः अद्य विपन्नस्थितं स्रस्ताङ्गं पुरुषं भुवि अद्राक्षम्, अचिन्तयञ्च तां गतिं स्पृहयन्,—'अयं हि धन्यः, यः दुःखभारं विमुच्य स्थितः' इति सञ्चिन्त्य तत्कालं मरणनिश्चयं कृत्वा वृक्षाग्रलम्बिना पाशेन आत्मानमुदलम्बयम्; यावच्च विसंज्ञस्य मे असवो न निर्यान्ति, तावत् त्रुटितपाशोऽहं महीतले पतितोऽस्मि, लब्धसंज्ञश्च केनापि कृपालुना पुंसा तत्क्षणमागतेन पटमारुतैराश्वास्यमानमपश्यम्। ततः स मामब्रवीत्;—'सखे! कथय, विद्वानपि कं प्रति एवं खिद्यसे? सुकृती सुखमाप्नोति, दुष्कृती दुष्कृतादेव दुःखमाप्नोति, नान्यतः। दुःखात् यदि तवेदृशः समुद्योगः, तत्

---

समय बीतने के क्रम से वे दरिद्र लड़के भोजन-वस्त्र के विषय में अपने मातुलों (मामाओं) के अपमान के पात्र बन गये। तब अपने सम्बन्धी से उत्पन्न अपमान से दुखी रहनेवाले उनमें से बड़े भाई ने एकान्त में अन्य तीनों को कहा—"भाइयो! क्या किया जाय? यह विधाता का किया हुआ है, यही समझो, इस संसार में कहीं भी किसी मनुष्य का कुछ भी करना साध्य नहीं है। क्योंकि मैं आज व्याकुलता से घूमते हुए जंगल में पहुँचा था; वहाँ पृथ्वी पर मरकर पड़े हुए ढीले अङ्गोंवाले मनुष्य को देखा और उसी परिस्थिति की लालसा करते हुए सोचने लगा—'यह धन्य है, जो दुःख का भार त्याग करके पड़ा हुआ है' यह सोचकर उस समय मरने का निश्चय करके वृक्ष के अग्रभाग से लटके हुए पाश (फाँसी की रस्सी) में अपने को लटका दिया। जब तक बेहोश होने पर मेरे प्राण नहीं निकले थे तब तक रस्सी टूट जाने से जमीन पर गिर गया। जब होश में आया तो उसी समय आये हुए किसी दयालु पुरुष के द्वारा कपड़े की हवा से परिचर्या किये जाते हुए अपने को देखा। तब उसने मुझे कहा—"मित्र! कहो, विद्वान् होकर भी किस विषय में इतना दुखी हो रहे हो? पुण्यवान् सुख प्राप्त करता है, पापी अपने पाप से ही दुःख प्राप्त करता है, दूसरे से नहीं। दुःख से यदि तुम्हारा इस प्रकार का प्रयत्न हुआ है तो पुण्य का आचरण करो, आत्महत्या करने से क्यों नरक

# अथ चतुर्विंशकथा ।

ततः स राजा तां तिमिरश्यामां चिताग्निज्वलितेक्षणां घोरां रजनिराक्षसीमगणयन् वीरः तस्मिन् भीषणे श्मशाने तां शिंशपां गत्वा तं वेतालं स्कन्धमारोप्य पूर्ववत् प्रातिष्ठत। वेतालोऽपि गच्छन्तं तं नरदेवमुवाच,—"भो राजन्! अहं गतागतैर्भृशमुद्विग्नः, न पुनस्त्वं, तदेकं मे महाप्रश्नं कथयतः समाकर्णय,—

आसीत् पुरा दक्षिणापथे धर्मो नाम मण्डलेश्वरः साधूनां धुरन्धरः बहुगोत्रजः नरपतिः। तस्य चन्द्रावती नाम मालवदेशभवा भार्य्याऽऽसीत्, तस्यां कन्यैका प्रसूता। तस्याञ्च कन्यायां प्रदेयायां स धर्मनरपतिः राष्ट्रभेदिभिर्दायादैर्मिलितैरुन्मूलितः पलाय्य सुदृशा भार्यया तया च दुहित्रा सह रात्रौ सङ्गृहीतरत्नसञ्चयः स्वराष्ट्रात् निरगात्। मालवे श्वाशुरं गृहं प्रति स्वैरं गच्छन् स तया पत्न्या सुतया च सह विन्ध्याटवीमास-

---

## चौबीसवीं कथा

तब वह वीर राजा अन्धकार से काली, चिता की अग्निरूपी प्रज्वलित आँखवाली भयङ्कर रात्रिरूपिणी राक्षसी की परवाह नहीं करते हुए उस भयङ्कर श्मशान में उस शीशम के पास जाकर उस वेताल को कन्धे पर उठाकर पहले की तरह चल दिये। वेताल ने भी जाते हुए उस राजा को कहा—"हे महाराज! मैं तो जाने-आने से अत्यन्त ऊब गया हूँ, और तुम नहीं ऊबे हो, इसलिये मुझ कहनेवाले से एक बहुत बड़ा प्रश्न सुनो—

प्राचीनकाल में दक्षिण देश में सज्जनों में अग्रेसर बहुत परिवारवाले मण्डलेश्वर ( बारह राजाओं के शासक ) धर्म नाम के राजा थे। उसकी मालव देश में उत्पन्न होनेवाली चन्द्रावती नाम की पत्नी थी। उसके गर्भ से एक पुत्री उत्पन्न हुई। उस कन्या के विवाह योग्य होने पर वह धर्म नामक आपस में मिले हुए राष्ट्रभङ्ग करनेवाले दायादों के द्वारा उखाड़ फेंके हुए ( राज्यच्युत बने हुए ) रात में रत्नों का संग्रह करके उस सुन्दर आँखवाली पत्नी तथा पुत्री के साथ भाग कर अपने राष्ट्र से निकल गया। मालव देश में श्वशुर के घर के लिए धीरे-धीरे जाते हुए वह उस पत्नी तथा पुत्री के

साद; तस्यां कथञ्चित् श्रान्तया भार्य्यया सुतया च परिखिन्नः निशामनयत्।

अथ प्रातः भगवान् विभावसुः करान् प्रसारयन्,—"मा गाश्चौराटवीमेताम्" इति तं राजानं वारयन्निव पूर्वां दिशमारुरोह। ततो राजा पदातिः त्रसन्त्या सुतया जायया च सह कुशकण्टकैः क्षताङ्घ्रिः भिल्लानां परेषां प्राणसर्वस्वहारिभिः पुम्भिरावृतां धार्मिकजनरहितां कृतान्तनगरीमिव दुर्गां पल्लीमगच्छत्। तत्राऽऽगच्छन्तं वसनाऽऽभरणान्वितं तं दूरात् दृष्ट्वैव वहवो दस्यवः सायुधा मुषितुं प्राधावन्! राजा तानागच्छतो विलोक्य भार्य्यासुते जगाद,—"म्लेच्छा इमे मा युवां स्पृशन्तु, एतत् गहनं वनं विशतम्" इति राज्ञाऽभिहिता राज्ञी तया लावण्यवत्या तनयया सह भयात् वनमध्यं विवेश। वीरः स राजा तु अभिमुखाऽऽयातान् शरवर्षिणस्तान् शवरान् खड्गचर्मधरः वहून् न्यवधीत्। ततः पल्लीपतिनाऽऽज्ञप्ताः सर्वे दस्यवः निपत्य प्रहारक्षतसर्वाङ्गं तमेककं नृपं निजघ्नुः। ततः गृहीताऽऽभरणे दस्युसैन्ये प्रयाते सा राज्ञी वनगुल्मान्तरस्थिता भर्त्तारं निहतं दृष्ट्वा

---

साथ विन्ध्याचल के जङ्गल में पहुँचा। उस जंगल में थकी हुई पत्नी तथा पुत्री से दुःखी होकर किसी प्रकार उसने रात वितायी।

इसके बाद प्रातःकाल भगवान् सूर्य किरणों को फैलाते हुए "इस चोरों के जंगल में मत जाओ" इस रूप में उस राजा को रोकते हुए के समान पूरब दिशा में चढ़ आये। इसके बाद राजा पैदल ही डरनेवाली पुत्री तथा पत्नी के साथ कुश और काँटों से विक्षत पैरवाले भीलों के तथा इसी प्रकार के अन्य लोगों के प्राण तथा सर्वस्व हरण करनेवाले पुरुषों से भरे हुए धार्मिक लोगों से हीन यमपुरी के समान अगम्य एक जंगली गाँव में प्रवेश किये। वहाँ वस्त्र-आभूषणों से युक्त दूर से ही इस राजा को आते हुए देखकर हथियार लिये हुए बहुत से लुटेरे लूटने के लिये दौड़ पड़े। राजा ने उनको आते हुए देखकर पत्नी और पुत्री को कहा—"ये लोग म्लेच्छ हैं, तुम दोनों को छुएँ न, इसलिये इस सघन वन में घुस जाओ"। राजा के द्वारा ऐसी कही हुई रानी उस लावण्यवती पुत्री के साथ डर से वन के मध्य में घुस गई। ढाल-तलवार लिये हुए उस वीर राजा ने तो बाणों की वर्षा करते हुए सामने आनेवाले वहुतों भीलों को मार डाला। तब उस गाँव के स्वामी के द्वारा आज्ञा पाये हुए सभी लुटेरे आक्रमण करके प्रहार से विक्षत सम्पूर्ण अङ्गवाले अकेले उस राजा को मार दिये। इसके बाद उनका आभरण लेकर लुटेरों की सेना के चले जाने पर वह रानी जंगल की

वर्त्तिताहठकासुकः कूटतापसः निहतः। त्वं मया स्वांशतः विक्रमादित्यः सृष्टः म्लेच्छरूपावतीर्णानामसुराणां शान्तये, उद्दामदुर्वृत्तानां दिसनाय च। अतः सद्वीपपातालां महीं वशे स्थापयित्वा विद्याधराणामधिराजो भविष्यसि; तत्र च चिरं दिव्यान् भोगान् भुक्त्वा, स्वेच्छया च तान् त्यक्त्वा अन्ते ममैव सायुज्यमवाप्स्यसि। एतञ्च अपराजितं नाम खड्गं मत्तो गृहाण, अस्यैव प्रसादात् यत् यदुक्तं, तत् सर्वं ते सेत्स्यति" इत्युक्त्वा तं खड्गरत्नं तस्मै दत्त्वा, वाक्पुष्पैश्च तेनार्चितः शम्भुः देवैः सह तिरोदधे।

### अथ कथोपसंहारः।—

अथ सर्वं कार्य्यं समाप्तं निशाञ्च प्रभातां दृष्ट्वा राजा स्वपुरं प्रतिष्ठानं प्रविवेश। तत्र प्रकृतिभिर्विहितोत्सवाभिरभ्यर्च्चितः स्नानदानगिरिशार्च्चनगीतवाद्यादिभिः तत् सर्वं दिनमनयत्। ततः स्वल्पैरेव दिवसैः भगवतः शङ्करस्य प्रसादात् सद्वीपां सपातालां सर्वां महीं

---

वत्स! तुमने जो हट करके विद्याधर-समूहों के चक्रवर्ती राजा का पद चाहने वाले इस कपट तपस्वी को मारा है यह अच्छा किया है। तुम मेरे द्वारा अपने अंश से म्लेच्छरूप में अवतार लिये हुए असुरों का विनाश करने के लिये और उद्दण्ड दुराचारियों का दमन करने के लिये विक्रमादित्य रूप में सृजन किये गये हो। इस लिये सभी द्वीप तथा पाताल-सहित पृथ्वी को अपने वश में रखकर विद्याधरों का राजा होओगे, और वहाँ बहुतों दिनों तक स्वर्गीय भोगों का भोगकर के अपनी इच्छा से ही उन्हें छोड़कर अन्त में मेरी ही सायुज्य मुक्ति प्राप्त करोगे। और यह अपराजित नाम का खड्ग मुझसे ग्रह करो, इसी के प्रभाव से जो जो मैंने कहा है वह सभी तुमको सिद्ध होंगे" यह कहकर रत्नभूत वह खड्ग उसको देकर वचनरूपी पुष्पों से (स्तुति के वचनों से) उसके द्वारा सम्मानित होकर देवताओं के साथ शंकर जी अन्तर्धान हो गये।

### कथा का उपसंहार

इसके बाद सभी कार्य के समाप्त हुए तथा रात को प्रभात बनी हुई देख कर राजा अपने नगर तथा निवास-स्थान में प्रवेश किये। वहाँ उत्सव करने वाली प्रजाओं के द्वारा संमानित होकर स्नान-दान, शिव-पूजन, गीत-वाद्य आदि के द्वारा उसने वह सम्पूर्ण दिन बिताया। इसके बाद उस राजा ने थोड़े ही दिनों में भगवान् शंकर जी के प्रसाद से सभी द्वीप और पाताल सहित निष्कण्टक सम्पूर्ण पृथ्वी को वश में करके भोग किया। इसके बाद

सुतता सह विह्वला पलायमाना अन्यत् दूरं गहनमरण्यं विवेश। तत्र मध्याह्नभानुतापितेषु अध्वगेषु शाखिनां छायासु निषण्णेषु एकदेशे कस्यचित् पद्मसरसस्तीरे अशोकतरुतले सा राजमहिषी चन्द्रावती सुतया लावण्यवत्या नितरां श्रान्तया भयशोकव्याकुलया सह समुपाविशत्। तावत् अभ्यर्णनिवासी कोऽपि महामनुष्यः चण्डसिंहो नाम सपुत्रः अश्वाऽऽरूढः मृगयार्थं तद्वनमभ्यागात्। स सिंहपराक्रमं नाम पुत्रं तयोः राजभार्य्यासुतयोः पादपद्धती दृष्ट्वा प्रोवाच,—"पुत्र! एते सुरेखे सुभगे पादपद्धती अनुसृत्य यदि स्त्रियौ प्राप्नुवः, तदा तयोरेकां यथारुचि स्वीकुरुष्व"। इत्युक्तवन्तं तं पुत्रः सिंहपराक्रमः प्रोवाच,—"तात! यस्याः सूक्ष्मौ पादौ रेखयाऽनया दृश्येते, सा भार्य्या ममैव प्रतिभाति; बृहत्यौ यस्याः पादपद्धती दृश्येते, एषा ज्येष्ठवयास्तव योग्या"। इति सूनोर्वचनमाकर्ण्य स चण्डसिंहस्तं जगाद,—"पुत्र! कैषा कथा तव? जननी तव प्रत्यक्षमेव दिवं गता, तादृशे सुकलत्रे गते अन्यवासना मे कैव?"। तदाकर्ण्य सोऽपि तं पितरमुवाच,—

---

झाड़ियों में छिपकर पति को मरे हुए देखकर पुत्री के साथ विह्वल होकर भागती हुई दूर में किसी दूसरे घोर वन में प्रवेश कर गई। वहाँ दोपहर के सूर्य से सन्तप्त होकर पथिकों के वृक्षों की छाया में बैठे रहने पर, एक भाग में किसी कमल-सरोवर के तीर में अशोक के वृक्ष के नीचे वह राजरानी चन्द्रावती भय और शोक से व्याकुल अत्यन्त थकी हुई लावण्यवती पुत्री के साथ बैठ गयी। तबतक समीप ही में कहीं निवास करनेवाला चण्डसिंह नाम का कोई बड़ा आदमी पुत्र के साथ घोड़े पर चढ़ा हुआ शिकार खेलने के लिए उसी वन में आया। उसने राजा की पत्नी और पुत्री के पैरों की पंक्ति देखकर सिंहपराक्रम नाम के पुत्र को कहा—"हे पुत्र! इन दोनों शुभ रेखावाली सुन्दर पैरों की पंक्तियों का अनुसरण करके यदि हम दोनों, स्त्रियों को प्राप्त करें तो उन दोनों में से जो पसन्द हो उस एक को स्वीकार करना"। ऐसा कहनेवाले उसको सिंहपराक्रम पुत्र ने कहा—"पिताजी! जिसके इस रेखा से छोटे-छोटे पैर दिखाई देते हैं, वह मेरी ही पत्नी होने योग्य है, जिसकी बड़े-बड़े पैरों की पंक्ति दिखाई पड़ती है, यह बड़ी उम्र की होगी अतः आपके योग्य है"। यह पुत्र का वचन सुनकर उस चण्डसिंह ने उसे कहा—"पुत्र! यह तुम्हारी कैसी बात है? तुम्हारी माता आँखों के सामने ही परलोक चली गयी, उस प्रकार की अच्छी पत्नी के चले जाने पर दूसरी स्त्री के विषय में मेरी कैसी वासना होगी?" यह सुनकर उसने भी उस

निष्कण्टकां वशीकृत्य बुभुजे। अथ महतीं वि
चिरं तत्सुखानि सम्भुज्य भगवत्सायुज्यमन्ते यः

इति वेतालपञ्चविंशतिः समाप्ता

---

बड़ी विद्याधरों की समृद्धि को प्राप्त करके बहुत वि
भोग करके अन्त में उस राजा ने भगवान शंकर
प्राप्त की।

इति मैथिल भूसुर श्री दामोदर झा साहित्याचार्य
की वेतालपञ्चविंशति की हिन्दी टीक

॥ शुभमस्तु ॥

"तात ! मैवम्, अभार्य्यं हि गृहपतेः गृहं शून्यम्। अन्यच्च, मूलदेवोक्ता कथा त्वया किं न श्रुता ? यत्र घनस्तनजघना मार्गावलोकिनी कान्ता नाऽऽस्ते, कः अजडः तत् अनिगडं गृहसंज्ञकं दुर्गं प्रविशति ? तत् तात ! मम जीवितेन शापितोऽसि, यदि मदभीष्टाया द्वितीयां भार्य्यां त्वं न स्वीकरिष्यसि"। एतत् पुत्रवचः श्रुत्वा स चण्डसिंहः "तथा" इति प्रतिपद्य, ससुतः तां पादपद्धतिमनुसरन् शनैः ययौ। प्राप्य तत् सरःस्थानं तां श्यामां चन्द्रावतीं राज्ञीं रूपलावण्यविभासिनीं ददर्श, उपाययौ च सकौतुकः सह पुत्रेण ताम्। साऽपि तं दृष्ट्वा चौरशङ्किनी वित्रस्ता समुत्तस्थौ। "अलं त्रासेन नौ, एतौ चौरौ न, सौम्याकृती सुवेशाङ्कौ कौचित् आखेटकृते नूनमिहाद्य प्राप्तौ"। इति सुतया बुद्धिमत्याऽभिहिता राज्ञा यावत् दोलायते, तावदश्वावतीर्णश्चण्डसिंहः पुरोवर्त्ती तामुवाच,—"सुन्दरि ! अलं सम्भ्रमेण, आवाम् इह मृगयार्थमागतौ, तत् विश्वस्य निराशङ्के वदतं, के युवां हरनेत्रानलज्वाला-दग्धमन्मथदुःस्थिते रतिप्रीती इव अरण्यमेवमुपागते ? कथं वा इह

---

पिता को कहा—"पिता जी ! ऐसा मत कहिये, क्योंकि पत्नी के न रहने पर गृहस्वामी का घर शून्य मालूम होता है। दूसरा कारण यह भी है कि मूलदेव की कही हुई बात क्या आपने नहीं सुनी है ? कि जहाँ ऊँचे स्तन और जघनवाली तथा मार्ग-अवलोकन करनेवाली पत्नी नहीं है, मूर्खता से हीन कौन ऐसा विद्वान् होगा जो हथकड़ी-बेड़ी से रहित उस गृहनामक जेल में प्रवेश करेगा ? इस लिये हे पिताजी ! आप मेरे जीवन का शपथ दिये जा रहे हैं कि यदि मेरी चुनी हुई स्त्री से अन्य दूसरी स्त्री को पत्नी के रूप में नहीं स्वीकार करियेगा तो"। पुत्र का यह वचन सुनकर वह चण्डसिंह "वैसा ही करूँगा" यह स्वीकार करके पुत्र के सहित उन पैरों की पंक्तियों का अनुसरण करते हुए क्रमशः गया। उस सरोवर के स्थान पर पहुँच कर रूप के लावण्य से चमकनेवाली सुन्दरी उस चन्द्रावती रानी को उसने देखा और पुत्र के साथ वह कुतूहलवश उसके पास पहुँचा। वह भी उसको देखकर चोर की शङ्का करती हुई भयभीत होकर उठकर खड़ी हो गयी। "हम दोनों को डरना व्यर्थ है, ये दोनों चोर नहीं हैं, अच्छे आकार तथा सुन्दर वेषभूषावाले कोई अवश्य शिकार के लिये आज यहाँ आये हैं" यह बुद्धिमती पुत्री के द्वारा कही हुई रानी जब तक सन्देह में अनिश्चित रहती है तबतक घोड़े से उतर कर चण्डसिंह ने सामने खड़ा होकर कहा—"हे सुन्दरि ! घबड़ाना व्यर्थ है, हम दोनों यहाँ शिकार खेलने के लिये आये हैं, तो विश्वास करके निःशङ्क होकर कहो कि तुम दोनों कौन हो ?

अमानुषे वने प्रविष्टे स्थः ? इदं हि युवयोर्वपुः रत्नप्रासादवासार्हं, किमिति वराङ्गनविचरणयोग्यौ चरणौ कण्टकिनीमिमां भुवमवतारितौ ? चित्रमिदम्, एषा युवयोराननने पतन्ती वातोद्धृता धूलिरावयोर्मुखं हतच्छायं कुरुते; भवत्योरङ्गेऽस्मिन् चण्डांशोरुच्चण्डः किरणः पतन् अस्मान् दहति; तदात्मवृत्तान्तं ब्रूतम्, आवयोर्हृदयं भवत्यौ एतामवस्थां गते दृष्ट्वा भृशं दूयते। अस्मिन् श्वापदावृतेऽरण्ये वां स्थितिं द्रष्टुं न शक्नुवः"। इति चण्डसिंहेनोक्ता राज्ञी निःश्वस्य लज्जाशोकाऽऽकुला शनैः स्वं वृत्तान्तमवर्णयत्। ततश्चण्डसिंहः निःस्वामिकां तां मत्वा, समाश्वास्य च मधुरैर्वाक्यैरनुरञ्जयन् ससुतां स्वीचकार। सपुत्रीं तां सपुत्रः अश्वयोरारोप्य वित्तपपुरीसमृद्धां निजां पुरीं निनाय। साऽपि जन्मान्तरगतेव अवशा अनाथा कृच्छ्रपतिता अङ्गीचकार, किं करोतु तपस्विनी ? ततस्तस्या राज्ञाः सूक्ष्मपादत्वात् चण्डसिंहसुतः सिंहपराक्रमः राज्ञीं चन्द्रावतीं भार्य्यां व्यधात्, तत्सुताञ्च लावण्यवतीं

---

'शङ्कर जी के नेत्र की अग्नि की ज्वाला से कामदेव के जल जाने से दुखी होकर मानो रति और प्रीति इस प्रकार वन में आई हो ! इस मनुष्यहीन वन में क्यों प्रवेश किये हो ? यह तुम दोनों का शरीर रत्न के महलों में निवास करने योग्य है, सुन्दर आङ्गन में विचरण करने योग्य इन दोनों पैरों को किसलिये इस कटीलो भूमि में उतार लाई हो ? यह आश्चर्य है कि हवा से उड़ी हुई और तुम दोनों के मुख पर गिरती हुई यह धूलि हम दोनों का मुख मलिन करती है। तुम दोनों के इस शरीर पर गिरती हुई सूर्य की प्रचण्ड किरणें हम दोनों को जलाती हैं। इसलिये अपना वृत्तान्त कहो, हम दोनों का हृदय तुम दोनों को इस अवस्था में पहुँची हुई देखकर अत्यन्त दुखी होता है। हिंसक जानवरों से भरे हुए इस वन में तुम दोनों का रहना हम देख नहीं सकते हैं" यह चण्डसिंह के द्वारा कही हुई रानी ने लम्बी साँस लेकर लज्जा और शोक से व्याकुल होकर धीरे-धीरे अपना वृत्तान्त वर्णन किया। तब चण्डसिंह ने उसको स्वामीहीन जानकर, धैर्य देकर मधुर वचनों से उसका अनुरंजन करते हुए पुत्री-सहित उसको स्वीकारकर लिया। पुत्री सहित उसको पुत्रसहित वह घोड़ों पर चढ़ाकर कुबेर-नगरी (अलकापुरी) के समान समृद्धिमती अपनी पुरी में ले गया। दूसरा जन्म प्राप्त किये हुए के समान अवश तथा अनाथ बनी हुई विपत्ति में पड़ी हुई उसने भी स्वीकार कर लिया, बेचारी क्या करे ! इसके बाद चण्डसिंह के पुत्र सिंहपराक्रम ने उस रानी के छोटे पैर होने से रानी चन्द्रावती को पत्नी बनाया, और उसकी पुत्री

निष्कण्टकां वशीकृत्य बुभुजे। अथ महतीं विद्याधरसमृद्धिं सम्प्राप्य चिरं तत्सुखानि सम्भुज्य भगवत्सायुज्यमन्ते ययौ।

इति वेतालपञ्चविंशतिः समाप्ताः।

---

बड़ी विद्याधरों की समृद्धि को प्राप्त करके बहुत दिनों तक उसके सुखों का भोग करके अन्त में उस राजा ने भगवान शंकर जी की सायुज्य मुक्ति प्राप्त की।

इति मैथिल भूसुर श्री दामोदर झा साहित्याचार्य विरचित सरला नाम की वेतालपञ्चविंशति की हिन्दी टीका समाप्त।

॥ शुभमस्तु ॥



राजकन्यां पादयोर्ह्रस्वात् चण्डसिंहो भार्य्याञ्चकार। पूर्वप्रतिज्ञातं हि सत्यं कोऽतिवर्त्तते ? । एवं पादविपर्य्यासात् तयोः पितापुत्रयोः ते दुहितामातरौ भार्य्ये तदा श्वश्रूस्नुषे जाते। कालेन च तयोः ताभ्यां पतिभ्यां द्वयोरेव पुत्रा दुहितरश्च क्रमात् जज्ञिरे"। इति कथामाख्याय स वेतालः तं नृपं पप्रच्छ,—"राजन्! अनयोर्मातादुहित्रोस्ताभ्यां पुत्रपितृभ्यां ये जन्तवो जाता, ते अन्योऽन्यं के किंसम्बन्धाश्च भवन्ति ? यदि जानन्न ब्रवीषि, तदा पूर्वोक्त एव स शापः स्मरणीयः"। इति वेतालवचः समाकर्ण्य बहु विमृशन् राजा किमपि वक्तुमशक्नुवन् तूष्णीक एव प्रययौ। ततः स वेतालः तं प्रश्नोत्तरदाने असमर्थं दृष्ट्वा हृदि हसन् समचिन्तयत्,—"अयं राजा अस्मिन् महाप्रश्ने उत्तरं दातुं न हि शक्नोति, तेन तूष्णीं व्रजत्येव; न चायं मां वञ्चयितुं शक्तः, शापस्य प्रभावात्। तत् प्रीतोऽस्मि अस्य महासत्त्वस्य सत्त्वातिरेकेण, ततश्च तं दुरात्मानं वञ्चयित्वा उपागतां तत्सिद्धिं भाविकल्याणे अस्मिन् राजनि निवेशयामि"। इत्यालोच्य स वेतालस्तं

---

राजकुमारी लावण्यवती को पैर बड़े होने के कारण चण्डसिंह ने पत्नी बनाया; पहले की प्रतिज्ञा किये हुए सत्य का कौन उल्लंघन करता है। इस प्रकार पैर की लम्बाई के विपरीत होने से उन दोनों पिता-पुत्र के वे दोनों पुत्री-माता पत्नी बनकर उस समय सास-पतोहू बन गयीं। कुछ दिनों में उन दोनों पुत्री-माताओं के अपने-अपने उन दोनों पतियों से बहुत से पुत्र तथा कन्याएँ उत्पन्न हुईं"। यह कथा कहकर उस वैताल ने उस राजा को पूछा—"महाराज! इन माता-पुत्रियों के पिता के स्वरूप उन पुत्र-पिताओं से जो बच्चे उत्पन्न हुए वे आपस में कौन होंगे ? दोनों का क्या सम्बन्ध होगा ? यदि जानते हुए भी नहीं कहोगे तो पहले का शाप स्मरण करना चाहिये"। यह वेताल का वचन सुनकर बहुत विचारते हुए भी कुछ भी कहने में न समर्थ होकर राजा चुपचाप चलते ही रहे। तब उस वेताल ने प्रश्न के उत्तर देने में उसको असमर्थ देखकर मन ही मन हँसकर सोचने लगा—"यह राजा इस महाप्रश्न में उत्तर नहीं दे सकता है, इसी लिये चुपचाप चल रहा है। और न तो मुझे ठगने में समर्थ है, शाप के प्रभाव से। इसलिये इस महासाहसी के साहस की अधिकता से मैं प्रसन्न हूं। इसलिये आज उस दुर्बुद्धि को ठग कर उसकी उपस्थित हुई सिद्धि को भविष्य कल्याणवाले इस राजा के ऊपर स्थापित करूँ"। यह सोचकर

नृपमवदत्,—“राजन्! कृष्णनिशाघोरेऽस्मिन् श्मशाने गतागतैः क्लिष्टस्त्वं सुखीव दृश्यसे, कोऽपि ते विकल्पो न विद्यते, तदाश्चर्य्येण धैर्य्येण च ते तुष्टोऽस्मि, त्वमिमं शवं नीत्वा इदानीं व्रज, अहमतो निर्गच्छामि, इदञ्च तव हितं यत् वदामि, तत् कुरुष्व। यदर्थं भवता एतत् नृकलेवरं नीयते, कुभिक्षुः सः अद्य अस्मिन् मामाहूय अर्च्चयिष्यति, त्वाञ्च उपहारीचिकीर्षुः ‘भूमौ साष्टाङ्गं प्रणामं कुरु’ इति वक्ष्यति। महाराज! स दुरात्मा तावत् त्वया एवं वक्तव्यः, ‘नाहं तथा प्रणामं जानामि, प्राक् त्वं दर्शय, ततोऽहं तथा करिष्यामि” इति। ततो निपत्य भूमौ यावत् स त्वां प्रणामं दर्शयिष्यति, तावत् त्वमसिना तस्य शिरः छिन्द्याः, ततो विद्याधरैश्वर्य्यसिद्धिर्या तस्य वाञ्छिता, तां त्वमेव प्राप्स्यसि, अन्यथा तु स भिक्षुस्त्वामुपहारीकृत्य स्वेष्टसिद्धिं करिष्यति। एतदर्थं तव एतावान् विलम्बः कृतो मया, तत्ते सिद्धिरस्तु, गच्छेदानीम्” इति उक्त्वा स वेतालः तस्य स्कन्धात् निर्गत्य प्रययौ।

---

उस बेताल ने उस राजा को कहा—“महाराज! कृष्णपक्ष की रात होने के कारण भयङ्कर इस श्मशान में गमना-गमनों से क्लेशित होने पर भी तुम प्रसन्न दिखायी पड़ते हो, कोई तुम्हारी हिचक नहीं दिखायी पड़ती है। अतः आश्चर्य से तथा तुम्हारे धैर्य से मैं सन्तुष्ट हूँ। अब तुम इस शव को लेकर जाओ, मैं इसमें से निकल जाता हूँ। और यह जो कुछ तुम्हारा हित मैं कहता हूँ, वह करो। जिसके लिये आप यह मनुष्य-शरीर ले जाते हैं, वह दुष्ट सन्यासी आज इस शव में मेरा आह्वान करके मेरी पूजा करेगा, और तुमको उपहार बनाने की इच्छा से—“भूमि पर साष्टांग प्रणाम करो” यह कहेगा। महाराज! उस दुष्ट को तुम ऐसा कहना—“मैं उस प्रकार प्रणाम करना नहीं जानता हूँ, पहले तुम दिखला दो, तब मैं वैसा करूँगा”। तब भूमि पर गिरकर जबतक वह तुमको प्रणाम दिखलावेगा, तब तक तुम तलवार से उस का शिर काट डालना। तब विद्याधरों के ऐश्वर्य की सिद्धि जो उसकी वाञ्छित है उसको तूँ ही प्राप्त कर लोगे, ऐसा नहीं करोगे तो वह संन्यासी तुमको उपहार बनाकर अपनी इष्ट-सिद्धि कर लेगा। इसीलिये मैंने तुम्हारा इतना विलम्ब किया है। अतः तुम्हारी सिद्धि होवे। अब जाओ” यह कहकर वह वेताल उसके कन्धे पर के शव में से निकल कर चला गया।

अथ स नरपतिर्वेतालवचसा तं क्षान्तिशीलं भिक्षुं तथा स्वाहिताय समुद्यान्तं विविच्य तत् नृकलेवरं गृहीत्वा प्रहृष्टः तत् वटतरुतलं प्रतस्थे ।

---

इसके बाद वह राजा वेताल के वचन से उस शान्तिशील संन्यासी को उस प्रकार अपना अहित करने के लिये उद्यत विचार कर उस मनुष्य-शरीर को लेकर प्रसन्न होकर उस वटवृक्ष के नीचे की ओर चला ।



# अथ पञ्चविंशकथा ।

ततः स राजा त्रिविक्रमसेनः शवं स्कन्धे वहन् क्षान्तिशीलस्य श्रमणस्य पार्श्वं प्राप, ददर्श च तं मार्गावलोकिनमेकं कृष्णपक्षरात्र्यां श्मशानतरुमध्यगम्। स राजा असृग्लिप्तस्थले, गौरेण अस्थिचूर्णेन निर्मिते, विन्यस्तपूर्णशोणितकुम्भे, महातैलकृतप्रदीपे, कृतानलहोमे, सम्भृतोचितसम्भारे, कृतेष्टदैवतपूजने मण्डले समुपविष्टं तमुपागात्। भिक्षुश्च तम् आनीतमृतकं नृपं समुत्थाय प्रोवाच,—"राजन्! त्वया अन्यदुष्करो महान् अनुग्रहो मे विहितः, त्वादृशाः क? क च इयं चेष्टा? क च वा ईदृशौ देशकालौ? सत्यमेव त्वां कुलभूभुजां मुख्यमाहुः, एवमात्मानपेक्षेण येन परार्थः साध्यते। एतदेव महतां महत्त्वमुच्यते, यत् प्रतिपन्नादचलनं प्राणानामत्ययेऽपि"। इति ब्रुवन् स भिक्षुः सिद्धार्थमानी तस्य स्कन्धात् तं शवमवतारयामास। ततस्तं

---

पचीसवीं कथा—

तब वह राजा त्रिविक्रमसेन शव को कन्धे पर ढोता हुआ शान्तिशील संन्यासी के पास पहुँचा। और उसने रास्ता देखते हुए, कृष्ण पक्ष की रात में अकेले श्मशान के पेड़ों के बीच में स्थित उसको देखा। वह राजा शोणित से पूर्ण कलसवाले, मनुष्य की चरवी से जलाये हुए दीपवाले, किये हुए अग्नि में होमवाले, रक्खी हुई उचित सामग्रीवाले, की हुई इष्ट देवता की पूजावाले, श्वेत हड्डियों के चूर्ण से बनाये हुए मण्डल में बैठे हुए उसके पास पहुँचा। और संन्यासी ने उठकर मृतक लाये हुए उस राजा को कहा—"महाराज! तुमने मेरे लिये दूसरों से दुष्कर बहुत बड़ा अनुग्रह किया है। तुम्हारे समान मनुष्य कहाँ? और कहाँ यह कार्य? और कहाँ तो इस प्रकार का स्थान और समय? सत्य ही तुमको लोगों ने ऊँचे वंश के राजाओं में मुख्य कहा है, इस प्रकार अपने जीवन की अपेक्षा न करके जिसके द्वारा पराया कार्य सम्पादन किया जाता है। यही बड़े लोगों की महत्ता कही जाती है कि प्राणों का विनाश होने पर भी स्वीकार किये हुए कार्य से विचलित नहीं होना"। यह कहते हुए उस भिक्षु ने अपना सिद्ध प्रयोजन मानते हुए उसके कन्धे पर से उस शव को उतारा। इसके

स्नापयित्वा बद्धमाल्यं विधाय तस्य मण्डलस्य अन्तः स्थापयामास। ततः भस्मालेपितगात्रः केशयज्ञोपवीती प्रावृतप्रेतवसनः भूत्वा क्षणं ध्याननिभृतं स्थितः। अथ ध्यानबलात् तस्मिन् नृकलेवरे प्रविष्टं तं वेतालं स भिक्षुः क्रमेण पूजयामास। प्रथमं तस्मै कपालेन पात्रेण अर्घ्यं, ततः सुनिर्मलैर्नवदन्तैः पुष्पं, शोणितं सुगन्धिविलेपनं, मानुषनेत्रं धूपं, मांसानि च नैवेद्यानि दत्त्वा पूजनं यथाविधि समाप्य पार्श्वगं राजानं प्रोवाच,—"राजन्। इहास्य मन्त्राधिराजस्य कृताविर्भावस्य अष्टाभिरङ्गैः निपत्य भूतले प्रणामं कुरु, येन अभीष्टसिद्धिं तेऽयं वरप्रदो दास्यति"। श्रुत्वैतत् स्मृतवेतालवचनः स राजा तं भिक्षुमब्रवीत्,—"भगवन्! नाहं तादृशं प्रणामं वेद्मि, तत् पूर्वं भवान् प्रदर्शयतु, ततस्तथाऽहं करिष्ये" इति। ततः स भिक्षुः यावत् तथा प्रणामं दर्शयितुं भुवि पतितः, तावत् स राजा खड्गप्रहारेणास्य शिरः अच्छिनत्, आकर्षचास्य हृत्पद्मं पाटितम्; ततः तत् शिरः तच्च हृत्पद्मं वेतालाय प्रददौ। ततः समन्तात् भूतगणैः हृष्टैः साधुवादे प्रदत्ते स वेतालः

---

बाद उसे स्नान कराकर माला पहना कर उस मण्डल के बीच में स्थापित किया। तब भस्म से शरीर लेपित करके केशों का यज्ञोपवीत बनाकर मृत मनुष्य का वस्त्र (कफन) ओढ़ कर कुछ देर ध्यान में निश्चल भाव से बैठा रहा। इसके बाद ध्यान के बल से उस मनुष्य-शरीर में प्रवेश किये हुए उस वेताल की उस संन्यासी ने क्रमशः पूजा की। पहले उसको मनुष्य के खप्पड़ के पात्र से अर्ध्य, इसके बाद स्वच्छ नवीन दाँतों से पुष्प, शोणितरूपी सुगन्धित चन्दन, मनुष्य की आँख का धूप तथा नरमांस के नैवेद्य देकर विधानपूर्वक पूजा समाप्त करके उसने पास ही में स्थित राजा को कहा—"महाराज! यहाँ प्रकट हुए इस मन्त्राधिराज का आठो अङ्गों से भूमि पर लेट कर प्रणाम करो, जिससे यह वरदान देनेवाले तुमको अभीष्ट-सिद्धि देंगे"। यह सुनकर वेताल का वचन स्मरण रखनेवाले उस राजा ने उस भिक्षु को कहा—"महाशय! मैं उस प्रकार का प्रणाम करना नहीं जानता हूँ, इसलिये पहले आप करके दिखला दीजिये, तब वैसा ही मैं करूँगा"। तब वह भिक्षु जब तक वैसा प्रणाम दिखलाने के लिये भूमि पर लेटा था तबतक उस राजा ने खड्ग के प्रहार से इसका शिर काट डाला, और इसकी छाती फाड़कर हृदय-कमल को निकाल लिया। तब वह शिर और वह हृदय-कमल वेताल को समर्पण किया। तब चारों तरफ से प्रसन्न हुए प्रेतगणों के द्वारा प्रशंसा किये जाने पर अत्यन्त सन्तुष्ट होकर उस वेताल ने

परितुष्टस्तस्मात् नृकलेवरात् तं नृपमब्रवीत्,—"राजन्! भिक्षोरस्य यत् विद्याधरेन्द्रत्वमीप्सितमासीत्, तत्तावत् भूमिसाम्राज्यभोगान्ते ते भविष्यति"। इत्युक्तवन्तं तं वेतालं स राजा प्रत्यवादीत्,—योगीन्द्र! त्वञ्चेत् प्रसन्नः, तदा को नाम अभीष्टो वरः न सिध्येत्? तथाऽपि अमोघवचनं त्वाम् इदमभ्यर्थये, एतास्ते नानाऽऽख्यानमनोरमाः प्रश्नकथाः चतुर्विंशतिः पञ्चविंशतिसमाप्तिगाः भूतले ख्याताः पूजनीयाश्च भवन्तु"। इति तेन राज्ञाऽर्थितो वेतालः प्रत्यभाषत,—"राजन्! एवमस्तु विशेषञ्च वच्मि, शृणु, याश्चतुर्विंशतिः पूर्वाः, या च एषा कामदायिनी, यः अस्याः कथांऽशमात्रमपि सादरः कथयिष्यति वा श्रोष्यति, स सद्यो मुक्तपापो भविष्यति; यत्रैषा कथा कीर्त्यते, तत्र यक्षराक्षसडाकिनीवेतालकुष्माण्डब्रह्मराक्षसादयो न प्रभविष्यन्ति" इत्युक्त्वा स वेतालस्तस्मात् नृकलेवरात् निर्गत्य यथारुचि योगमायया स्वं धाम प्रायात्।

ततः सर्वैर्देवगणैः सह महेश्वरः परितुष्टः तत्राऽऽविरभूत्, प्रणतञ्च तं नृपम् आदिक्षद्,—"साधु वत्स! यत् त्वयाऽयं विद्याधरमहाचक्र-

---

उस मनुष्य-शरीर से ही उस राजा को कहा—"हे महाराज! इस भिक्षु का जो विद्याधरों का राजा होना अभीष्ट था वह भूमि का साम्राज्य भोग करने के पश्चात् तुम्हें मिलेगा"। ऐसा कहनेवाले उस वेताल को उस राजा ने कहा—"हे योगीन्द्र! तुम यदि प्रसन्न हो तो कौन सा अभीष्ट वरदान नहीं सिद्ध होगा? तथापि तुझ अव्यर्थ वचनवाले से यह याचना करता हूँ कि—ये तुम्हारे अनेक उपाख्यानों से मनोहर पचीसवीं पर समाप्त होने वाली चौबीस प्रश्न-कथाएँ, पृथ्वी पर प्रसिद्ध तथा सम्मानित होवें"। यह उस राजा के द्वारा प्रार्थना किये जाने पर वेताल ने उत्तर दिया—"हे महाराज! ऐसा ही होवे, और विशेष भी कहता हूँ, सुनो, जो ये पहले की चौबीस कथाएँ और जो यह अभीष्ट पूर्ण करनेवाली कथा है इनका जो कथा का अंश मात्र भी आदर के साथ कहेगा अथवा सुनेगा वह उसी समय पापों से मुक्त हो जायगा। जहाँ यह कथा कही जायगी, वहाँ यक्ष, राक्षस, डाकिनी, वेताल, कुष्माण्ड, ब्रह्मराक्षस आदि नहीं प्रभाव डालेंगे"। यह कहकर वह वेताल उस मनुष्य-शरीर से इच्छा के अनुसार योगमाया के द्वारा अपने निवास स्थान पर चला गया।

इसके बाद सन्तुष्ट होकर सभी देव गणों के साथ शंकर जी वहाँ प्रकट हुए। और उन्होंने प्रणाम किये हुए उस राजा को आदेश दिया—"हे